प्रवचन में सुनते सुनते हम बिलकुल भाव विभोर भी होते हैं लेकिन जैसे ही बाहर गये और पड़ोसी दिखाई दिया तो कहेंगे – 'पता नहीं कहाँ से सामने आ गया ।' अरे भाई उससे तुमको इतनी चिढ़ क्यों है ? हम कहेंगे कि राम सबमें है लेकिन इसको छोड़कर !!

हम, सबमें भगवान को क्यों नहीं देख पाते हैं ? इसका कारण यह है कि भगवत् तत्व क्या है यह हमको मालूम ही नहीं है । यह भगवान बहुत ही विचित्र हैं । भगवान का तो कुछ ऐसा है कि उनको बाहर ढूँढ़ते ढूँढ़ते चले जाते हैं तो कहीं दिखाई नहीं देते । लेकिन जब उनको हृदय में पहचान लेते हैं तब सब जगह वही दिखाई देते हैं, उनके सिवा कुछ नहीं दिखाई देता । ऐसा विचित्र दर्शन है भगवान का तो । एक बात सुनो । एक आदमी था । उसको पानी क्या है मालूम नहीं था । वह यदि समुद्र के किनारे जाकर खड़ा रह जाय–तो बताओ उसको पानी दिखाई देगा क्या ? नहीं ! क्योंकि उसे पानी की पहचान ही नहीं है । इसी प्रकार अज्ञान के कारण हमें भी सर्वत्र व्याप्त ईश्वर का अनुभव नहीं होता । अब आपको बतायें कि सबमें भगवान कैसे हैं । यह देखो यह घड़ी है, यह पुस्तक है अब यह बाताओ कि यह घड़ी 'है' कि नहीं ? हाँ-हाँ यह घड़ी है – सामने बिलकुल स्पष्ट दिखाई दे रहा है कि यह घड़ी है । इसी प्रकार अन्य वस्तुएँ भी 'है" । इस घड़ी का अस्तित्व है– सत्ता है – यह अस्तित्व (existance) नाम की चीज नहीं होती तो बताओ यह घड़ी है, यह कहा जा सकता था क्या ? हिन्दी में तो "नहीं है" यह "नहीं" भी "है" के बिना बोल नहीं सकते । यह है, है, है प्रत्येक चीज में है । यह "है पना" है न – वही भगवान का स्वरूप है । ओर देखो कि एक बीज है – उस बीज को आप जमीन में बो देते हैं । उसमें से अंकुर फूटता है । कैसे आया ? उसमें चेतना है 'है' । जैसे उंगली हिल रही है क्योंकि चैतन्य है । हम हंस रहें हैं –आनन्द का अनुभव हो रहा है, यह क्या है ? यही परमात्मा का स्वरूप है । सच्चिदानन्द भगवान है । प्रत्येक चीज 'है है है' इसी रूप में अनुभव हो रही है इसमें जो "है पन" है, इस घड़ी में हम चेतना वगैर नहीं देख रहें हैं – लेकिन आदमी, पशु, पक्षी, वनस्पति इनमें चैतन्य भी दिख रहा है । आनन्द का भी अनुभव हो रहा है । तो बताओ इस सचिदानन्द भगवान की पहचान हो जाय तो सब जगह पर भगवान का दर्शन होगा कि नहीं ? अवश्य होगा । जगत् भगवत् स्वरूप है यह देख लिया तो साधक को सांतवीं भक्ति प्राप्त हो गयी । फिर वह किससे द्वेष करेगा ? क्योंकि 'कोई नहीं पराया' । तुझमें राम मुझमें राम है तो सबसे प्यार हो गया – तो कौन पराया होगा ? हमारे ज्ञानेश्वर महाराज लिखते हैं – कि संत का स्वभाव फिर कैसा हो जाता है – सबमें परमात्मा का दर्शन हो जाने से – जैसे पानी यह नहीं कहता कि मैं गाय की तो प्यास बुझाऊँगा लेकिन शेर को विष होकर मार डालूंगा । पानी गाय के लिये और शेर के लिये समान रहता है । गन्ने को जो खेत में लगाता है, पानी देता है उसके लिये वह मीठा होता है और जो उसे चरकी में डालकर रस निकालता है, उस के लिये भी मीठा ही होता है । वैसे ही सन्त पुरुष सबके लिये समान होते हैं – और सबमें परमात्मा का दर्शन करते हैं ।

**सातवँ सम मोहि मय जग देखा ।**
**मोते संत अधिक करि लेखा ।।**

भगवान कहते हैं कि मुझसे भी संत बड़े हैं । संतों को भगवान स्वयं से भी बड़ा मानते हैं । क्योंकि बात यह है कि पूरी दुनिया भगवान के वश में है लेकिन स्वयं भगवान संत के वश में रहते हैं । इसलिये संतो का स्थान उनसे भी बड़ा हो गया ! काक-भुशुंडीजी ने गरुड़जी से कहा है कि—

**मोरे मन प्रभु अस विश्वासा ।**
**राम ते अधिक राम कर दासा ।।**

कि मेरे मन में यह विश्वास हो गया कि रामजी से बढ़कर रामजी के दास हैं, क्योंकि रामजी चन्दन के पेड़ के समान है लेकिन संत लोग वायु के समान हैं । जैसे वायु चन्दन की सुगन्ध को चारो ओर फैलाती है उसी प्रकार संत लोग भगवान की सुगन्ध और कीर्ति को सब ओर फैलाते हैं सब के पास पहुंचाते हैं ।

मोते संत अधिक करि लेखा । और —

**आठवँ जथा लाभ संतोषा ।**

ऐसे भगवान के दर्शन हो जाय तो उसको आठवीं भक्ति प्राप्त होती है और वह —

यदृच्छालाभसन्तुष्टः '—उसे किसी प्रकार की कोई कामना नहीं, कोई चाह नहीं रह जाती । जो चीज प्राप्त हो जाय उसी में संतोष है, कोई अपना नहीं कोई पराया नहीं । अपने पास चीज है कि दूसरे के पास है उसका क्या मतलब होता है ? जो चीज है उसीमें संतोष है । मेरा, अपना पराया कुछ है ही नहीं । अपना पराया होगा तो संतोष नहीं होगा । मेरा तो इतना नहीं है, उसका ज्यादा है । सब मेरे पास आना चाहिये – यह सारी बातें होती है । लेकिन संतों का स्वभाव तो कुछ विचित्र ही होता है । उसके पास जो है उसमें संतुष्ट हैं । कोई आकर उसमें से कुछ लेकर चला भी गया तो कुछ नहीं कहेंगे ।

**सपनेऊ नहीं देखउ पर दोषा ।**

वे सपने में भी दूसरों के दोष नहीं देखते हैं । हम जाग्रत, स्वप्न और तो क्या निद्रा में भी हो तो अव्यक्त अवस्था में भी चलता ही रहता है दोष दर्शन !! सुबह उठकर वह ऐसा है, वैसा है कहकर सभी की हम निन्दा करते ही रहते हैं ।

परन्तु वास्तविकता यह है कि —

**बुरा जो देखन मै चला बुरा न मिलिया कोय ।**
**जो दिल खोजा आपनो मुझसे बुरा न कोय ।।**

दूसरे में दोष देखने जाना यह सबसे बड़ा दोष है । अपने आपको बड़ा गुणवान समझकर दूसरे में दोष देखने चले इससे बढ़कर और कोई दोष नहीं है । भक्त तो अपने में भी किसी का दोष नहीं देखता – गुण ही गुण देखते चला जाता है । जैसे महाभारत की कथा सुनते हैं न कि युधिष्ठिर को कोई बुरा आदमी मिला नहीं, और दुर्योधन को कोई अच्छा आदमी नहीं मिला ! अपने मन और दृष्टि में दोष होता है तो सभी में दोष ही दोष दिखाई देते चले जाते हैं लेकिन भक्तों को सर्वत्र अच्छा ही दिखाई देता है ।

**आठवँ जथा लाभ संतोषा ।**
**सपनेहुं नहि देखइ पर दोषा ।।**

**नवम सरल सब सन छलहीना ।**
**मम भरोस हियँ हरष न दीना ।।**

और नवमी भक्ति क्या है ? सब के साथ सरल होना अपने मन में जरा भी छलकपट नहीं रखना मम भरोस हियँ हरष न दीना ।। और केवल भगवान के ऊपर भरोसा रखना वह कभी हर्ष उल्हास में सातवे आसमान में नहीं चला जाता और जरा से दुःख में नीचे नहीं गिर जाता । भगवान के ऊपर दृढ़ विश्वास है । भगवान के अलावा और कोई आश्रय नहीं है- यह अच्छी तरह से जानता है । भगवान ने कहा–

"योग क्षेमं वहाम्यहं" । वे कहते हैं कि तुम्हारी सारी देखभाल मैं करता हूँ । भगवान पर ऐसा विश्वास कि कभी भी मन में शंका आती ही नहीं है । सोचो जब हम माँ के गर्भ में थे तो हमारी देखभाल कौन कर रहा था ? जब जन्म लेकर बाहर आये तो नाक लेकर आये - हवा लेकर तोनहीं आये ! जब हम बाहर आये तब बाहर हवा थी कि नहीं ? कि आक्सीजन का सिलेन्डर लेके निकले थे ? पेट लेकर आये थे ! क्या भोजन लेकर आये थे ? नहीं । दांत लेकर आये थे ? नहीं । लेकिन जब दांतो की आवश्यकता पड़ी तब अपने आप दांत आये कि नहीं ? छोटे छोटे दांत आये । फिर अपने आप वे दूध के दांत गिर गये । दूसरें भी दांत आये । हमको अपनी आवश्यकता पता चलने के पहले उनको मालूम है कि हमें किस चीज की जरूरत पड़ेंगी । उन्होने सब कुछ देके रखाहै तब भी हमारा उनके अस्तित्व पर भरोसा होता नहीं । ऐसे दुष्ट हम हैं । अपने जीवन पर भी आप पीछे मुडकर देख लीजिये - आपको पता चलेगा कि बड़ी चिन्ता वाला काम ऐसे हो गया कि आपको कैसे हुआ यह भी पता नहीं चला । हो गया - बस इतना ही दिखाई दे रहा है । ऐसा व्यक्ति फिर कभी चिन्ता नहीं करता । एक ने महात्मा से पूछा कि नास्तिक आदमी कौन है ? सामान्यतः लोग समझते हैं कि जो भगवान को नहीं मानता वह नास्तिक है । लेकिन उन्होने कहा नास्तिक आदमी वह है जो भगवान के अस्तित्व को मानता है फिर भी चिन्ता करता रहता है । ऐसा आदमी सबसे बड़ा नास्तिक है । भगवान को यदि मानते हो तो दुःख क्यों होता है ? जब वह सबकी देखभाल करने वाले हैं तो तुमको चिन्ता किस बात की ? मैं भगवान को मानता हूँ और चिन्ता भी यदि होती है तो मैं बिलकुल नास्तिक आदमी हूँ ।

**मम भरोस हियँ हरष न दीना ।**

और रामचन्द्रजी कहते हैं —

**नव महुँ एकउ जिन्ह के होई ।**
**नारि पुरुष सचराचर कोई ।।**

पुरुष हो या स्त्री हो कोई भी हो यदि इन नवविधा भक्ति में से एक भी भक्ति है – तो भगवान कहते हैं —

**सो अतिसय प्रिय भामिनी मोरे ।**
**सकल प्रकार भगति दृढ़ तोरे ।।**

वह मुझे अतिशय प्रिय हो जाता है । यहाँ कितनी बड़ी स्तुति शबरीजी की भगवान ने की है । कहते हैं – कि इन नवविधा भक्ति में से एक भी भक्ति यदि हो तो वह मुझे प्रिय हो जाता है लेकिन तुममें तो नवों

प्रकार की भक्ति दृढ़ हो गयी है । यानी वह भगवान के लिये आत्मरूप हो गयी । कितनी बड़ी स्तुति की ! ऊपर कहा था कि मैं तुम्हें नवविधा भक्ति सुनाता हूँ ! जरा ध्यान से सुनना । अब क्या कह रहें हैं – तुममें पहले से यह भक्ति है ही । माने यह नवविधा भक्ति भगवान ने हम सब के लिये सुनाई थी । इसके द्वारा हमारे लिये साधना भी बताई गयी और ऐसी नौ प्रकार की भक्ति शबरीजी में है ऐसा कहकर उनकी स्तुति कर दी ।

भगवान भक्तों का यश अपने मुख से स्वयं गाते हैं और भक्तों को महानता दिलाते हैं । भगवान कहने लगे —

**जोगी बृन्द दुरलभ गति जोई ।**
**तो कहुँ आजु सुलभ भइ सोई ।।**
**मम दरसन फल परम अनूपा ।**
**जीव पाव निज सहज सरूपा ।।**

जो योगियों के लिये भी दुर्लभ गति है ऐसी गति मेरे दर्शन से और इस भवित के द्वारा तुम्हें सुलभ हो गयी है । तुम मेरी वहुत ही अच्छी भक्त हो ।

इस प्रकार नवविधा भक्ति के विवेचन से हमें–भक्ति का स्वरूप, उसकी साधना तथा भक्तों के लक्षणों का स्पष्ट वोध हो जाता है । महात्मा भरतजी के शब्दों में हम यही प्रार्थना करते हैं कि—

**अरथ न धरम न काम रुचि गति न चहउँ निरबान ।**
**जनम जनम रति राम पद यह बरदानु न आन ।।**



# नवधा-भक्ति की रूप रेखा

श्री प्रताप चन्द्र शुक्ल

अध्यात्म शास्त्र के अनुसार परमात्मा की प्राप्ति और उसी के रंग में रंग कर जीवन जीना मनुष्य मात्र का चरम लक्ष्य है, किन्तु इच्छा करते ही यह स्थिति सहसा प्राप्त नहीं हो जाती। साधक जहां कहीं है वहीं से उसे एक सीढ़ी ऊपर चढ़ते हुए अपने लक्ष्य तक पहुँचना होता है। इस प्रयास में अनेक साधनों की सहायता लेनी पड़ती है। उनका सम्यक ज्ञान न होने पर साधक को अपना मार्ग कठिन दिखाई देने लगता है और अज्ञानवश वह अध्यात्म-मार्ग की कठिनता का रोना रोने लगता है।

अध्यात्मिक साधना अर्थात् जीवन की पूर्णता प्राप्त करने के उपायों में मुख्य रूप से ज्ञान और भक्ति की गणना की जाती है। निष्काम कर्मयोग आदि अन्य साधन इन्हीं के अन्तर्गत आते हैं। लक्ष्य की दृष्टि से ज्ञान और भवित में भले ही ज्ञान की प्रधानता हो किन्तु साधन की दृष्टि मे भक्ति ही 'गरीयसी' है इसे उत्कृष्ट ज्ञानियों ने भी स्वीकार किया है। साधना के बिना साध्य नहीं प्राप्त होता, इस लिए साधना की महिमा के साथ भक्ति की महिमा स्वयं सिद्ध है।

ईश्वर के लिये वह परम प्रेम, जिनमें न किसी प्रकार की कामना है और न अपेक्षा, जो प्रेम केवल प्रेम के लिए ही है, भक्ति कहलाती है। प्रेम एक प्रकार का आकर्षण या खिचाव है जिसके बल से प्रेमी और प्रेमपात्र, भक्त और भगवान निकट आते हैं, उनके बीच की दूरी समाप्त होती है और वे दोनों एक हो जाते हैं। हृदय में भक्ति - भावना जागने पर वह परमात्मा का सतत् चिन्तन करने लगता है और उसे प्राप्त कर लेता है।

**अनन्य चेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः।**
**तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः ॥गीता ८-१४॥**

'जो अनन्य चित्त वाला पुरुष नित्य मेरा (परमात्मा का) स्मरण करता है, उस नित्य युक्त योगी के लिये मैं सुलभ हूँ अर्थात् उसे सहज ही प्राप्त हो जाता हूँ।'

भक्ति या परमात्म-प्रेम ही मनुष्य को परमात्मा के विषय में विचार करने, उसकी खोज करने और उसकी ओर अग्रसर होने के लिये बाध्य करता है अतः जीव और परमात्मा के बीच भक्ति एक प्रकार की डोर है जिसके द्वारा परमात्मा जीव को अपनी ओर खींचता रहता है प्रभु का सतत् चिन्तन ही उस डोर की अविच्छिन्नता है। इस प्रकार भक्ति से ज्ञान, ज्ञान से परमात्मा की प्राप्ति और परमात्मा की गोद में पहुँच कर परम विश्राम, शान्ति और आनन्द मिलता है। यह क्रम ही अध्यात्म शास्त्र का शाश्वत नियम है।

परमात्मा एक है और उसके भक्त अनेक हैं। ये भक्त अपनी पृथक रुचि और सामर्थ्य के कारण अनेक प्रकार के हैं। इन सब की भक्ति एक प्रकार की नहीं हो सकती है सब को एक ही प्रकार की साधना के लिए बाध्य नहीं किया जा सकता। यह देख कर के आचार्यों ने भक्तों को विभिन्न वर्गों में बाँटा है। ये वर्गीकरण दो दृष्टि से किये गये हैं—तिर्यक् और लम्बवत। सभी भक्तों को एक स्तर पर मान कर उनकी रुचियों में भेद स्वीकार कर जो विभाजन किया गया, वह तिर्यक है। इन भक्तों की सामर्थ्य और उत्कृष्टता का आँकलन कर जब उनका वर्गीकरण किया गया तो वह लम्बवत हो गया। प्रथम प्रकार का विभाजन भगवान वेदव्यास ने किया और दूसरे प्रकार का वर्गीकरण गोस्वामी तुलसीदास ने।

व्यास जी श्रीमद्भागवत में लिखते हैं—

**श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्म निवेदनम्॥ (७.५.२३)**

'भगवान् के नाम, रूप, गुण और प्रभाव आदि का श्रवण, कीर्तन और स्मरण तथा भगवान् की चरण सेवा, पूजन और वन्दन एवं भगवान् में दासभाव, सखाभाव और आत्म-निवेदन यह नौ प्रकार की भक्ति है।'

इसका आशय यह हो सकता है कि चाहे कोई परमात्मा की महिमा सुने, गाये, या स्मरण करे अथवा उनकी सेवा, पूजा या वन्दना करे अथवा उनके साथ दास, सखा या समर्पण भाव रखे, कोई भी सम्बन्ध अपनाये वह भक्त ही है। इनमें से कोई भी एक भक्ति भगवान से मिला देने के लिए पर्याप्त है। जो भक्त अपनी रुचि के अनुसार जिस प्रकार की साधना कर रहा है वही उसके लिये कल्याणकारी है। वह अन्य भक्तों की साधना पद्धति देख कर अपने को या उसे गलत न मान ले।

नौ प्रकार की भक्ति का अर्थ है — परमात्मा से सम्बन्ध जोड़ने के नौ तरीके। सभी तरीके हर व्यक्ति के लिये रुचिकर या उपयोगी नहीं हैं। हमें आत्म-निरीक्षण कर यह खोजने का प्रयास करना चाहिए कि इनमें से कौन भक्ति हमें सुगम और उपयुक्त दिखाई देती है। जिस भक्ति में हमारा हृदय रस ले सके वही हमारे लिए स्पृहणीय है।

इन भक्तियों का स्तरीकरण भी किया जा सकता है। प्रथम और प्रारम्भिक भक्ति श्रवण ही हो सकती है। यही भक्ति-मार्ग में प्रवेश करने का द्वार है। प्रभु के नाम, रूप, गुण और प्रभाव का श्रवण करने पर ही हम उनके बारे में कुछ जान पाते हैं और तभी हम उनसे कोई सम्बन्ध बना सकते हैं।

**जाने बिनु न होय परतीती। बिन परतीत प्रीत नहि होती।**
**प्रीति बिना नहि भगति हटाई। जिम खगेस जल की चिकनाई॥**

परमात्मा को जानने का साधन श्रवण ही है। ग्रन्थों का अध्ययन भी एक प्रकार से श्रवण ही है। हम गीता पढ़ रहे हैं तो मानों भगवान् श्री कृष्ण को सुन रहे हैं। रामायण गा रहे हैं तो मानों गोस्वामी जी को सुन रहे हैं। किन्तु ग्रन्थ पढ़ने की अपेक्षा किसी सन्त के मुख से सुनना अधिक उत्तम है। उससे निश्चय ही हृदय के पटल खुलते हैं।

सावधानी से श्रवण करने के बाद ही प्रभु के गुणों और लीलाओं का वर्णन करने की सामर्थ्य आती है। इसे 'कीर्तन' कहते हैं। कीर्तन रूढ़ अर्थ में परमात्मा के नाम का गायन माना जाने लगा है। इसका शाब्दिक अर्थ प्रभु के गुणों आदि का विस्तार से वर्णन करना ही है। यह भी भक्ति है। हृदय बहुत कुछ शुद्ध होने पर ही प्रभु चरित्र वर्णन करने की सामर्थ्य आती है। मलिन हृदय प्रभु का गुणगान नहीं कर सकता है। प्रभावशाली वाणी से परम तत्व का निरूपण वही कर सकता है, जिसके हृदय में उसका अवतरण हुआ हो और जो उसके आनन्द का अनुभव कर रहा हो।

श्रवण और कथन के उपरान्त सतत् भगवत् स्मरण की भूमिका आती है। श्रवण और कथन के समय कुछ देर ही परमात्मा का चिन्तन होता है, उसके बाद व्यक्ति व्यवहारिक कार्यों में लग जाता है और देह भाव में उतर आता है। यह उतार-चढ़ाव की स्थिति स्मरण से समाप्त हो जाती है और साधक आठो पहर परमात्म भाव में रहता है। इस स्तर पर साधक व्यवहारिक जीवन के क्लेषों से मुक्त हो जाता है। अब वह अपने शरीर से समाज में रहते हुए भी कमलपत्र की भांति स्पर्श रखता है।

श्रवण, कीर्तन और स्मरण साधना का वह काल है जिसमें हृदय की गहन-गुहा में परमात्मा को खोजा और प्रकट किया जाता है। अब अपने ही अन्दर एक प्रकार से दो सत्तायें प्रतीत होने लगती हैं — परमात्मा और वैयष्टिक अहं अर्थात् भगवान् और भक्त। अब भक्त का कर्त्तव्य अपने प्रभु के चरणों की सेवा, पूजन और वन्दन करना होता है। इसका उद्देश्य अपने अहं को गला कर परमात्मा के साथ एकीकृत कर देना।

उपासना की दृष्टि से शान्त, एकान्त स्थान में बैठ कर अपने हृदय में प्रभु का स्मरण करते ही उनकी सुन्दर, सौम्य, आनन्दमय जीती-जागती मूर्ति सामने आ जाती है। उनके प्रकट होते ही हम अर्घ, जल, धूप, दीप, पुष्प, अक्षत, चन्दन आदि से उनका पूजन करते हैं। इसके उपरान्त अपने दोनों हाथ जोड़कर ही हम उनकी वन्दना करते हैं। बन्दना में हम उनके गुणों का उल्लेख करते हैं और अपनी असमर्थता का उल्लेख करते हुए उनकी कृपा की याचना करते हैं, जैसे—

**न जानामि योगं जपं नैव पूजा। नतोऽहं सदा सर्वदा शंभुतुभ्यं।**
**जरा जन्म दुःखौ घतातप्यमानं। प्रभो पाहि आपन्नमामीश शंभो।।**

बाह्य रूप से समस्त विश्व ही परमात्मा का विराट रूप है। हम उसके चरणों की सेवा साक्षात् रूप से कर सकते हैं। अपने आस-पास के मनुष्यों और प्राणियों की सेवा परमात्मा की ही सेवा है। उनसे प्रेम रखना, उनको आदर देना और उनके गुणों की प्रशंसा करना ही उनका पूजन है, उनका बन्दन है। भक्तिमय जीवन जीने की यही सर्वोत्तम विधि है। उसका अहं विश्व के समष्टि अहं से मिलकर एक हो जाता है। यह भक्त की पूर्णावस्था।

जीव और ईश्वर के बीच तीन प्रकार के भावात्मक सम्बन्ध हो सकते हैं — (१) सेवक और सेव्य, (२) दो भिन्न और (३) दोनों अभिन्न। जब तक हम शरीर भाव में हैं, हम भगवान् के सेवक हैं। जीव भाव में आने पर हम उसके सखा बन जाते हैं। अपनी वासनाओं और मन-बुद्धि के उपकरण से तादात्म्य त्याग कर हम परमात्मा ही बन जाते हैं, हमें अपना सहज रूप प्राप्त हो जाता है। भक्ति साधना का अन्तिम लक्ष्य परमात्मा में प्रविष्ट होना ही है—

**भक्त्या त्वनन्यया शक्य आहमेवंविधोऽर्जुन ।**
**ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्वेन प्रवेष्टुं च परन्तप ।।**

'हे परन्तप अर्जुन, अनन्य भक्ति के द्वारा तो मैं इस प्रकार तत्व से जाना जा सकता हूँ देखा जा सकता हूँ तथा एकीभाव से प्राप्त किया जा सकता हूँ ।

रामचरित मानस में भी गोस्वामी जी नवधा भक्ति का उल्लेख करते हैं। भगवान श्रीराम शबरी के आश्रम में पधारते हैं तो उनके दर्शन पाकर वनवासिनी अशिक्षित नारी प्रेमानन्द में विभोर हो जाती है और अपने प्रभु की स्तुति करने में वह अपने को असमर्थ पाकर अपनी हीनता का वर्णन करती है प्रभु उसकी भक्ति की सराहना करते हैं और भक्ति की तुलना में जाति-पांति, कुल-गोत्र, धन-जन, कला-कुशलता और ज्ञान-विज्ञान को तुच्छ बताते हैं। उसी अवसर पर प्रभु नौ प्रकार की भक्तियों का उल्लेख कर शबरी से कहते हैं—

**नव महुँ एकउ जिन्ह में होई । नारि पुरुष सचराचर कोई ।**
**सोई अतिसय प्रिय भामिनि मोरे । सकल प्रकार भगति दृढ़ तोरे ।।**

शबरी लौकिक दृष्टि से अत्यधिक हीन होते हुए भी परमार्थिक दृष्टि से महान है क्योंकि उसमें आध्यात्मिक जीवन के सभी गुण विद्यमान हैं। साधक के हृदय में ये गुण क्रमशः आते हैं। साधक अपने पथ पर जैसे-जैसे आगे बढ़ता है उसके अन्दर गुण प्रकट होते जाते हैं और अन्त में वह भगवत् स्वरूप ही हो जाता है। श्री राम जी ने नौ प्रकार की भक्तियों का निरूपण क्रमशः प्रथम, द्वितीय आदि संख्यायें देते हुए किया है। इससे स्पष्ट होता है कि साधक में भक्ति का विकास इस क्रम से होता है।

'प्रथम भगति सन्तन्ह कर संगा' — सत्संग पहली भक्ति है। मनुष्य विषय-भोग के संसार में इतना डूबा रहता है कि वह स्वयं परमात्मा की ओर उन्मुख नहीं हो सकता है। वह जब उन व्यक्तियों के सम्पर्क में आता है जो आध्यात्मिक स्तर का जीवन जी रहे हैं और अपेक्षाकृत अधिक शान्त और सुखी हैं, तो उनके मन में भी संसार के दलदल से निकल कर परमात्मा को जानने और पाने की कामना जागती है। भक्ति का प्रारम्भ इसी प्रकार से होता है।

**बिनु सत्संग न हरि भजन, तेहि बिनु मोह न भागु ।**
**मोह गये बिनु राम पद, होइ न दृढ़ अनुरागु ।।**

इन पंक्तियों में सत्संग से भक्ति प्राप्त करने का क्रम बताया गया है — सत्संग से हरि भजन, भजन से मोह का त्याग, मोह त्याग से परमात्मा में प्रेम। सत्संग ही श्रवण भक्ति है। सन्तों से आध्यात्मिक जीवन के सिद्धान्त और ईश्वर की महिमा सुनने को मिलती है। इसी श्रवण से अज्ञान का नाश होता है। ज्ञान होने पर लौकिक-भौतिक जीवन का खोखला पन और भक्ति का रहस्य दिखाई देने लगता है। यहीं से जीवन की दिशा बदल जाती है।

'दूसरि रति मम कथा प्रसंगा' — दूसरी भक्ति भगवान की कथाओं में प्रेम है। भगवान की कथायें तो बिना सत्संग के भी पढ़ी जा सकती हैं। किन्तु उस समय वे काल्पनिक प्रतीत होती हैं। उनके पढ़ने में रस नहीं आता है। जिन लोगों को भगवान की लीला कथाओं में रुचि न हो उन्हें पहले सत्संग करना चाहिए। सन्तों के मुख से सुनकर उनका रस जाना जा सकता है।

भगवान के अवतार की कथाओं में रोचक ढंग से आध्यात्मिक जीवन-दर्शन का चित्रण कर दिया जाता है। नीति, धर्म और तत्व-विचार का भी परिचय मिल जाता है। यह सब जानकर साधक के मन में स्वयं भी उसी प्रकार का उच्च जीवन जीने का निश्चय होता है। वह परमात्मा को पाना चाहता है। उसे हरि-कथाओं के मध्य यह भी ज्ञान हो जाता है कि परमात्मा को पाने के अनेक मार्ग हैं — कर्मयोग, ज्ञानयोग, ध्यानयोग, भक्तियोग आदि। यह कैसे निश्चय हो कि हमारे लिए कौन मार्ग उपयुक्त है। इसके उत्तर में गुरू की आवश्यकता बताई जाती है।

'गुर पद पंकज सेवा तीसरि भगति अमान' — अभिमान छोड़ कर गुरू के चरण-कमलों की सेवा करना तीसरी भक्ति है। गुरू मनुष्य शरीर में परमात्मा ही है। गुरू की सेवा परमात्मा की ही सेवा है। गुरू अपने जीवन और व्यक्तित्व के द्वारा आदर्श आध्यात्मिक जीवन का नमूना प्रस्तुत करते है। शिष्य जिसे असंभव समझता है वह गुरू के जीवन में सम्भव दिखाई देता है। शिष्य के मन से असम्भावना नष्ट हो जाती है।

गुरू, जीवन की उस ऊँचाई पर होता है जहां से सभी शिष्यों की आन्तरिक दशा उसे दिखाई देती है और वहां से वह उनका पथ प्रदर्शन कर सकता है। सेवा के द्वारा शिष्य गुरू के साथ मानसिक सम्पर्क और समन्वय प्राप्त करता है और उसके फलस्वरूप उसे आध्यात्मिक पथ पर बढ़ने का उत्साह और दिशा-निर्देश मिलता है। इसके उपरान्त उसे आत्म-विश्वास मिलता है और वह परमात्मा की प्रभुता से परिचित हो जाता है।

'चौथि भगति मम गुनगन करइ कपट तजि गान' — परमात्मा के गुणगान करना चौथी भक्ति है। यही कीर्तन-भक्ति है। सत्संग, हरि-कथा अनुराग और गुरू-सेवा श्रवण-भक्ति का ही विस्तार है। उसका फल कीर्तन भक्ति है। परमात्मा की महिमा का बखान वही कर सकता है जो उससे भलीभांति परिचित हो और उसमें उसका अटूट विश्वास हो। परमात्मा के गुण, लीला-माहात्म्य और रहस्य का वर्णन स्वयं एक उत्कृष्ट साधना है। उनका वर्णन करते समय वक्ता उन भावों से प्रेरित होता है और उन भावों के प्रभाव से उसके हृदय का रहा-सहा कल्मष धुल जाता है। अपने हृदय को पवित्र करने का यह सर्वोत्कृष्ट साधन है। जो लोग यह साधना कर रहे हैं, वहीं जानते हैं कि हरि-चरित्र वर्णन करने में कितने उच्च स्तर का आनन्द अनुभव होता है। हृदय की शुद्धता, शान्ति, आनन्द और परमात्मा पर्यायवाची है।

'मंत्र जाप मम दृढ़ विश्वासा। पंचम भजन सो वेद प्रकासा॥' दृढ़ विश्वास के साथ परमात्मा के नाम का मंत्र जपना और भजन करना पांचवी भक्ति है। यही स्मरण-भक्ति है। परमात्मा का प्रत्येक नाम परमात्मा के स्वरूप, गुण या लक्षण का वाचक है। विष्णु का अर्थ है व्यापक, राम का अर्थ रमण करने वाला, शिव का अर्थ कल्याणकारी, कृष्ण का अर्थ खींचने वाला-इस प्रकार प्रभु के सहस्त्रनाम हैं और उनका अपना अर्थ है। विष्णु-सहस्त्र नाम पर श्री शंकराचार्य का भाष्य देखिये। मन में नारायण का नाम आते ही उसके अर्थ का स्मरण आता है, स्मरण के साथ मन परमात्मा रूप हो जाता है और परमात्मा का चिन्तन करने से परमात्मा के गुण साधक में अवतरित होते हैं। इस प्रकार मंत्र का जप मनुष्य की पशुता नष्ट कर दिव्यता उत्पन्न कर देता है।

"छठ दम सील विरति बहु करमा। निरत निरन्तर सज्जन धरमा।", शम, दम और शील आदि उत्तम गुणों का संग्रह होना छठी भक्ति है। प्रथम पांच प्रकार की भक्तियाँ शुद्ध साधक रूप हैं। शेष चार भक्तियाँ उनका फल हैं। असंयमी भक्ति का संयमी बन जाना भक्ति है। विषयासक्ति त्याग कर विरक्त बन जाना भक्ति है।

समय और वैराग्य ऐसी भाव-भूमि है जिसमें निरंहकार, निःस्वार्थ उदारता, परोपकार, क्षमा, करुणा, दया, शील, मित्रता, सरलता, प्रियता, नम्रता आदि सभी सद्‌गुण आ जाते हैं । अब यह व्यक्ति भक्त कहलाने का अधिकारी है । उसमें भक्ति के लक्षण आ गये हैं । अन्यत्र गोस्वामी जी भक्ति की यही परिभाषा देते हैं —

**विरति चर्म असि ग्यान मद, लोभ मोह रिपु मारि ।**
**जय पाइअ सो हरि भगति, देखु खगेस विचारि ।।**

"वैराग्य की ढाल से अपनी रक्षा करते हुए और ज्ञान की तलवार से मद, मोह, लोभ आदि शत्रुओं का संहार कर जो विजय प्राप्त होती है उसी का नाम हरि-भक्ति है । हे गरुड़, तुम यह स्वयं विचार कर देख लो ।'

'सातवँ सम मोहि मय जग देखा, मोते संत अधिक कर लेखा ।' समस्त जगत को परमात्मा का रूप देखना और सन्तों को परमात्मा से भी अधिक महान समझना सातवीं भक्ति है । इसका तात्पर्य है कि भक्ति की उच्च भूमिकाओं में साधक ज्ञानी हो जाता है । वह परमात्मा को तत्वतः जान लेता है और उसे अपनी मायिक शक्ति के द्वारा विश्वरूप धारण किये स्पष्ट देखने लगता है । जैसे घट का रूप मिट्टी से उत्पन्न होता है और मिट्टी पर आश्रित रह कर घट नाम से जाना जाता है, वैसे ही जगत् का रूप परमात्मा से उत्पन्न होता है और उसी को अधिष्ठान बना कर, उसी पर आश्रित रह कर जगत् कहलाता है । जैसे घट तत्वतः मिट्टी के अतिरिक्त कुछ नहीं है, वैसे ही जगत् तत्वतः परमात्मा ही है । परमात्मा के अतिरिक्त कहीं कुछ नहीं है ।

जड़ जगत् परमात्मा प्रच्छन्न किये हैं अस्तित्व हीन जगत में वह अपनी सत्ता प्रकट कर रहा है । उसी की सत्ता से जगत् सत्तावान प्रतीत होता है—' जासु सत्यता तें जड़ माया । भास सत्य इव मोह सहाया ।' प्राणियों में परमात्मा की चेतना भी व्यक्त होती है । मनुष्य की स्वच्छ बुद्धि में उसका अधिक प्रकाश है । सन्तों का हृदय इतना महान है कि उसमें परमात्मा पूर्णतः प्रकट है । उनके चरित्र कर्म व्यवहार में भी प्रभु का प्रकाश दिखाई देता है । इस लिए परिच्छिन्न परमात्मा की अपेक्षा सन्तों की महिमा अधिक है । उनकी पूजा ईश्वर भाव से करनी चाहिए ।

'आठवँ जथालाभ संतोषा । सपनेहुँ नहिं देखई परदोषा ।'—आप्तकाम, पूर्णकाम, कृतकृत्य होना आठवीं भक्ति है । इस स्तर पर उसे किसी के दोष नहीं दिखाई देते । तत्वज्ञान होने पर साधक अपने को पूर्ण अनुभव करता है । उसे कोई कामना नहीं रहती है । यह उत्कृष्ट भक्ति का लक्षण है । यह उसकी सिद्धावस्था है । ऐसे सिद्ध पुरुष किसी के दोष नहीं देखते । वे जानते हैं—कि

**सुनहु तात मायाकृत, गुन अरु दोष अनेक ।**
**गुन यह उभय न देखिये, देखिय सो अविवेक ।।**

जब समस्त गुण-दोष मायाकृत हैं, तो किसी व्यक्ति-विशेष को दोषी, दुर्गुणी, पापी कैसे माना जा सकता है ? मिथ्या माया को इतना महत्व क्यों ?

'नवम सरल सब सन छलहीना । मम भरोस हिय हरष न दीना' यह भक्ति का पूर्ण रूप है । जब व्यक्ति का हृदय शिशु के समान सरल और निष्कपट बन जाता है । वही यह नवीं भक्ति है । यह भक्ति पाकर

साधक सँसारी सुख दुखों से मुक्त और सदा परमात्म - भाव में निमग्न रहता है। यह जीवन की पूर्णावस्था है। ऐसे भक्त और भगवान में कोई भेद नहीं है। यह ईश्वर का लक्षण है। ईश्वर ही सहज, सरल और छलहीन है। वही जगत् की सुख-दु:ख रूप तरंगों से अस्पर्श है।

अंतिम चार भक्तियाँ मुख्य भक्ति के चार रूप हैं। इनकी तुलना भागवत् की नौ प्रकार की साधनात्मक भक्तियों से नहीं की जा सकती। इनका साम्य भगवद्गीता के बारहवें अध्याय में वर्णित भक्ति के लक्षणों से अधिक है। संभवतः गोस्वामी जी ने इनको वहीं से ग्रहण किया है। ऐसा करने से श्रीमद्भागवत और भगवद्गीता की भक्तियों का समन्वय हो जाता है और भक्ति के साधन तथा साध्य रूपों का भी तालमेल बैठ जाता है। गोस्वामी जी महान समन्वयवादी हैं। यहाँ भी उनकी यह प्रवृत्ति लक्षित होती है।

भगवद्गीता में भगवान् कृष्ण ने भक्ति के ३२ लक्षण बतायें हैं। उनमें से अधिकांश 'सज्जन धर्म' के अन्तर्गत आ जाते हैं। शेष संतोष अनारम्भ ईश्वर परायण आदि दोनों स्थलों में समतुल्य है। इस प्रकार भक्त मनुष्य एक सुसंस्कृत और उत्कृष्ठ व्यक्ति समन्वित होता है।







# भक्ति गीत

रचियता :— सर्जन कमाण्डर अरुण अरोरा

निश दिन भजूँ तिहारो नाम।
प्रभूजी मुझे दो ऐसो वरदान ॥

फूलों से सजी डाली मदमाती
गुण गान तिहारो ही गाती
कि मैं भी महकूँ पुष्प समान
प्रभू जी मुझे दो ऐसो वरदान।

चहुं दिश पक्षी कलरव करते
तेरी महिमा का ही दम भरते
कि इत उत गाऊँ तेरो ही गान
प्रभू जी मुझे दो ऐसो वरदान

कल कल करते सरिता के श्वर
हैं भक्ति भरे कितने उज्वल
कि हर दम करूँ तिहारो ही ध्यान
प्रभू जी मुझे दो ऐसो वरदान।

# तुलसी की दास्य भक्ति

डा० पी० एन० टण्डन

भक्ति शब्द का अर्थ सेवा भाव है, ईश्वर के प्रति अपूर्व अनुराग और परम प्रेम ही भक्ति है। यह भक्ति स्वयं प्रमाणरूपा है, शांतिरूपा और परमानन्द रूपा है, इसलिये भक्ति के लिये अन्य प्रमाण की अपेक्षा नहीं है। भक्ति मार्ग जन-साधारण के लिये सर्वथा सरल एवम् सुखद है। अपने अराध्य देव के शील एवं शक्ति से अनुप्राणित होकर भक्त उनके प्रति एकनिष्ठ समर्पण और सेवा का भाव रखता है। तुलसीदास ने अपने कालजयी ग्रन्थ रामचरित मानस में भक्ति के जो अनेक रूप प्रतिपादित किये हैं उनमें सर्वश्रेष्ठ दास्य भक्ति ही है। यद्यदि तुलसीदास के आराध्य भगवान राम समदर्शी हैं, परन्तु अनन्य गति वाला सेवक ही उन्हें अत्यधिक प्रिय है। तुलसीदास स्वयं को ऐसा ही एक सेवक मानते हैं, जिनकी ऐसी बुद्धि सदैव विद्यमान रहती है कि मैं सेवक हूँ और यह जड़ चेतन जगत मेरे स्वामी भगवान का रूप है। भगवान राम के प्रति इस दास्य भक्ति के कारण उनकी दृष्टि में लोक परलोक में राम की सत्ता ही सर्वत्र व्याप्त परिलक्षित होती है।

रामचरित मानस के अतिरिक्त दोहावली में भी प्रतीकात्मक रूप में दास्य भक्ति की अनन्यता का दर्शन कराया गया है। भगवान की ओर से भक्त को चाहे जितनी यातना मिले परन्तु भगवान के चरणों में उनका दास्य भाव दिन प्रति दिन प्रगाढ़ होता जाना चाहिये। क्योंकि चातक की भांति भक्त भी कभी विचलित नहीं होता —

**उपल बरषि गरजत तरजि डारत कुलिस कठोर।**
**चितव कि चारक मेघ तजि कबहुँ दूसरी ओर॥**

उसी प्रकार गुरू द्रोह अथवा कुटिलता का अपराधी घोषित होने पर भी भक्त अपने अराध्य के प्रति अखण्ड विश्वास को खण्डित नहीं होने देता। तुलसीदास का उद्‌घोष भगवान राम के चरणों में उनके दास्य-भक्ति का स्सष्ट प्रतीक है।—

**"जानहुँ रामु कुटिल करि मोहीं।**
**लोग कहउ गुर साहिब द्रोही॥**
**सीता राम चरन रति मोरे।**
**अनुदिते बढ़उ अनुग्रह तोरे॥"**

विनय पत्रिका में भी तुलसीदास ने राम के प्रति अपनी अनन्य भक्ति की घोषणा अनेक रूपों में की है। उनकी एकनिष्ठता का एकमात्र आधार भगवान राम के रूप में आराध्य का भरोसा, बल आशा और

विश्वास है :—

**एक भरोसो एक बल एक आस विश्वास।**
**एक राम घनस्याम हित चातक तुलसीदास ।।**

भगवान राम के प्रति दास्य भक्ति की अभिव्यक्ति करते हुये तुलसीदास ने एक महत्वपूर्ण संकेत यह भी किया है कि जो राम-चिन्तन करते हैं और निष्काम भाव से राम को समर्पित हैं वे ही उनके सर्वप्रिय भक्त हैं, प्रकारान्तर से उन्होंने यह भी इंगित किया है कि मानव शरीर अत्यन्त दुर्लभ है और बड़े भाग्य से इसकी प्राप्ति होती है। उसका सर्वोच्च लक्ष्य राम भक्ति ही है क्योंकि उसके अभाव में अन्तःकरण की पूर्ण शुद्धि कदापि सम्भव नहीं है। यदि मनुष्य को राम भक्ति की प्राप्ति हो जाती है तो उसे संतप्त करने वाले काम, क्रोध, लोभ, मोह समूल नष्ट हो जाते हैं। उनका दृढ़ विश्वास है कि समस्त सांसारिक रोगों के लिये एक मात्र औषधि यही राम भक्ति है और इसी में आध्यात्मिक आधिदैविक और आधिभौतिक तापों के अपहरण की क्षमता है।

तुलसी की दास्य भक्ति के सन्दर्भ में यहाँ पर इस तथ्य की ओर संकेत करना भी असंगत न होगा कि यह भक्ति मार्ग सरल होने के सामानान्तर ही अत्यन्त दुर्लभ और कठिन भी है। यही कारण है कि करोड़ों भक्तों और धर्मात्माओं में कोई एक व्यक्ति माता, पिता, भाई, पुत्र, स्त्री, शरीर, धन, घर, मित्र, और परिवार और इन सब के प्रेम और ममता की एक डोरी बनाकर उसके द्वारा अपने मन और आत्मा को भगवान के चरणों में आवद्ध कर देता है। इह मार्ग में अनेक कठिनाईयाँ हैं और कहने में जितना सहज है, करने में उतना ही कठिन है। विनय पत्रिका की निम्नलिखित पंक्तियाँ इसी तथ्य की व्यंजना करती हैं :—

**"रघुपति भगति करत कठिनाई।**
**कहत सुगम करनी अपार जानै सोइ जेहि बनि आई ।।"**

दास्य भक्ति तथ्यता, सगुण भक्ति का एक रूप है। यद्यपि तुलसीदास ने राम चरित मानस में अनेक स्थानों पर ब्रह्म को निर्गुण बताया है परन्तु इसी के साथ ही उन्होंने यह भी स्पष्ट किया है कि यही निर्गुण ब्रह्म ज्ञान वाणी और इन्द्रियों से परे भक्तों के प्रेम के कारण सगुण और लीला शरीर धारण कर लेता है। इसीलिये तुलसीदास ने उसकी भी उपेक्षा नहीं की है। यह विशेषता तुलसीदास की दास्य भक्ति को सर्वांग पूर्ण बना देती है क्योंकि उनकी भक्ति जीवन के किसी भी पथ से सर्वथा सम्बन्ध विच्छंद करके नहीं चलती है। उसका मानव जीवन के सभी पक्षों से संतुलित सामंजस्य है और कर्म, ज्ञान आदि से विरोध भी नहीं है। यह भक्ति लोक साधना एवम् लोक कल्याण पर आधारित है।

तुलसीदास की भक्ति में सेवक सेव्य भाव की सम्पन्नता है स्पष्टतः राम उनके स्वामी हैं और वे उन पर अनन्य भाव से आश्रित हैं, उनके दीन हीन और अनाथ सेवक हैं, अपनी रुचि विशेष के अनुरूप विभिन्न कोटियों के भक्त, दास्य, संख्य वात्सल्य अथवा कान्त भाव से भगवान की भक्ति करते हैं परन्तु इनमें दास्यभक्ति का तुलसीदास ने इसलिये वरण किया है क्योंकि दास्य भक्तिक्षेत्र का प्रधान भाव है और सब में विद्यमान रहता है इसलिये तुलसीदास भक्ति में सेवक–सेव्य भाव को सर्वश्रेष्ठ और भवसागर से पार उतारने वाला मानते हैं :—

"सेवक सेव्य भाव बिनु भव न तरिअ उरगारि ।
भजहु राम पद पंकज अस सिद्धान्त विचारि ।।"

दास्य भक्ति भावना में निष्ठा तुलसीदास ने इसलिये भी वरण की है क्योंकि अन्य भक्ति भाव रागातियिता से रंजित होते हैं, जबकि दास्य भक्ति में वैराग्य एवम् विषय त्याग की भावना रहती है तुलसीदास दास्य भक्ति की महिमा से इसलिये पूर्णतया प्रभावित हैं क्योंकि सेवक सेव्य भाव में सदाचार और भक्ति का पार्थ्यक्य नहीं हो सकता, न तो उसमें अकर्मण्यता और आलस्य हो सकता है और न ही उसमें अविनय, असदाचार और तण्डा के लिये कोई स्थान हो सकता है । तुलसीदास ने इसी दास्य भक्ति को अपने जीवन में उतारा तथा रामचरित मानस, विनय पत्रिका, दोहावली, और कवितावली आदि ग्रन्थों में इसी दास्य भक्ति पर सबसे अधिक बल दिया । उन्होंने किसी भी अन्य प्रकार की भक्ति पद्धति को अस्वीकार न करते हुये भी दास्य भक्ति को अंगीकार किया ।

भारतीय लोक जीवन में दास्य भक्ति व्यवहार्यतः भी प्रचलित है । दासों के प्रति पारिवारिक आत्मीयता का भाव होता है व दास के निर्वाह का दायित्व स्वामी पर होता है । इसी कारण भगवान राम ने बन यात्रा के समय अपने दास दासियों को बुलाकर गुरू वशिष्ट को सौंपा था और उनसे माता पिता के समान ही उनकी देख रेख करते रहने का, कर वद्ध अनुरोध किया था :–

"दासी दास बोलाइ बहोरी ।
गुरुहि सौंपि बोले कर जोरी ।।
सब के सार संभार गोसाई ।
करबि जनक जननी की नाई ।।"

व्यवहारिक दृष्टिकोण से दास्य भक्ति इसलिये भी वरण करने योग्य है क्योंकि दाम्पत्य, सख्य आदि भावों की तरह इसमें कभी फिसलने तथा पथभ्रष्ट होने की संभावना नहीं रहती। इसीलिये तुलसीदास ने दास्य भाव अथवा सेवक सेव्य भाव को ही भक्ति का सच्चा स्वरूप माना है । रामचरित मानस के शरभंग, सुतीक्ष्ण आदि प्रायः सभी प्रमुख भक्तों ने दास्य भाव की ही भक्ति की है । वे सभी भगवान राम के निश्छल सेवक हैं, सभी दैन्य भाव से युक्त है और सभी अनन्य भाव से उन पर अवलम्बित हैं । कदाचित सेवक सेव्य भाव की भक्ति को सर्वश्रेष्ठ स्वीकार करने के कारण ही गोस्वामी जी ने सेवको के गुण, धर्म एवं कर्तव्य पालन की सविस्तार मीमांसा की है । ऐसे उन्होंने मनु और काकभुशुण्डि के प्रसंग में वार्त्सल्य भाव की ही भक्ति का वर्णन किया है । शिव भी भगवान राम के बालरूप की बन्दना करते हैं । वस्तुतः इस तरह मध्यकालीन वैष्णवता के परिमार्जित एवं प्राँजल रूपों को स्वीकार करते हुये गोस्वामी जी ने सदैव समाज की दृढ़ता का विशेष रूप से ध्यान रक्खा है । भारतीय समाज को राम भक्ति के बंधन में सुगुम्ति कर भक्ति का स्वच्छ एवं उज्वल आलोक विकीर्ण करते हुये तुलसी ने भारतीय संस्कृति एवं सभ्यता को एक महत नूतन देन से अभिषिक्त किया है ।



# भक्ति गीत

रचयिता :—सर्जन कमाण्डर अरुण अरोरा

प्रभू मेरे आओ
दरश दिखाओ
न कोई संगी न कोई साथी
दूर है मंज़िल कैसे भेजूँ पाती
सूना पथ है मेरा ज्योति जलाओ
दरश दिखाओ

भक्ति तुम्हारी मैं किस विधि पाऊँ
प्रभू तेरी टोह में कितकित जाऊँ
सूने हिय में मेरे प्रेम बरसाओ
दरश दिखाओ

कैसे भजन करूँ अब मैं प्रभु का
नाहीं छूटे बन्धन मोह माया का
मेरे सूने जीवन को भक्ति से सजाओ
दरश दिखाओ

# भक्ति मार्ग

## शान्ति अरोड़ा (अम्मा)

विशुद्ध भक्ति ही प्रेम है — विशुद्ध प्रेम ही भक्ति है —

भगवान से, पुरुषोत्तम से मिलना, एक होना, वरन परमैक्य होना ही इसका लक्ष्य है ।

भजन, कीर्तन, दर्शन, यह सब तो इसका श्री गणेश है । हमको यहाँ ही नहीं ठहरना है, अटक नहीं जाना है । भक्ति पथ तो बहुत लम्बा है, संकीर्ण है, अटपटा है, अनजाना है, और रास्ता विघ्न बाधाओं से भरपूर है– हमें घबराना नहीं है — आगे बढ़ना है—आगे ··· ··· आगे ··· ··· बहुत आगे चलते ही चले जाना है— जब तक परमैक्य को प्राप्त न करें ।

भगवान सगुण हैं — निर्गुण हैं — सगुण – निर्गुण होते हुये भी इससे बहुत परे हैं, उन्हें प्राप्त करने के लिये अर्चना – बन्दना – पूजा – मनन एवं चिन्तन हम करते हैं, भक्त को यहाँ ही नहीं ठहर जाना है – भगवद् रूप होना है – परम ब्रह्म स्वरूप भी होना है – यही परम चरम सीमा है ।

वाह्य रूप में भक्ति, शरीर एवं इन्द्रियों तक ही सीमित है – हमको तो अपने लक्ष्य तक पहुँचना है । मन, प्राणी को वाह्य प्रलोभनों में भुलाता है और सदा विषयों की ओर खींचता रहता है – ऐसे काल में हमको बुद्धि का सहारा लेना है – बुद्धि का विवेचन करना होगा और अपना कार्य सुचारु रूप से करना होगा – वरना यह चंचल मन बुद्धि को अपनी ओर करने का प्रयत्न करेगा – नहीं तो मन और बुद्धि मिलकर हृदय के भावों को कुचल डालेंगे – मसल डालेंगे । अतः मन की लगाम, बुद्धि को पकड़नी होगी और साथ-साथ बुद्धि हृदय के भावों को प्रोत्साहित करती हुई – बल देती हुई – आगे बढ़ती चलेगी मन बराबर नाचेगा – उछलेगा – अपना साम्राज्य छोड़ने में विद्रोह करेगा – बुद्धि को बरगलाने का प्रयत्न भी निरन्तर करता रहेगा ।

यहाँ हृदय को, बुद्धि को, अपने अन्तर में निहित आत्म शक्ति के बल का सहयोग प्राप्त करने को उस महाप्रभु की शरण में जाना होगा – प्रार्थना करनी होगी – अनुनय विनय भी करनी होगी ।

दूसरी तरफ़ मन हृदय के भावों को अपनी तरफ़ घसीटने का निरन्तर प्रयत्न करता रहेगा – ऐसे समय में केवल शुद्ध, पवित्र बुद्धि ही हृदय तथा हृदय के भावों के और बाहर के प्रलोभनों के बीच मन्त्री बन कर खड़ी रहेगी – इसी लिये वेद के मन्त्रों में शिरोमणि "गायत्री–मन्त्र" का अत्यन्त महत्व है – और इस मन्त्र में भक्त भगवान से यही प्रार्थना करता है – "प्रभो । मुझे पवित्र बुद्धि प्रदान कर" यही मांगा करता है ।

बुद्धि, हृदय दोनों ही साथ-साथ इस पथ पर चलने लगते हैं – बुद्धि हृदय का साथ देती हुई – स्वयं भी उसमें रमती हुई आगे चली जाती है – लेकिन लक्ष्य तो अभी भी वहुत दूर है – वहाँ तक जड़ बुद्धि बिचारी कैसे पहुँचेगी ? जड़ चेतन का संयोग कैसे बनेगा ?

इस सन्धि काल में बुद्धि तथा हृदय सब कुछ भगवान के चरणों में अर्पण करके थक कर बैठ जाते हैं – अब अन्तरात्मा की पुकार ही भगवान तक पहुँच सके तो पहुँचे – भक्त पुकार उठता है भक्त के अन्तरतम से निकली हुई गम्भीर पुकार भगवान को निश्चल नहीं बैठने देती – भगवान को आना है – आना पड़ता है – भक्त गदगद हो उठता है – कृतकृत्य हो जाता है, उसी में लीन हो जाता है – समा जाता है – उस समय बरबस प्राण भी पुकार उठते हैं —

सब कुछ तूही ··· ··· ··· तू ही ··· ··· ···तू ही है ।



---





# भगवान की नवधा भक्ति एवं भक्त

ब्र० पूर्णा चैतन्य

'पोथी पढ़-पढ़ जग मुआ
पंडित भया न कोय।
ढाई आखर प्रेम का
पढ़ै सो पंडित होय॥

भक्त कबीर दासजी की इन दो पंक्तियों में ही सम्पूर्ण सागर समा गया है। क्योंकि इन्हें पढ़ने पर पहली दृष्ठि में पाठक अपनी पीठ थपथपाते हुए सोचता है कि मैं तो पंडित हूँ क्योंकि मुझे तो प्रेम करना आता है। मैं अपने घर में अपने लोगों से प्रेम करता हूँ। पर हम भूल जातें हैं कि पंडित का लक्षण क्या है? चन्दन लगाने और कुछ मन्त्रों को बोलने से व्यक्ति पंडित नहीं हो जाता है। उसका पंडित होना तब सिद्ध होता है जब सभी लोग उसकी पूजा करें "स्वदेशे पूज्यते राजा विद्वान सर्वत्र पूज्यते।"

अत: कबीर दासजी का ढाई अक्षर प्रेम का संसार के प्रति न होकर ईश्वर के प्रति होना चाहिए जिसे दूसरे शब्दों में भक्ति कहते हैं। फिर कबीर दासजी इतनी सरलता से ढाई अक्षर क्यों कह रहे हैं, क्योंकि भक्ति करने के लिये साधन चतुष्ट्य, आसन, प्राणायाम की आवश्यकता नहीं है अपितु जो भी कर्म हम करते हैं, वह मैं और मेरे लिये न होकर, ईश्वर और ईश्वर के लिये, की भावना से करना है। केवल मात्र भावना बदलनी है। भगवान शंकराचार्य जी अपनी 'शिव मानस पूजा' में कहते हैं:—

"आतमा त्वं गिरिजा मतिः सहचराः प्राणाः शरीरं गृहम्
पूजा ते विषयोपभोग रचना निद्रा समाधिस्थितिः।
सञ्चारः पदयोः प्रदक्षिणविधिः स्तोत्राणि सर्वा गिरो
यद्यत्कर्म करोमि तत्तदखिलं शम्भो तवाराधनम्॥"

अर्थात् हे शम्भो! मेरी आतमा तुम हो, बुद्धि पार्वती जी हैं, प्राण आपके गण हैं शरीर आपका मन्दिर है, सम्पूर्ण विषय भोग की रचना आपकी पूजा है, निद्रा समाधि है, मेरा चलना–फिरना आपकी परिक्रमा है तथा सम्पूर्ण शब्द आपके स्तोत्र हैं, इस प्रकार मैं जो–जो भी कर्म करता हूँ वह सब आप की आराधना ही है।

प्रश्न उठता है कि ईश्वर को तो हम जानते ही नहीं हैं फिर उनसे प्रेम कैसे करें? अज्ञात वस्तु के प्रति कोई आत्म समर्पण कैसे करे? इस सन्दर्भ में उस ईश्वर को जानना और उसके प्रति अपने प्रेम में अभिवृद्धि

वृद्धि करने के नौ साधन हैं जिसे प्रह्लाद जी श्रीमद्‌भागवत में अपने पिता से कहते हैं :—

**श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम् ।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ।।**

अर्थात् श्री विष्णु भगवान का हमें श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पाद सेवनं अर्चनं, वन्दनं, दास्यं सख्य एवं अन्त में आत्म निवेदन अर्थात् अपना सर्वस्व समर्पण कर देना चाहिये । यदि फिर भी मन में प्रश्न उठे कैसे करें तो इनके अद्‌भुत उदाहरण भी हमारे सम्मुख हैं —

**"श्रीविष्णोः श्रवणे परीक्षिदभवद वैयासकिः कीर्तने ।**
**प्रह्लादः स्मरणे तदङ्घ्रिभजने लक्ष्मीः पृथुः पूजने ।**
**अक्रूरस्त्वभिवन्दने कपिपतिर्दस्येऽथ सख्येऽर्जुनः**
**सर्वस्वात्मनिवेदने वलिरभूत कृष्णाप्तिरेषां परम् ।।"**

श्रीविष्णु भगवान के श्रवण में परिक्षित्, कीर्तन में श्री शुकदेव जी, स्मरण में भक्त प्रह्लाद, पाद सेवन में लक्ष्मीजी, पूजन में महाराज पृथु, वन्दना में अक्रूर, दासों में हनुमानजी, सखाभाव में अर्जुन एवं सम्पूर्ण आत्मनिवेदन में महादानी वलि हुए । इन श्रेष्ठ पुरुषों को श्रीकृष्ण की प्राप्ति हुई ।

**श्रवणे परीक्षिदभवत् :**—सर्व प्रथम प्रश्न उठता है श्रवण किसे कहते हैं ? श्रवण मात्र कानों से शब्द एवं वाक्य सुनने को नहीं कहते अन्यथा असंख्य परीक्षित् अब तक हो गये होते । श्रवण का अर्थ होता है । साधन-साध्य के स्वरूप का निश्चय । दूसरे शब्दों में पद में निहित सहज शक्ति और वाक्य के तात्पर्य का निश्चय ।

श्रवण में भगवान, कर्ण छिद्र से प्रवेश करके हृदय में निवास करने लगते हैं "प्रविष्टः कर्णरन्ध्रेण स्वानां भावसरोरुहम् ।" पर इससे क्या लाभ ? लाभ यह है कि आज मेरा मन संसार की तुच्छ वस्तुओं के सम्मुख जाकर आनन्द की भीख मांगता है और वदले में उसे मार पड़ती है । इतना ही नहीं मेरा हृदय कूड़े का ढेर हो गया है निरन्तर राग द्वेष ईर्ष्या आदि की बदबू से ग्रस्त होने के कारण मन वहां रहना पसन्द नहीं करता इसलिये बाहर भागता है । ऐसे स्थान में जब भगवान कर्ण छिद्र से प्रवेश करते हैं सर्व प्रथम तो बाहर के मल को अन्दर प्रवेश नहीं करने देते । दूसरा वहां स्थित गन्दगी राग द्वेष को धो कर आनन्द स्वरूप में स्थित होते हैं तब—"धौतात्मा पुरुषः कृष्ण पादमूलं न मुञ्चति ।" स्वच्छ हृदय वाला पुरुष श्रीकृष्ण के चरणों को नहीं छोड़ता है ।

राजा परीक्षित श्रवण का सर्व श्रेष्ठ उदाहरण इस लिये हैं कि हमें उनसे ज्ञान मिलता है कि किस प्रकार श्रवण करना चाहिये । एक बार मात्र भागवत् सप्ताह का श्रवण करने के परिणाम स्वरूप उन्हें मोक्ष की प्राप्ति हो गयी । उसी कथा को सुनने के लिये अन्य लोग भी बैठे थे किन्तु उन्हें वह पद प्राप्त नहीं हुआ । आज हम भी भागवत् उपनिषद् आदि का श्रवण करते हैं किन्तु मोक्ष की प्राप्ति हमें नहीं होती । इसका कारण है कि हम अत्यन्त एकाग्रता एवं श्रद्धा से श्रवण नहीं करते हैं । कथा के बीच में हमारा चित्त इधर-उधर सर्वत्र भ्रमण कर लेता है केवल मात्र कथा में नहीं रहता है । इसका कारण है कि हमारा अन्तःकरण शुद्ध नहीं है इसका अभिप्राय यह नहीं हुआ कि हम कथा सुनना छोड़ दें किन्तु कथा सुनने से ही अन्तःकरण की शुद्धि हो जायगी । इसलिये वेदो में भी प्रार्थना है—"भद्रं कर्णेभिः श्रृणुयाम देवः ।"

**वैयासकिः कीर्तने** :–भगवान का कीर्तन कैसे होना चाहिये इसका सर्वश्रेष्ठ उदाहरण है व्यास जी के पुत्र श्री शुकदेव जी। बाल्यपन से ही श्री शुकदेव जी परम विरक्त थे। ईश्वर को छोडकर अन्य कहीं कभी भी उनका मन नहीं जाता था। ऐसे परम विरक्त को काम पर विजय प्राप्त करने की उपाधि देना भी नगण्य है। क्योंकि उन्हें तो शरीर का भान ही नहीं था।

कीर्तन से अभिप्राय है भगवान के गुणों का गान करना। बाह्य जगत से भक्ति को हृदय में उदित करने में जो सहायता प्राप्त हो सकती है, वह श्रवण द्वारा है तथा पुरुषार्थ द्वारा उस भक्ति को मन मन्दिर में सुदृड़ बनाना ही कीर्तन है। श्री शुकदेव जी ने जो भगवान की कथा कहीं वह किसी इच्छा विशेष से नहीं जैसे कि लोक कल्याण के लिए अपितु उनके हृदय का आनन्द ही उस कथा रूप में स्वतः वह निकला।

अतः श्रवण द्वारा उदित भक्ति को सुदृढ़ बनाने के लिए हमें भगवान का गुण-गान करना चाहिये जिससे कि हम भी आनन्द समुद्र को प्राप्त कर सकें।

**प्रह्लादः स्मरणे** :–तीसरी भक्ति है स्मरण, इसमें सर्वश्रेष्ठ हैं प्रह्लाद। इतनी छोटी सी आयु में भयंकर मुसीबतों और प्रलोभन के बावजूद भी भगवान का स्मरण उनसे नहीं छूटा। अतः हमें भी प्रयास करना चाहिये कि वाह्य संसार हमें किसो प्रकार भी भगवान को विस्मृत न कराये।

श्रवण में हमें अधिक पुरुषार्थ की आवश्यकता नहीं पड़ती, कीर्तन में थोड़े से पुरुषार्थ की आवश्यकता रहती है किन्तु स्मरण में बहुत अधिक पुरुषार्थ की आवश्यकता रहती है क्योंकि स्मरण मन द्वारा होता है जो कि सूक्ष्म स्तर का है। इसीलिये रमण महर्षि जी भी ये ही क्रम बताते हैं :–

**"उत्तमस्तावद् उच्चमन्दतः चित्तजं जपः ध्यानमुत्तमम्।"**

श्रवण, कीर्तन एवं स्मरण भगवान की नाम महिमा है। भक्ति में पहली आवश्यकता है श्रवण की, जब श्रवण होता है और प्रिय लगता है तो स्वतः वह प्रेम जिह्वा के स्तर पर उत्तर आता है फिर वही निरन्तर स्मरण में परिणित हो जाता है। पहले ज्ञानेन्द्रिय पवित्र हुई फिर कर्मेन्द्रिय फिर इनके नियामक मन तक में प्रवेश पा लेती है।

**तदङ्घ्रिभजने लक्ष्मी** :–चौथी भक्ति है पाद सेवन की जिसमें सर्वश्रेष्ठ है लक्ष्मी जी। श्री विष्णु भगवान का चित्र देखने पर हमें हमेशा वे पैर दबाती हुई ही दिखलाई पड़ती हैं। इसके फलस्वरूप भगवान के हृदय में उन्हें स्थान मिलता है। किसी फल की इच्छा से उन्होंने पाद सेवन नहीं किया क्योंकि भगवान की निकटता ही एक बहुत बड़ा फल है इसलिये ही तो तुलसीदास जी मानस में कहते हैं :–

**"बड़ भागी अंगद हनुमाना, चरण कमल चापत विधि नाना।"**

पर हमारे पास तो भगवान है नहीं, अन्यथा हम भी बड़े प्रसन्न होकर दबाते। यहाँ पाद सेवन से अभिप्राय है कि भगवान की मूर्ति के पैरों को धोकर, चन्दनादि लगाकर उनकी पूजा करना है। यह इसलिए है कि जब सूक्ष्म मन भगवान में नहीं लगता तो हम मूर्ति का आश्रय लेते हैं। इस प्रकार शरीर जो कि शान्त नहीं बैठ सकता उसे भगवान के पूजन में लगा देने से हठात् मन भी उसमें लग जाता है।

**पृथुः पूजने** :–चौथी भक्ति है पूजन जिसका श्रेष्ठ उदाहरण है राजा पृथु । नारद भक्ति सूत्र में भी व्यास जी द्वारा भक्ति की परिभाषा इस प्रकार दी है "पूजादिष्वनुराग इति पाराशर्यः ।" अर्थात व्यास जी द्वारा पूजादि में अनुराग ही भक्ति है । पूजा में हम अपने पास स्थित सभी साधनों से ईश्वर को प्राप्त करने का प्रयास करते हैं । पूजा में हम अपने को भगवान को अर्पित कर देते हैं । अर्थात आंखों से भगवान की मूर्ति को देखते हैं इस प्रकार ज्ञानेन्द्रिय की सहायता से भगवान के सौन्दर्य, प्रेम व कृपा की कल्पना मिलती है तब कर्मेन्द्रिय की सहायता से भगवान को स्नानादि कराकर पूजन करते हैं । 'अतः ज्ञानेन्द्रिय एवं कर्मेन्द्रिय की सहतन्मयता के साथ अपनी समस्त शक्ति, समस्त भाव तथा समस्त साधना जगदीश्वर के पूजन आवाहन में लगा देना ही पूजा का वास्तविक कृत्य है । इस प्रकार निरन्तर अपने समस्त व्यक्तित्व से परमेश्वर का आवाहन करते रहना ही सच्ची पूजा है ।'

राजा पृथु की उत्पत्ति बेन के मृत शरीर को मथने से हुई । ये भगवान के अंश अवतार थे । ईश्वर भक्ति से परिपूर्ण राजा पृथु का हर कार्य ईश्वर के लिए ही सर्मपित होने के कारण उन्हें पूजन में श्रेष्ठ उदाहरण के रूप में माना जाता है ।

**अक्रूस्त्वभिवन्दने** :–वन्दना का अर्थ होता है 'नमस्कार' । इसका फल क्या होता है ? तो महाभारत में कहते हैं :–

**'एकोऽपि कृष्णस्य कृतः प्रणामो दशाश्वमेधावभृथेन तुल्यः ।**
**दशाश्वमेधी पुनरेति जन्म कृष्ण प्रणामी न पुनर्भवाय ।।'**

भगवान श्री कृष्ण को एक बार भी किया हुआ प्रणाम दस अश्वमेध यज्ञों के अन्त में किये जाने वाले अवभृत स्नान के समान होता है । इतना ही नहीं दस अश्वमेघ यज्ञ करने वाला तो उनके फल भोगकर संसार में पुनः जन्म लेता है किन्तु भगवान श्री कृष्ण को प्रणाम करने वाला संसार में पुनः जन्म नहीं लेता ।

वन्दना में अक्रूर सर्वश्रेष्ठ है । अक्रूर जी का चित्र भी यदि हम देखें तो अधिकतर हमें वह भगवान के पद चिन्हों को नमस्कार करते दिखाई देते हैं । श्री कृष्ण के लिये तो अक्रूर अभिवन्दनीय से थे क्योंकि भगवान छोटे थे किन्तु अक्रूर जी तो इतने प्रेम में विभोर हो गये थे कि उन्हें देखते ही प्रणाम कर बैठे, यदि आगे की कथा देखी जाये तो और अधिक आश्चर्य होगा क्योंकि श्री कृष्ण और बलराम जी अक्रूर जी की थकान दूर करने के लिये उनके पैरों को दबा रहे हैं । कुछ कहा नहीं जा सकता कि भगवान श्रेष्ठ हैं या उनके भक्त, हां इतना कह सकते हैं कि दोनों ही श्रेष्ठ हैं ।

**कपिपतिर्दास्ये** :–दास भाव में हनुमान जी सर्व प्रसिद्ध हैं । तुलसीदास जी मानस में कहते हैं कि "मोरे मन प्रभु अस विस्वासा । राम ते अधिक राम कर दासा ।।" क्योंकि तुलसीदास जी को भगवान राम के दर्शन हनुमान जी के कारण ही हुए थे ।

दास्य सार्भभौम भाव है । जीव स्वभाव से भगवान का दास है क्योंकि ईश्वर चराचर के स्वामी हैं । दास भाव में सेवक सेवा के बिना व्याकुल हो जाता है । मन में प्रेम पूर्वक जब भगवान का स्मरण किया जायेगा तो स्वतः ही वह शरीर को सेवा में लगायेगा । सेवानन्द में एक विलक्षण बात है इसमें सेवक स्वयं अपने आनन्द के लिये सेवा न करके स्वामी के आनन्द के लिये करता है । हमें कहीं भी हनुमान जी खाली नहीं दिखाई देते हैं :—"बड़ भागी अंगद हनुमाना । चरण कमल चाँपत विधि नाना ।।" और कुछ न हुआ तो पंखा झलने ही बैठ जाते हैं । सेवा कार्य में विश्राम का स्थान प्राप्त होने पर भी उनके मन में विश्राम की कभी इच्छा नहीं होती

है । समुद्र लंघन के समय मैनाक पर्वत के निमन्त्रण पर हनुमान जी का सीधा सा उत्तर है — "राम काज कीन्हें विनु, मोहि कहां विश्राम ।"

**सख्येऽर्जुन** :–सखा भाव में अर्जुन सर्वश्रेष्ठ हैं। कुछ भक्त तो ऐसे हैं जो भगवान को अपना सखा मानते हैं किन्तु कुछ भक्तों को भगवान अपना सखा मानते हैं। वे अपने दास को ही अपना सखा बना लेते हैं। सखा भाव में व्यवहार की स्वतन्त्रता होती है। इसीलिये भगवान का विराट रूप देखने के पश्चात अर्जुन क्षमा याचना करते हैं :—

**"सखेति मत्वा प्रसभं यदुक्तं,**
**हे कृष्ण ! हे यादव ! हे सखेति ।**
**अजानता महिमानं तवेदं,**
**मया प्रमादात्प्रणयेन वापि ॥"**

**सर्वस्वात्मनिवेदने बलिरभूत्** :–केवल तीनों लोकों का राज्य ही बलि ने भगवान को नहीं दिया। बल्कि तीनों लोकों का स्वामी होते हुए भी स्वयं अपने आपको भी भगवान को समर्पित किया इस प्रकार तीसरे पग में उन्होंने अपना शरीर भी भगवान को समर्पित किया। बदले में भगवान स्वयं उनके द्वारपाल बने। इसी प्रकार साधक जब अपना सर्वस्व समर्पण करता है तो भगवान उसके संरक्षक बनते हैं तभी तो गीता में उन्होंने प्रतिज्ञा की है — 'योग क्षेम वहाम्यहं ।' 'नमे भक्तः प्रणश्यति ।'

इस प्रकार अपना सर्वस्व समर्पण कर देना जहां मेरा और मैं का भाव ही ना रहे वही आत्मनिवेदन नवीं भक्ति है।

अन्त में भगवान की भक्ति के लिए प्रेम ही अनिवार्य है कुल, धन, अवस्था आदि नहीं :–

**"व्याधस्याचरणं ध्रुवस्य च वयो विद्या गजेन्द्रस्य का,**
**कुब्जायाः किमु नाम रूपमधिकं किं तत् सुदाम्नो धनम् ।**
**का जातिर्विदुरस्य यादवपतेरुग्रस्य किं पौरुषं,**
**भक्त्या तुष्यति केवलं न च गुणैर्भक्तिप्रियो माधवः ॥"**

अर्थात भील का क्या आचरण था जो भगवान उससे प्रसन्न हो गये, ध्रुव की क्या अवस्था थी, गजेन्द्र के पास क्या विद्या थी। कुब्जा के पास क्या नाम और रूप था, सुदामा के पास कौन सा धन था, विदुर की क्या जाति थी, यादवपति उग्रसेन के पास क्या पौरुषत्व था अर्थात् इन लोगों के पास ईश्वर के प्रति प्रेम को छोड़कर और कुछ नहीं था। भगवान तो केवल भक्ति से प्रसन्न होते हैं गुणों से नहीं क्योंकि माधव भक्ति प्रिय है।



# वेद में नवधा भक्ति

पं० श्रीकृष्णदत्तजी भारद्वाज, एम० ए०, आचार्य

'भज सेवायां' धातुसे भक्ति शब्द बनता है--इस प्रकार भगवद्-भक्ति का अर्थ भगवत्सेवा हुआ। इसके नौ अङ्गों का प्रतिपादन भक्ति-ग्रन्थों में विस्ताररूप से हुआ है। भागवत शास्त्र में नवधा भक्ति का इस प्रकार निर्देश है--

**श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्।**

इन सभी अङ्गों की ओर वेदभगवान् का सङ्केत है। वैदिक रहस्यों का ही उद्घाटन अन्य ग्रन्थों में ऋषि-मुनियों ने किया है। जो विषय वेद में सूत्ररूप से निहित हैं, उत्तरकालीन ग्रन्थों में वह भाष्यरूप से विराजमान है। वेद में समास-शैलीका प्रयोग है और पुराणादि में व्यासशैली का। नीचे की पंक्तियों में मैं वेद के वैष्णव सूक्तों के उन कतिपय वचनों को दिखाऊँगा, जिनमें उक्त अङ्गों का निर्देश है।

## १--श्रवण

**'सेदु श्रवोभिर्युज्यं चिद्भ्यसत्।'** (ऋग्वेद १।१५६।२)

अर्थात् वह चेतन[1] जीव ध्यान-गम्य परमात्मा श्रीविष्णु को, उनके यशःश्रवण द्वारा (प्राप्त करने का) अभ्यास करे। यहाँ मुख्य शब्द है **'श्रवोभिः'**[2]. जिसके अर्थ हैं--(क) कान, (ख) कीर्ति और (ग) सुनना। इस मन्त्रांश में भक्तके लिये यह उपदेश है कि वह अपने कानों से भगवान् की कीर्ति का श्रवण करे। **'श्रवोभिः'** के बहुबचन से भगवच्चरित्रों का बार-बार सुनना ध्वनित होता है। साधन की इस प्रकार पुनः-पुनः आवृत्ति शास्त्र-सम्मत है। ब्रह्मसूत्र का--

**'आवृत्तिरसकृदुपदेशात्।'** (४।१।१)

यह समानायक वचन भी इस प्रसङ्ग में मननीय है। भक्तिके इस अङ्गमें महाराज परीक्षित् आदर्श हैं, जिन्होंने एक सप्ताह तक श्रीभगवच्चरित्रों का श्रवणकर मुक्ति लाभ किया था। श्रवण की ऐसी ही महिमा है। इसकी फलश्रुति में पुराण का एक वचन है--

**संसारसर्पसंदष्टनष्टचेष्टैकभेषजम्।**
**कृष्णेति वैष्णवं मन्त्रं श्रुत्वा मुक्तो भवेन्नरः॥**

'श्रीकृष्ण' इस वैष्णव मन्त्र का श्रवण करके मनुष्य भव-पाश से छुटकारा पा जाता है। संसार-रूपी सर्प के मायामोह-रूपी विष के प्रभाव से प्रभावित व्यक्ति के लिये रामबाण औषधि के समान इसका गुण है।

---

१--मन्त्रांश में जो 'चित्' पद है, उसका अर्थ है चेतन अर्थात् जीव। चेतति इति चित्। चिती 'संज्ञा ने'+क्विप्।
२--श्रवः श्रवणम् श्रु+असुन्।

## २--कीर्तन

(क) 'विष्णोर्नु कं वीर्याणि प्र वोचम् ।' ( ऋग्वेद १ । १५४ । १ )

—'मैं अब श्रीविष्णुभगवान् की लीलाओं का प्रवचन करता हूँ ।'

(ख) तत्तदितदिदस्य पौंस्यं गृणीमसीनस्य त्रातु रवृकस्य मीढुषः । ऋग्वेद (१ । १५५ । ४)

—'त्रिभुवनपति, जगद्रक्षाविचक्षण, अहिंसक, कामनावर्षी इन विष्णु भगवान् के चरित्रों का हम सब कीर्तन करते हैं ।'

(ग) 'तमु स्तोतारः पूर्व्यं यथाविद ।' (ऋग्वेद १ । १५६ । ३)

—'स्तुति करने वालों ! आप सब लोग उन पुराणपुरुष को जिस प्रकार जानते हैं ।'

(घ) 'आस्य जानन्तो नाम चिद्विवक्तन ।' (ऋग्वेद १ । १५६ । ३ )

—'आप सर्वज्ञ हैं इन परमाधि के नाम का विशेषरूप से कीर्तन कीजिये ।'

(ङ) 'वर्धन्तु त्वा सुष्टुतयो गिरो मे ।' (ऋग्वेद ७ । ९९ । ७)

—हे 'विष्णो ! सुन्दर स्तुति वाले मेरे बचन आप को बढ़ायें—प्रमुदित करें ।'

(च) 'ध्रुवासो अस्य कीरयो जनासः ।' ( ऋग्वेद ७ । १००।४ )

—'इसके कीर्तन करने वाले भक्तजन (ऐहिकसुख तथा आमुष्मिक आत्मानन्द में) स्थिर हो जाते हैं ।'

(छ) 'तं त्वा गृणामि तव समतव्यान् ।' (ऋग्वेद ७ । १०० । ५ ।)

'मैं निर्बल आप बलशाली का कीर्तन करता हूँ ।'

व्याख्यान, प्रवचन, स्तव, स्तोत्र-पाठ, कथा—ये सब कीर्तन के समकक्ष हैं । भक्ति के इस अङ्ग में शुकदेव जी आदर्श हैं, जिनके एक सप्ताह के सत्सङ्ग से महाराज परीक्षित् का उद्धार हुआ था । कीर्तन की महिमा में पुराण का एक वचन है—

ध्यायन् कृते यजन् यज्ञैस्त्रेतायां द्वापरेऽर्चयन् ।<br>
यदाप्नोति तदाप्नोति कलौ संकीर्त्य केशवम् ॥

—'सतयुग में प्राणायाम, प्रत्याहार आदि जटिल अङ्गों वाले ध्यान के अवलम्बन से जीव को जो सद्गति प्राप्त होती है, त्रेतायुग में अग्निष्टोम, अतिरात्र आदि यज्ञों द्वारा यजन करने से जो सद्गति प्राप्त होती है एवं द्वापरयुग में प्रचुरधन-साध्य, मन्दिर-निर्माण और मूर्तिस्थापन के अनन्तर नानाविध उपचारों-द्वारा पूजा-अर्चा से जो सद्गति प्राप्त होती है, वही सद्गति कलियुग में श्रीभगवान् केशव के नाम-गुण-कथा के कीर्तन से ही प्राप्त हो जाती है ।

## ३--स्मरण

'प्र विष्णवेशूषमेतु मन्म ।' ( ऋग्वेद १ । १५४ । ३ )

—'श्रीविष्णुभगवान् के लिये मेरा मनन-स्मरण बलको प्राप्त हो सबल हो जाय, निरन्तर बना रहे[1] ।'

भक्तिके इह अङ्ग में प्रह्लादजी आदर्श हैं, जिन्होंने स्मरण के बलसे बाल्यमें ही श्रीभगवान् का प्रत्यक्ष दर्शन प्राप्त किया था । स्मरणकी महिमामें पुराण का एक वचन है—

गङ्गास्नानसहस्रेषु पुष्करस्नानकोटिषु ।<br>
यत् पापं विलयं याति स्मृतेर्नश्यति तद्धरौ ॥

---

१—विष्णवे (मम) मन्म शूषम् प्रेतु इत्वन्वयः । भगवते मम स्मरणं प्रकर्षेण बलवद् भवत्वित्यर्थः ।

'जो गुरुतर पाप अनेकानेक बार गङ्गाजल में और पुष्करजल में स्नान करने से नष्ट होता हैं वह श्रीभगवान् के स्मरण से नष्ट हो जाता है।'

## ४--पादसेवन

**यस्य त्री पूर्णामधुना पदान्यक्षीयमाणा स्वधया मदन्ति।**
(ऋग्वेद १।१५४।४)

'जिन भगवान् के माधुरी से ओतप्रोत एवं अपनी दिव्य शक्ति से अक्षय तीन चरण—चरणों के तीन विन्यास (भक्त, आश्रित, सेवकों को) आनन्दित करते हैं।'

भक्तिके इस अङ्ग में श्रीलक्ष्मीजी आदर्श हैं, जो नित्यनिरन्तर श्रीभगवान् के चरण-कमलों की सेवा किया करती हैं।

जिनका मकरन्द मन्दाकिनी के रूप में प्रवाहित होकर त्रिभुवन के पाप-पाश को सर्वथा विच्छिन्न कर देता है, उन दिव्य चरण-कमलों की सेवा कौन न करना चाहेगा। तभी तो शास्त्र में श्रीभगवान् के चरण-कमलों को **'परमहंस-महामुनीनामन्वेषणीय'** कहा गया है।

## ५--अर्चन

**'महे शूराय विष्णवे चार्चत'** (ऋग्वेद १।१५५।१)

'आप सब लोग महान् एवं शूरवीर विष्णु भगवान्‌का अर्चन कीजिये।'

भक्ति के इस अङ्ग में महाराज पृथु आदर्श हैं। अर्चन की महिमा में पुराण का एक वचन है—

**विष्णोः सम्पूजनान्नित्यं सर्वपाप प्रणश्यति।'**

'भगवान् विष्णु की पूजा करने से भक्त के सब पाप दूर हो जाते हैं।'

## ६--वन्दन

(क) **'नमो रुचाय ब्राह्मये'** (यजुर्वेद ३१।२०)

'परब्रह्म परमात्मा के रोचक[1] विग्रह को मैं प्रणाम करता हूँ।'

(ख) **विष्णु-पत्नीं क्षमां देवीं माधवीं माधवप्रियाम्।**
**विष्णुर्प्रियसखीं देवीं नमाम्यच्युतवल्लभाम्॥** (श्रीसूक्त)

'अच्युत भगवान् विष्णु की पत्नी, प्रिय सखी, वल्लभा, क्षमाशीला, माधवी भगवत्प्रिया श्रीलक्ष्मी देवीकी मैं वन्दना करता हूँ।

भक्ति के इस अङ्ग में अक्रूरजी आदर्श हैं, जिन्होंने श्रीभगवान् के चरणकमलों को प्रणाम करने की सम्भावना-मात्र से ही अपने जीवन को सफल समझा था एवं जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जी के चरण-चिन्हों का दर्शन कर उन में लोटने लगे थे।

---

१–रोचते भक्तेभ्य इति रुचः, परमरमणीयकरचरणनयनवदनादिमान् विग्रहः।

वन्दन की महिमा में महाभारत का एक वचन है—

अतसीपुष्पसंकाशं पीतवाससमच्युतम् ।
ये नमस्यन्ति गोविन्दं न तेषां विद्यते भयम् ।।

'जो भक्तजन नीलवर्ण, पीताम्वरधारी, अच्युत गोविन्द की वन्दना करते हैं, उन्हें किसी प्रकार का भय नहीं होता ।

## ७--दास्य

'महस्ते विष्णो सुमतिं भजामहे' (ऋग्वेद १ । १५६ । ३)

'हे विष्णों ! हम सब आपके अनुग्रह का—दयादृष्टिका—भजन करते हैं ।'

भजन का अर्थ सेवा है। जो सेवा करता है, वही सेवक किंवा दास है । अतएव भक्ति में दास्यभाव प्रधान है। अन्य सभी भावों में किसी-न-किसी अंशमें सेवा का भाव अवश्य विद्यमान रहता है और फिर दास्यभाव तो सेवा-ही-सेवा है।

भक्ति के इस अङ्ग में अञ्जनी नन्दन हनुमानजी आदर्श हैं, जो वीर-गर्जन के साथ कहा करते हैं—

'दासोऽहं कोसलेन्द्रस्य रामस्याक्लिष्टकर्मणः ।' (वा० रा०)

'मैं उन कोसलेन्द्र श्रीराम का दास हूँ, जिनके कार्य-कलाप-लीला चरित्र—लोकाभिराम हैं'.।

## ८--सख्य

(क) 'सह हि बन्धुरित्था' (ऋगवेद १ । १५४ । ५)
'वे विष्णु भगवान हमारे बन्धु हैं—सखा हैं ।'

(ख) 'भवा मित्रो न शेव्यः' (ऋगवेद १ । १५६ । १)
'हे विष्णु ! आप मित्र के समान हितकारक होइये ।'

(ग) 'व्रजं च विष्णुः सखिवां अपोर्णुते' (ऋगवेद १ । १५६ । ४)
'सखाओं वाले श्री विष्णु भगवान् व्रज को आवरण रहित, संकट रहित, कर देते हैं ।'

भक्ति के इस अङ्ग में अर्जुन आदर्श हैं और इसी चिरन्तन सख्य भाव का प्रतिपादन श्रुतिका —

'द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया'
— यह मन्त्र कर रहा है ।

## ९--आत्म निवेदन

यः पूर्वाय वेधसे नवीयसे सुमज्जानये[1] विष्णवे ददाशति । (ऋगवेद १ । १५६ । २)

'जो जन, पुराणपुरुष, जगत्स्रष्टा, नित्यनूतन, लक्ष्मीकान्त विष्णु भगवान् को निवेदन करता है ।' यहां पर पत्र, पुष्प, धन जन के साथ-साथ आत्मा का भी निवेदन अभीष्ट है ।

१—इस मन्त्र में श्री विष्णु भगवान् का विशेषण है—'सुमज्जानिः जिसकी व्युत्पत्ति इस प्रकार है—सुतरां माद्यति हृष्यति इति सुमत् अथवा सुतरां मादयति हर्षयति भक्तान् इति सुमत् ह्लादिनीशक्तिः श्री लक्ष्मीः, सा जाया यस्य इति सुमज्जानिः बहुव्रीहि समासे 'जायासा निङ्, पाणिनिसूत्रम् ५ । ४ । १३४ ।

भक्ति के इस अङ्ग में महाराज बलि आदर्श हैं, जिन्होंने भगवान त्रिविक्रम के चरणों में अपना सर्वस्व सहर्ष समर्पण कर दिया था। इसी को प्रपत्ति और शरणागति भी कहते हैं, जिसके बारे में भगवान् की अपनी प्रतिज्ञा है —

सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते ।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम ॥
(वा० रा० ६ । १८ । ३३)

तथा —

सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥
(गीता १८ । ६६)

ऊपर जिस स्मरण का उल्लेख हुआ है, वही जब अविच्छिन्न और एकतान हो जाय तो ध्यान रूप में परिवर्तित हो जाता है। श्रवण भक्ति के प्रसंग में जो मन्त्र भाग उधृत किया जा चुका है, उसका 'युज्य-पद' महत्वपूर्ण है; क्योंकि इससे ध्यान पर प्रकाश पड़ता है। श्री विष्णु को 'युज्य' कहा गया है। यह शब्द 'युज् समाधौ' धातु से निष्पन्न होता है, जिसका अर्थ है समाधेय—हृदय भवन में भावनीय—ध्येय—**'योगिभिर्ध्यानगम्यम्'** ।

ध्यान के आदर्श हैं—उत्तानपाद के पुत्र ध्रुव, जिन्होंने बाल्यकाल में ही, नारद के सदुपदेश के प्रभाव से, ध्यान की ऐसी उच्च भूमिका प्राप्त कर ली थी कि उन्हें वैकुण्ठधाम से पधारे हुए, एवं सम्मुख विराजमान, अपने इष्टदेव का भी पता न चला।

**"कल्याण के सौजन्य से"**

---



**॥ वन्दे कृष्णं जगद्गुरुम् ॥**

**दस इन्द्रियों के अर्जन (Collection) से अर्जित यह बुद्धि ही अर्जुन है। यज्ञोपवीत, गाण्डीय है। शरीर, रथ है। अमर आत्मा-कृष्ण, सारथी हैं, इस शरीर-रथ के। मायाओं का महासमर ही महाभारत है।**

**यज्ञोपवीत के गाण्डीव पर, वाह्य-चिन्तन की भ्रान्तियों को, शक्ति, ज्ञान, भक्ति, विरक्ति और ब्रह्मचर्य के पैने बाणों द्वारा नष्ट करते हुए; दस इन्द्रियों रूपी दस फन वाले कालिया-नाग को नथ; अन्तर्मुखी हो, बुद्धि और आत्मा के द्वैत को योगमार्ग से अद्वैत करना ही मात्र लक्ष्य है--इस मानव जन्म का। इस महासमर को कृष्ण के अर्जुन सा लड़ो।**

**श्री स्वामी सनातनश्री**

**सनातन मित्र मण्डल**

**श्रीसनातन आश्रम, गौराबाग, कुर्सी रोड, लखनऊ-७**

**फोन : ७३७८७**

★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★★

# नवधा भक्ति

डा० जे० डी० शुक्ल

मानस में दो प्रकार की नवधा भक्तियों का वर्णन मिलता है। दोनों का वर्णन श्री राम के ही मुख से अरण्यकांड में होता है। पहला उपदेश लक्ष्मण को है। दूसरी प्रकार की नवधा भक्ति का उपदेश शबरी को है। लक्ष्मण के प्रति उपदेश इस प्रकार है :

प्रथमहिं बिप्र चरन अति प्रीती। निज-निज कर्म निरत श्रुति रीती ॥
एहि कर कल पुनि विषय विरागा। तब मम धर्म उपज अनुरागा ॥
श्रवनादिक नव भक्ति दृढ़ाहीं। मम लीला रति अति मन माहीं ॥
संत चरन पंकज अति प्रेमा। मन क्रम बचन भजन दृढ़ नेमा ॥
गुरु पितु मातु बंधु पति देवा। सब मोहि कहं जानै दृढ़ सेवा ॥
मम गुन गावत पुलक शरीरा। गद-गद गिरा नयन बह नीरा ॥
काम आदि मद दंभ न जाकें। तात निरन्तर बस मैं ताकें ॥

बचन कर्म मम मोरि गति भजनु करहिं निःकाम।
तिन्ह के हृदय कमल महुं करउँ सदा विश्राम ॥

शबरी के प्रति उपदेश इस प्रकार हैं :

नवधा भगति कहहुं तोहि पाहीं। सावधान सुनु धरु मन माहीं ॥
प्रथम भगति संतन्ह कर संगा। दूसरि रति मम कथा प्रसंगा ॥

गुर पद पंकज सेवा तीसरि भगति अमान।
चौथि भगति मम गुनगन करई कपट तजि गान ॥

मंत्र जाप मम दृढ़ विश्वासा। पंचम भजन सो वेद प्रकासा ॥
छठ दम सील बिरति बहु करमा। निरत निरन्तर सज्जन धरमा ॥
सातवँ सम मोहि मय जग देखा। मोतें संत अधिक करि लेखा ॥
आठवँ जथालाभ सन्तोषा। सपनेहुं नहिं देखइ परदोषा ॥
नवम सरल सब सन छलहीना। मम भरोस हियं हरष न दीना ॥

इस नवधा भक्ति के बाद राम स्पष्ट करते हैं कि इनमें से किसी प्रकार की भक्ति भगवत प्राप्ति के लिए सक्षम है। राम द्वारा लक्ष्मण एवं शबरी के प्रति उपदेशित भक्ति के साधनों पर यदि तुलनात्मक दृष्टि डाली जाय तो प्रतीत होगा कि लक्ष्मण के प्रति वर्णित भक्ति, प्रवृत्ति परखें है तथा शबरी के प्रति निवृत्त परखें है। लक्ष्मण राजकुमार है, इस कारण प्रवृत्तिमार्गी है। इसलिए उनकी भक्ति के प्रथम चरण "प्रथमहिं बिप्र चरन अति प्रीती" बताया गया है जो विद्वानों की दृष्टि में प्रवृत्तिमार्गी अधिकारियों के लिए समउपयुक्त है। शबरी

तपस्विनी है, निवृत्तमार्गी है, इस कारण उसका "प्रथम भगति सन्तनि करि संगा" से भक्ति प्रेम करने लिए कहा गया है। लेकिन जैसा कि मैंने पहले ही कहा शबरी के प्रति यह महत्वपूर्ण बात कह दी गयी है। इन नौ साधनों में से एक भी साधन जिसके पास हों, पर्याप्त है। तुलसीदास के ग्रन्थ नाना पुराण निगमागम सम्मत पर आधारित है। यद्यपि क्वचित् अन्यतोपि भी है मानस में ज्ञान विज्ञान कर्म-प्रधानता आदि सभी है किन्तु भक्ति प्रधान है। राम कहते हैं कि :

**जाते बेगि द्रवउँ मैं भाई। सो मम भगति भगत सुखदाई ॥**

गीता में भी इसका समर्थन किया गया है। भागवतगीता में भी श्रीकृष्ण कहते हैं: 'मद् भक्ता स में प्रियः" इस वाक्य को श्री कृष्ण ने कई मर्तबे दुहराया है। मानस में प्रतिपादित अपने भक्ति सिद्धान्त को गोस्वामी जी श्रुति सिद्धान्त से समर्थित बतलाते हैं। वे हरि भक्ति को समस्त वैदिक साधनों का फल मानते हैं। भागवत भी इस मत का समर्थन करती है। तुलसीदास जी ने जो नवधा भक्ति का वर्णन किया है, वह समन्वयवाद से प्रभावित है जैसा कि उनका सारा ग्रन्थ है। पूर्व प्रकारों से विशिष्ट है। तुलसीदास जी का वर्णन अध्यात्म रामायण से बहुत प्रभावित है।

भक्ति में अपने आराध्य देव भक्त का द्वैतात्मक सम्बन्ध होता है। वह कई प्रकार का होता है। दास्य भाव, सख्य भाव, माधुर्य भाव और वात्सल्य भाव होते हैं। मानस के विभिन्न चरित्र अपने-अपने भाव से राम उपासना करते हैं। दशरथ, कौशल्या और जनक वात्सल्य भाव से, सीता माधुर्य भाव से, सुग्रीव और विभीषण की सख्य भाव से तथा भरत, लक्ष्मण और शत्रुघ्न दास्य भाव से। इन भावों में तुलसी दास्यभाव को सबसे महत्वपूर्ण मानते हैं। वे लिखते हैं कि :

**सेवक सेव्य भाव बिनु भव न तरिय उरगारि।**

भगवान स्वयं कहते हैं :

**मोर दास कहाइ नर आसा। करइ तो कहहु कहा विस्वासा ॥**

एक शर्त वह अवश्य लगाते हैं और कहते :

**निर्मल मन जन सो मोहि पावा। मोहि कपट छल छिद्र न भावा ॥**

नवधा भक्ति में कीर्तन की बड़ी महिमा है। जिसकी ओर भगवान संकेत करते हैं :—

**नवधा भगति कहऊँ तोहि पाहीं। सावधान सुनु धरु मन माहीं।**
**प्रथम भगति संतन्ह कर संगा। दूसरि रति मम कथा प्रसंगा ॥**

कह कर कहते हैं कि वह उत्पन्न होता है, सन्तों के सत्संग से। सूर आदि अष्टछाप कवियों के संपूर्ण काव्य भक्ति के कीर्तन, साधन और उसका बड़ा अंश प्रेम भक्ति के पद रूप में लिखा गया है। दक्षिण के अलवार भक्तों की भक्ति-पद्धति में जो नवधा भक्ति का रूप है, वही श्रीमद्भागवत में शास्त्रीय ढंग से प्रस्तुत हुआ है। श्रीमद्भागवत के सप्तम स्कन्ध में नवधा भक्ति का वर्णन इस प्रकार किया गया है।

**श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।**
**अर्चनं वन्दनं ~~सख्यं~~ तथ्यआत्मनिवेदनम् ॥**
दास्य सख्य

यह बात स्पष्ट कर देनी आवश्यक है कि यद्यपि नवधा भक्ति का यह प्रकार सगुण में उपासकों द्वारा समान होते हैं फिर भी निर्गुण उपासक सन्त भी इससे अछूता नहीं रहे। कीर्तन की महिमा और उसके प्रभाव का वर्णन सूरदास इस प्रकार करते हैं :— "गोपाल के गुण-गान से जो आनन्द मिलता है, उसके आगे जप, तप तथा तीर्थाटन क्या चीज है' हरि-कीर्तन से पुरुषार्थ मिलेगा और तीन लोक का सुख तुच्छ प्रतीत होगा।

एक बात और विशेष है, तुलसी केवल सन्त ही नहीं थे बल्कि उनको समाज के प्रति अपनी जिम्मेदारी का भी एहसास था। तुलसी ने अपने अनुभव और अनुभूति के आधार पर भक्ति को विशेषता दी है, लेकिन व्यवहारिक दृष्टि से भी तुलसी ने तत्काल परिस्थियों में ज्ञान की अपेक्षा भक्ति को अधिक अनुकूल समझा। ज्ञान मार्ग कुछ ही लोगों के लिए सुलभ हो सकता था लेकिन भक्ति आन्दोलन तो जन-आन्दोलन था। और तुलसीदास जनवादी कवि थे। तुलसी ने समाज के संकट हटाने के लिए भक्ति को एक प्रबल साधन समझा। इस कारण उन्होंने मानस में भक्ति को प्रधान रखा। रामलीला का आरम्भ किया। हनुमान जी के मन्दिर स्थापित करके हिन्दुओं को एकत्रित करने का स्थान बनाया।

तुलसीदास ने भक्ति का समर्थन करते हुए अपनी कविता का चमत्कार दिखाया है :

**नारि न मोह नारि के रूपा, पन्न गारि यह नीति अनूपा।**



---





# "मानउं एक भगति कर नाता"

## स्वामी तेजोमयानन्द

कोई भी काम आरम्भ करने से पहले हम फल की अपेक्षा करते हैं । कार्य करने से हमें लाभ होगा या हानि, इसका हम पूरा विचार करते हैं । यदि परिणाम हानि हो तो हम काम ही नहीं करते । यदि हमें उस काम से कोई लाभ मिलता हो तो उसे हम शीघ्र आरम्भ कर देते हैं । परन्तु जिस काम में हमें लाभ मिलता है, उससे दूसरों को लाभ पहुंचता है या हानि इसकी ओर हम कभी भी ध्यान नहीं देते । काम के परिणाम स्वरूप यदि दूसरों को भी लाभ पहुंचता है तो वह काम अच्छा और अगर हानि पहुंचती है तो वह बुरा कहलाता है ।

हमारे कारण यदि लोगों को दुःख पहुँचेगा तव वे हमें दुत्कार व श्राप के अलावा कुछ नहीं देंगे । वह कार्य फिर बेकार सिद्ध हो जाता है । लेकिन हम दूसरों का भला-बुरा क्यों नही सोंचते, क्योंकि हमें उनसे प्रेम नहीं है । यदि प्रेम होता तो हम स्वयं के अलावा लोगों के सुख-दुःख की भी चिन्ता करते । आजकल रेडियो तथा दूरदर्शन पर भी मार-धाड़, लड़ाई-झगड़े के ही समाचार मिलते हैं । हर जगह कलह एवं कोलाहल मचा हुआ है । यह सब प्रेम की कमी के कारण है । प्रेम होने से दुनिया में सुख चैन एवं शान्ति उपलब्ध होती है । प्रेम संजीवनी की भाँति है । जहाँ घ्रगा हो, वहाँ प्रेम ला दो तो घृणा तुरन्त मिट जाती है । लेकिन प्रेम क्या है ? आजकल तो पेड़ों के पीछे भागते हुये हीरो-हीरोइन के प्रेम को ही सब लोग प्रेम समझते हैं और दो मिनट के लिये कोई किसी के साथ बैठ क्या गया, वह आसक्ति भी प्रेम बन गई । किसी से मोह हो गया, वह भी प्रेम कहलाया गया । यह चुटकी भर का प्रेम क्या सच्चा प्रेम है ? ऐसे प्रेम में घृणा भी जल्द ही हो जाती है । चट प्यार करके पट ब्याह हुआ तो ब्याह को फट होते हुये भी देर नहीं लगती । यदि यह प्रेम नही है तो प्रेम क्या है ? इस पर हम विचार करेंगे ।

प्रेम वह है जिसमें किसी भी बदले की चीज की मांग नही होती । प्रेम स्वयं के लिये नहीं, अपने प्रेमी या प्रेमिका के लिये होता है । वह दूसरों के सुख में ही सुख पाता है । दूसरों को दुख पहुंचते हुये देखकर वह गम्भीर हो जाता है । वह अपने लिये कुछ नहीं चाहता, कोई अपेक्षा नहीं करता है पर ऐसा प्रेम हो तो कैसा हो ? हम सब से प्रेम कर ही नहीं सकते । कोई हमें अच्छा लगता है तो कोई बुरा । सब से प्रेम कैसे किया जाय ? सब से प्रेम करना कठिन हो तो हम पूछते हैं कि क्या आप एक से प्रेम कर सकते हो ? हाँ, क्यों नहीं ? एक से प्रेम सभी कर सकते हैं । फिर ऐसे "एक" से प्रेम करो जिसमें सब समाया हुआ है । ईश्वर से प्रेम करो । ईश्वर में सब आ जाता है । जैसे एक शरीर से प्रेम करने से उसके सभी अंगों से प्रेम स्वाभाविक हो जाता है, फिर मेरा अंगुलियों से, पैरों से, कानों से, आंखों से, बालों से प्रेम है, ऐसा अलग अलग कहने की जरूरत नहीं रह जाती । प्रेम अपने आप हो जायेगा । ईश्वर के प्रति इस प्रेम को ही भक्ति कहते हैं । भक्ति तो रस है ज्ञान रूपी फल का । जिस प्रकार फल और रस की कल्पना एक दूसरे के बिना नहीं कर सकते हैं । इसी प्रकार ज्ञान और भक्ति की भी स्थिति है । रस के बिना फल बिलकुल फीका पड़ जाता है, वैसे ही भक्ति के बिना दुनिया में जीने का मज़ा नहीं आता । ईश्वर भक्ति ही असली प्रेम है क्योंकि यहाँ भक्ति किसी भी वस्तु की अपेक्षा नहीं करती ।

सच्चा प्रेम भी वही है जहाँ अपेक्षा नहीं होती। फल का स्वाद लेना हो तो उसमें रस होना अत्यन्त आवश्यक है। इसी प्रकार भक्ति के रस के बिना ज्ञान अधूरा है।

भक्ति उत्पन्न होती है सत्संगत से। एक भक्त थे–काकभुशुण्डिजी। वे श्री रामचन्द्र जी के महान भक्त थे। एक बार पक्षियों के राजा उनका सत्संग सुनने आये। काकभुशुण्डि जी ने प्रशंसा करते हुये कहा कि भक्त भगवान से भी बढ़ कर होता है। भगवान अपने ही भक्तों की मानते हैं। भक्त ही भगवान को लोगों के पास लाते हैं यद्यपि भगवान सागर के समान हैं, तथापि भक्त जन बादलों के समान हैं। बादलों से वर्षा होती है तब ही सभी लोगों को लाभ होता है। भगवान चन्दन हैं तो भक्त वायु हैं जिसके द्वारा चन्दन की सुगन्ध चारों ओर फैलती है। श्रीरामचन्द्र जी के अनेक भक्त थे। उनमें से एक महान राम भक्त लक्ष्मण जी थे। वे उनकी सेवा में हमेशा लगे रहते थे। वे राम से दूर कभी नहीं जाते थे। श्रीराम जी से दूर रहकर, उनसे, भक्ति की नहीं जाती थी। लक्ष्मण जी उस ध्वज दंड के समान थे जो ध्वज से दूर रह कर उसे सुशोभित करने में असमर्थ थे। इनके विपरीत थे भरत जी जो श्रीराम जी के पास आने में संकोच करते थे। पास आकर उनकी सेवा नहीं कर पाते थे। दूर रह कर ही वे भगवान राम के गुणगान गाते, परन्तु उनका मन रूपी भ्रमर श्रीराम चन्द्र जी के चरण कमलों पर मंडराता रहता था। लक्ष्मण जी, निकट रहकर रामजी की सेवा करते थे तो भरत दूर रहकर। परन्तु भरत जी एवं लक्ष्मण जी के गुणों को किसी एक ही भक्त में देखना हो तो वह हैं भक्त हनुमान जी। वे श्री राम जी के निकट रहते तो उनकी सेवा में लगे रहते। और यदि दूर रहते तो भी श्रीराम जी की सेवा ही करते। हनुमान जी की स्तुति रामायण में अनेक बार की गई है। भक्ति किसी भी प्रकार की गई हो भगवान सभी को स्वीकार करते हैं। भक्ति के नाते को वे सभी अन्य नातों से श्रेष्ठ मानते हैं। श्रीराम जी शबरी से कहते हैं :—

**"मानउँ एक भगति कर नाता"।**

उन भक्तों के जीवन से हमें भक्ति का यथार्थ स्वरूप समझ में आता है। हम सभी भक्त जीवन को अपनायें और विश्व को प्रेम, सुख, शान्ति और विश्वास से समृद्ध करें।



# "प्रथम भगति संतन्ह कर संगा"

द्वारका नाथ मेहरोत्रा

भक्ति आत्मानुभूति का सहज एवं सरल साधन है। वेदान्त के तत्वमसि भाव में अपने स्वरूप का अनुसंधान ही भक्ति है।

**मोक्षकारण सामग्रयां भक्तिरेव गरीयसी।**
**स्वस्वरूपानुसंधानं भक्तिरिव्यमिधीयते ॥**

(शंकर विवेक चूड़ामणि श्लोक ३१)

सच्चा भक्त याचक नहीं है। वह भक्ति के मार्ग का अनुसरण करके, अहं के मिथ्या मूल्यों के दलदल से ऊपर उठकर अपने आनन्दस्वरूप की स्मृति एवम् प्रतिष्ठा में निरन्तर लीन रहता है। नारद भक्ति सूत्र के अनुसार भक्ति परम प्रेम रूपा, अमृत स्वरूपा है। इसमें भक्त पूर्णता तथा अमरता को प्राप्त करता हुआ अत्यधिक सन्तुष्ट हो जाता है। वह किसी वस्तु की अपेक्षा नहीं करता। इस प्रकार की भक्ति जानकर भक्त, मत्त, शान्त तथा आत्मरत हो जाता है।

**"यत ज्ञात्वा मत्तो भवति स्तब्धो भवति आत्मारामो भवति"**

(नारद भक्ति सूत्र)

माया के आवरण में लिपट कर हम अपने स्वरूप, 'ईश्वर, अंश जीव अविनासी, चेतन अमल सहज सुखरासी' के सहज स्वभाव को विस्मृत करके सुख, दुख लाभालाभ जय पराजय के चक्रव्यूह में फंसे हुये हैं। परन्तु इससे निवृत होने का मार्ग हमें ज्ञात नहीं है। इस मार्ग का अनुसन्धान ही इस मनुष्य जीवन का सार है।

**नवधाभक्तिः**—अनुसन्धान की इस प्रक्रिया में सन्त समागम की प्राथमिक आवश्यकता है। भौतिक जगत की भांति आध्यात्मिक जगत में भी मार्ग दर्शन का अपना महत्व है निर्दिष्ट दिशा में मार्ग दर्शन सन्त संग से ही सुलभ एवं सुगम है। संभवतः इसी कारण राम चरित मानस के अरण्यकाण्ड के नवधा भगति के प्रसंग में सन्त संग को प्रथम स्थान दिया गया है। इसका औचित्य इस बात से इंगित है कि अन्य प्रकार की भक्ति सन्त संगजनित है इस भक्ति सरोवर में गोता लगाने से मलिन मन, विमल होकर स्वतः ही अन्य प्रकार की भक्ति की ओर प्रेरित होता है।

**मुद मंगलमय संत समाजू। जो जग जंगम तीरथ राजू।**
**राम भक्ति जह सुर सरिधारा। सरसई व्रह्म विचार प्रचारा ॥**

संतों का समाज आनन्द और कल्याणमय है जो जगत में चलता फिरता तीर्थराज (प्रयाग) है। जहाँ (उस संत समाजरूपी प्रयाग में) रामभक्ति रूपी गंगा जी की धारा है और व्रह्मविचार का प्रचार सरस्वती जी हैं।

अब हम संक्षेप में अन्य आठ भक्तियों की जिनमें एक तारतम्य प्रतीत होता है, उनकी चर्चा यहाँ करेंगे।

**दूसरीभक्ति :**—ईश्वर के कथा-प्रसंग में प्रेम है। संत सरोवर में स्नान के प्रभाव स्वरूप मन शनैः शनैः पवित्र होकर ईश्वर की कथा प्रसंग में लगने लगता है और गुरू में श्रद्धा जागृत होती है। "गुरू पद पंकज सेवा तीसरि भगति अमान"। राम कथा में रुचि और गुरू सेवा के प्रसाद स्वरूप कपट क्षीण होकर ईश्वर के गुण समूहों का गान प्रारम्भ होगा जो चौथी चरण की भक्ति है। गान के फल स्वरूप पाँचवी भक्ति ईश्वर सत्ता में अटूट विश्वास जागृत करेगी।

**"मन्त्र जाप मम दृढ़ विश्वासा। पंचम भजन सो वेद प्रकाशा॥"**

विश्वास का उदय और उसके पश्चात् भक्ति में दृढ़ता कैसे आती है, इस संदर्भ में निम्नलिखित चौपाइयाँ युक्तिसंगत प्रतीत होती हैं :—

**"जाने विनु न होई परितीती, बिनु परतीत होई नहि प्रीती॥**
**प्रीति बिना नहिं भगति दृढ़ाई, जिमि खगपति जल कै चिकनाई॥"**

बिना जाने विश्वास नहीं होता और बिना विश्वास के प्रेम नहीं होता और बिना प्रेम के भक्ति में दृढ़ता नहीं होती।

दृढ़ विश्वास आने पर ही "छठ दम सील विरति बहु करमा। निरत निरन्तर सज्जन धरमा॥" का उदय होगा। यह स्वाभाविक ही है। अपने आराध्य या आदर्श में आस्था होने पर उसके समक्ष सभी लौकिक सुख तुच्छ लगने लगते हैं और वैराग्य प्रादुर्भूत होकर चित्त में सरलता आने लगती है। फिर यह स्थिति समत्व बुद्धि की ओर अग्रसर करती है और सभी सन्तजन में ईश्वर दर्शन होने लगता है और तब —

**"सातवँ सम मोहि मय जग देखा। मोते संत अधिक कर लेखा॥"**
का भाव उदय होता है।

अन्तिम दो भक्ति स्थित प्रज्ञ के लक्षणों को इंगित करती है। आठवीं भक्ति है जो कुछ मिल जाय उसी में सन्तोष करना और स्वप्न में भी पराये दोषों को न देखना। नवीं भक्ति है, सरलता और सबके साथ कपट रहित बर्ताव करना, हृदय में आराध्य का भरोसा रखना और किसी भी अवस्था में हर्ष और दैन्य (विषाद) का न होना। यह भक्ति की चरमावस्था है जहां द्वैत समाप्त होकर अद्वैत ही रह जाता है।

**सन्तों के लक्षण :**—सन्त जिनकी ऐसी अपार महिमा है, उनकी पहचान और फिर उनका समागम एक अत्यधिक दुर्गम कार्य है। धर्म ग्रन्थों में सच्चे भक्तों के लक्षण विस्तृत रूप में वर्णित किये गये हैं। सन्त तुलसीदास ने राम चरित मानस की रचना के प्रारम्भ में ही सन्तों की वन्दना करते हुए उनकी महिमा का प्रचुर रूप में गान किया है। अयोध्याकाण्ड के दोहा १२८ से १३१ तक में मुनि बालमीकि ने भगवान राम जिन मन मन्दिर में निवास करते हैं उनके गुण बताते हुए वास्तव में सन्तों के लक्षण की ही चर्चा की है। स्वयम् राघवेन्द्र ने नारद मुनि तथा भक्त शिरोमणि भरत को सन्तों के लक्षण विस्तार में बताये हैं। यह प्रसंग अरण्यकाण्ड तथा उत्तरकाण्ड में क्रमशः मिलते हैं उत्तरकाण्ड में ही पक्षिराज गरुण जी ने काकभुशुण्डि जी से सन्त का मर्म जानने की जिज्ञासा करते हुए उनके सहज स्वभाव का वर्णन करने का आग्रह किया है। गीता के अध्याय १२ के श्लोक १३ से २० तक में ये लक्षण भगवान श्री कृष्ण ने अर्जुन से कहे हैं।

सन्तों के लक्षण अपार हैं। उन्हें शब्दों की सीमा में बद्ध नहीं किया जा सकता है। इस सम्बन्ध में स्वयम् श्री राम ने अपने विचार व्यक्त करते हुए कहा है :—

"मुनि सुन साधुन के गुन जेते।
कहि न सकहिं सारद श्रुति तेते।।"

सन्तों के सम्बन्ध में जितना कहा और सुना जाय उतना ही कम है। नारद मुनि को बताये गये सन्तों के निम्नलिखित गुणों की चर्चा हम यहां करेंगे। इन गुणों के कारण ईश्वर जीव के वश में रहता है। यह हमारे जीवन के अनुसन्धान का एक मुख्य विषय होना चाहिए।

"षट विकार जित अनघ अकामा। अचल अकिंचन सुचि सुखधामा।।"

छः विकार—काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मत्सर पर विजय। उनका स्वभाव कामना रहित एवम् इच्छा रहित होता है। मुनि के लिए यह अवस्था सम्भव हो सकती है परन्तु एक ग्रहस्थ के लिए नहीं अतः भरत जी को विषय अलंपट की बात कही गई है। कामना शून्य न होकर कामनाओं में अनासक्त भाव रखने की आवश्यकता है क्योंकि विषयों में आसक्ति सभी विकारों का मूल है।

ध्यायतो विषयान्पुसः संगस्तेषूपजायते।
संगात्सं जायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते।।
क्रोधाभ्दवति संमोह संमोहात्स्मृति विभ्रमः।
स्मृति भ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात प्रणश्यति।।

विषयों को चिन्तन करने वाले पुरुष की उन विषयों में आसक्ति (गीता अध्याय २ श्लोक ६२ और ६३) हो जाती है और आसक्ति से कामना उत्पन्न होती है और कामना में विघ्न पड़ने से क्रोध उत्पन्न होता है, क्रोध से अविवेक अर्थात् मूढ़भाव उत्पन्न होता है और अविवेक से स्मरण शक्ति भ्रमित हो जाती है। स्मृति भ्रमित हो जाने से बुद्धि अर्थात् ज्ञान शक्ति का नाश हो जाता है और बुद्धि के नाश होने से यह (पुरुष) अपने श्रेय साधन से गिर जाता है।

स्थिर बुद्धि षट विकारों पर नियन्त्रण का परिणाम है जिससे अन्य गुण जैसे सर्व त्याग की भावना, बाहर भीतर की पवित्रता, सुख की अनुभूति इत्यादि प्रादुर्भूत होते हैं।

अमितबोध अनीह मित भोगी। सत्यसारकवि कोबिद जोगी।।

उसे आत्मज्ञान की प्राप्ति ही परम साध्य है। अरण्यकाण्ड के एक प्रसंग में भगवान राम ने लक्ष्मण जी को ज्ञान के सम्बन्ध में बताते हुए कहा है "ज्ञान मान जह एकउ नाही, देख ब्रह्म समान सब माही" ज्ञान वह है जहां (जिसमें) मान आदि एक भी (दोष) नहीं है और जो सब में समान रूप से ब्रह्म को देखता है।

वह इच्छा रहित है तथा युक्ताहार बिहार का दृष्टिकोण रखता है। वह सत्यनिष्ठ कवि विद्वान और योगी होता है।

सावधान, मानद मद हीना। धीर धर्म गति परम प्रबीना।।

**सावधान :**—तत्वज्ञान के अनुसंधान में ज्ञानी को सदैव सावधान रहना पड़ता है। विषय रूपी हवा अवसर पाते ही विज्ञान रूपी दीपक को बुझा सकती है।

**मानद मद हीना :**—सन्त, 'सबही मान प्रद आपु अमानी' का स्वभाव धारण करता है। उसमें श्रेष्ठता के अभिमान तथा दम्भाचरण का अभाव रहता है। उसका स्वभाव चन्दन के वृक्ष की भांति होता है जो काटने वाली कुल्हाड़ी में भी अपना गुण देकर (उसे काटने वाली कुल्हाड़ी को) सुगन्ध से सुवासित कर देता है।

**धीर :**—श्रेष्ठता की पूर्णता धीरता में है। विभीषण की शंका का निवारण करते हुए भगवान राम ने वास्तविक जय पाने के लिए जिस रथ की आवश्यकता होती है उसकी रचना करते हुए कहा है :—

**"सौरज धीरज तेहि रथ चाका"**

धैर्य, विवेक को सुरक्षित रखता है। सौरज का विवेकपूर्ण प्रयोग ही विजय पताका फहरा सकता है।

**धर्म गति परम प्रवीना :**—वह धर्म के ज्ञान एवम् आचरण में अत्यन्त निपुण रहता है। स्वाध्याय एवम् नियमित सत्संग उसके जीवन का एक महत्वपूर्ण अंग बन जाता है।

**गुनागार संसार, दुख रहित विगत संदेह :—**

वे गुणों के घर होते हैं। उनमें पारस की प्रतिभा होती है। उनके सम्पर्क में आने पर मूर्ख भी बुद्धिमान बन जाता है। इसीलिए तुलसीदास जी ने उचित ही कहा है —

**"सठ सुधरहि सत्संगत पाई। पारस परस कुघात सुहाई॥"**

**दुख रहित :**—साधारण प्राणी के लिए दुख रहित होना एक कठिन कार्य है परन्तु वह अपने दृष्टिकोण को बदलकर इस कार्य को सरल कर सकता है। इस प्रकिया में ध्यान का विकेन्द्रीकरण करके दूसरों के दुखों को दुख और सुख को सुख समझना चाहिये भरत जी से सन्तों के गुणों की चर्चा करते हुए श्री राम ने कहा है :—

**"विषय अलंपट सील गुनाकर। पर दुख दुखलखे सुख देखे पर॥"**

महात्मा गांधी का प्रिय भजन "वैष्णव जन ते प्रेमी कहिये, जे पीर पराई जाने रे।" भी सन्त के इस गुण को इंगित करता है।

**विगत संदेहा :**—वह संदेहों से सर्वथा छूटे रहते हैं। संदेह अधिकंतर स्वजनित होते हैं जिनका कोई आधार नहीं होता और वह हमें दुख के संसार में ले जाते हैं।

**"स्वपने स जीवः सुख दुःख भोक्ता स्वमायया कल्पित जीव लोके।"**

(श्लोक १३ कैवेल्योपनिशद)

सर्वत्र तथा सबमें ब्रह्मभाव की भावना के उदय के लिए संदेह अवरोधक रहता है। अतः सन्त इससे ऊपर उठकर सब में समत्वभाव रखता हुआ ब्रह्ममय जगत देखता है।

**तजि मम चरन सरोजप्रिय तिन्हकहुं देह न गेह :**

मेरे चरण कमलों को छोड़कर उनको न देह ही प्रिय होती है न घर ही। उनका अनुराग क्षर वस्तुओं जैसे देह या घर में नहीं होता वह तो अक्षर "ॐ" में एकाग्र चित्त रहते हैं। देह को चलायमान होने के लिए

आधार है दो चरण (पैर)। चरण कमलों में लगे रहने का तात्पर्य इस स्थूल चरण से न होकर उस सूक्ष्म आधार से है जिससे यह समस्त जगत चलायमान होता है। सन्त के मनोभाव की यह व्यापकता व्यक्त करता है।

**"निज गुन श्रवन सुनत सकुचाहीं। परगुन सुनत अधिक हरषाई ॥"**

कानों से अपने गुण सुनने में सकुचाते हैं, दूसरों के गुण सुनने में विशेष हर्षित होते हैं। स्वयम् के गुण सुनने से अहं को बढ़ावा मिलता है जो अधिकांशतः विनाश का कारण बनता है। इसके विपरीत दूसरों के गुण श्रवण से आत्म विश्लेषण का अवसर मिलता है, अहंकार जनित विचार नष्ट होते हैं और वास्तव में स्वयं की प्रगति के लिए मार्ग प्रशस्त करते हैं।

**"सम सीतल नहि त्यागहि नीती। सरल सुभाउ सबहि सन प्रीती।"**

सम और शीतल हैं, न्याय का कभी त्याग नहीं करते। सरल स्वभाव होते हैं और सभी से प्रेम करते हैं।

**"समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः।**
**शीतोष्ण सुख दुःखेषु समः संगविवर्जितः ॥"**

(गीता अध्याय १२ श्लोक १८)

शत्रु-मित्र में और मान-अपमान में सम हैं तथा सर्दी-गर्मी और सुख-दुखादिक, द्वन्दों में सम हैं और (सब संसार में) आसक्ति से रहित हैं।

**"जप तप व्रत दम संजम नेमा। गुरू गोबिन्द विप्र पद प्रेमा ॥"**

वे जप तप व्रत दम संयम और नियम में रत रहते हैं और गुरु गोबिन्द तथा ब्राह्मणों के चरण में प्रेम रखते हैं।

**तप :—**तप आत्म शुद्धि का एक साधन है। तप का उपयुक्त स्थान इस माया प्रपंच में ही है न कि यहां से दूर जाकर किसी वन में। व्यास जी ने निम्नलिखित तीन प्रकार के तप का वर्णन गीता के अध्याय १७ के श्लोक १४ से १६ तक में किया है।

**शरीर सम्बन्धी तप :—**देवता, ब्राह्मण, गुरू और ज्ञानीजनों का पूजन एवम् पवित्रता, सरलता ब्रह्मचर्य और अहिंसा, यह शरीर सम्बन्धी तप कहा जाता है।

**वाणी सम्बन्धी तप :—**जो उद्वेग को न करने वाला, प्रिय और हितकारक एवम् यथार्थ भाषण है और जो वेद शास्त्रों के पढ़ने का एवम् परमेश्वर के नाम जपने का अभ्यास है वह निःसन्देह वाणी सम्बन्धी तप कहा जाता है।

**मन सम्बन्धी तप :—**मन की प्रसन्नता और शान्त भाव एवम् भगवत् चिन्तन करने का स्वभाव मन का निग्रह और अन्तःकरण की पवित्रता ऐसे यह मन सम्बन्धी तप कहा जाता है।

**व्रत :—**व्रत आत्म नियन्त्रण की एक विधि है। साधारणतया कुछ विशेष पर्वो पर अन्न का त्याग व्रत समझा जाता है। परन्तु सन्तजनों के सन्दर्भ में व्रत की परिभाषा कहीं व्यापक है। उनके लिए व्रत का तात्पर्य समस्त इन्द्रियोंजनित सुख से अनासक्त भाव रखते हुए मनसा वाचा कर्मणा से उन पर नियन्त्रण रखना

और सदैव ब्रह्म विचार में लीन रहना है। बर्हिर्मन इन्द्रियजनित सुखों से विचलित होता रहता है। व्रत उसे शान्त करने की एक प्रक्रिया है परन्तु यह कार्य तभी सफल हो सकता है जब हम अर्न्तमन को कुछ इससे उत्तम विषय ध्यान केन्द्रित करने के लिए सुलभ करें, और वह विषय है ब्रह्म विचार। भगवान श्री कृष्ण का इस विषय पर समर्थन गीता अध्याय ६ के श्लोक १४ में निम्न प्रकार मिलता है :—

**"प्रशान्तात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रते स्थितः**
**मनः संयम्य मच्चितो युक्त आसीत मत्परः ॥"**

ब्रह्मचर्य के व्रत में स्थिर रहता हुआ भय रहित तथा अच्छी तरह शान्त अन्तःकरण वाला और सावधान होकर मन को वश में करके मेरे में लगे हुए चित्तवाला (और) मेरे परायण हुआ स्थितहोवे।"

**यम :—**यम का तात्पर्य इन्द्रिय निग्रह है। वे अपनी इन्द्रियों को अपने वश में रखते हैं।

**संयम और नियम :—**संयम के अन्तर्गत अहिंसा, सत्य, अस्तेय ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह आते हैं तथा नियम के अन्तर्गत शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय और ईश्वर प्रणिधान आते हैं। अहिंसा का अर्थ केवल यह नहीं है कि किसी को न मारो वरन् इससे यह अर्थ निकलता है कि दूसरों के प्रति जब कभी बुरी भावनायें आयें तो उनको भी निकाल फेंको जिससे सदैव हृदय में सबके लिए प्रेम ही प्रेम रहे।

गुरू, ईश्वर तथा अन्य ब्रह्मज्ञानियों के चरणों में प्रेम रहता है। जब मन उनके प्रेम में पूर्णतः रत होकर कर्मेन्द्रियों की सहायता पाकर, उन्हीं के द्वारा कर्म करके अपने प्रेम का दिग्दर्शन करने लगता है, तब यही ज्ञानेन्द्रियों व कर्मेन्द्रियों की सहतन्मयता वास्तविक पूजा होती है।

**श्रद्धा क्षमा मयत्री दाया। मुदिता मन पद प्रीति अमाया ॥**

उन में श्रद्धा, क्षमा, मैत्री, दया, मुदिता (प्रसन्नता) और मेरे चरणों में निष्कपट प्रेम होता है।

**श्रद्धा :—**श्रद्धा बुद्धि की वह शक्ति है जिसके द्वारा शास्त्र सम्मतों के गूढ़ अर्थों का मनन चिंतन करके उन विचारों से आत्मसात करती हुई उसे अपना बना लेती है अतः श्रद्धा बुद्धि क्षेत्र का कार्य है।

**क्षमा :—**सन्त की विनम्रता, क्षमा भाव प्रदर्शित करती है। वह अपराध करने वाले को भी अभय देने वाली है।

**मयत्री दया :—**सभी में मित्रता का भाव और उन पर दया करना उनका स्वभाव है। सब काल में सभी प्राणियों पर एक अनुग्रह एक कृपा होना ही दया है। दया वह भाव है जो कि एक साथ दूसरे की अनुकम्पा में हृदय से निकल पड़ता है चाहे उससे अपनी हानि ही हो।

गीता अध्याय १२ के श्लोक १३ में कहे गये भगवान श्री कृष्ण के वचनों में भी इस भाव की सहमति मिलती है।

**"अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च,**
**निर्भयो निरहंकारःसम दुःख सुखः क्षमी ॥"**

**मुदिता मन पद प्रीति अमाया —**प्रसन्नता प्रेम भाव से उदय होती है। सच्चा साधक अपना सुख न देखकर केवल भगवान का सुख देखता है। भगवत प्रीत ही भक्त का चरम लक्ष्य है। वह अपने ईष्टदेव को

सन्तुष्ट करने में ही अपनी सार्थकता का अनुभव करता है और उसी के लिए प्रयत्नशील रहता है और संघर्ष करता रहता है।

"विरति विवेक विनय विग्याना। बोध जथारथ वेद पुराना॥"

वैराग्य, विवेक, विनय, विज्ञान (परमात्मा के तत्व का ज्ञान) और वेद पुराण का यथार्थ ज्ञान रहता है।

**वैराग्य** –"इहस्वर्गभोगेषु इच्छा राहित्यम" (आदि शंकराचार्य-तत्व बोध) भोग (कर्मों के फल का भोग) की इच्छा का इस लोक या परलोक में अभाव ही वैराग्य है। सहजभाव से उदय वैराग्य विवेक विकसित करता है जबकि उकताये हुये मन से वैराग्य विषाद की ओर ले जाता है।

आसक्ति एक मानसिक बन्धन है। विषयासक्ति या संगाशक्ति व्यक्तित्व को गिरा देती है। अतः अनासक्ति भाव जागृत करने की आवश्यकता है। जिस कामना पूर्ति के ध्येय से हम विषयों में फंसते हैं उसका हमको त्याग कर विषय भावना रहित हो जाना चाहिए।

**विवेक** :—नित्यवस्वेकं ब्रह्म वदव्यतिरिक्तं सर्वमनित्यक अवमेव नित्यानित्य वस्तु विवेकः (तत्वबोध)

ब्रह्म ही नित्य है अनादि है अन्य सभी वस्तुयें अनित्य एवम् नाशवान हैं। यही धारणा विवेक है। अध्यात्मिक अनुभव के लिए बुद्धि के परे जाना पड़ता है। उसी के कारण सब वस्तुओं का ज्ञान होता है।

**विनय** :—कर्मफल में अनासक्ति (वैराग्य) नित्य अनित्य एवम् क्षर अक्षर का विवेक नम्रता को जन्म देती है। अतः सन्त का स्वभाव विनयी होता है क्योंकि वह आनन्दरूपणी व शान्तिरूपणी भक्ति में सदैव लीन है। "बरसई जलधि भूमि नियराये, जथा नवहिं बुध विद्या पाये।" सन्त स्वभाव तो उस वृक्ष की भांति है जिसमें जितने ही फल लगते हैं वह उतना ही झुकता जाता है।

**विज्ञान** :—वैराग्य, विवेक, विनय इत्यादि गुणों से सम्पन्न होने पर सन्त को परमात्मा के तत्व का ज्ञान प्राप्त होता है। उसे समस्त जगत ब्रह्म लगने लगता है।

**वेद पुराण का यथार्थ ज्ञान** :—स्वाध्याय के माध्यम से वह निरन्तर अध्यात्म ज्ञान में लीन रहता है। इस सम्बन्ध में गीता अध्याय १३ श्लोक ११ की यह पंक्ति "अध्यात्म ज्ञान नित्यत्वं तत्वज्ञानार्थ दर्शनम्" (अध्यात्म ज्ञान में नित्य स्थिति और तत्वज्ञान के अर्थरूप परमात्मा को सर्वत्र देखना) सन्त के इस महत्वपूर्ण लक्षण पर प्रकाश डालता है।

"दंभ मान मद करहि न काऊ। भूलि न देहि कुमारग पाऊं॥
गावहि सुनहि सदा ममलीला। हेतु रहित परहित रतलीला॥"

वे दम्भ अभिमान और मद कभी नहीं करते और भूलकर भी कुमार्ग पर नहीं पैर रखते। सदा मेरी लीलाओं को गाते सुनते हैं और बिना ही कारण दूसरों के हित में लगे रहने वाले होते हैं।

दंभ अभिमान मद आदि भक्त मार्ग में अवरोधक हैं। सन्त इनसे सदैव उदासीन रहता है जो कि एक अत्यन्त कठिन कार्य है। परन्तु भगवान की लीलाओं को गाने और सुनने में सदैव मग्न रहकर तथा परहित कार्य में रत रहकर इस कठिन कार्य को सरल बनाया जा सकता है। भगवान के गुणगान की कथाओं का श्रवण करना बार-बार उनको सुनना, उनको सुनकर, द्रवित होकर अश्रुमय हो जाना, उन्हीं में तन्मय होकर सब भूल जाना

उन्हीं को गाना, निरन्तर उनकी कृपा का गुणगान करना ये ही वे विधियां हैं जिनके द्वारा भगवान की सेवा में मनुष्य अपनी वाणी का सदुपयोग करके सांसारिक आसक्तियों से हट जाता है। जैसे-जैसे व्यक्ति में ईश्वर के प्रति भक्ति भावना में वृद्धि होती जाती है वैसे-वैसे भगवान के प्रति होने वाले समस्त व्यापार तथा भोग पदार्थों के प्रति उसकी आसक्ति स्वतः हटने लगती है।

राम कथा में पवन सुत का चरित्र सन्तों के लक्षणों को चरितार्थ करता है। उन्होंने राजसी एवं तामसी प्रवृत्ति के जीव, जैसे सुग्रीव, विभीषण इत्यादि को भगवान राम की शरण में पहुंचाया। पुरुष और प्रकृति अर्थात् राम और सीता के पुर्नमिलन में सहायक बने। संजीवनी बूटी लाकर लक्ष्मण की मूर्छा दूर की। सांसारिक जीव भी नकारात्मक प्रवृतियों से मूर्छित हैं। सन्त अपने प्रभाव व प्रयासों से इस मूर्छा का नाश करते हैं। इनके अनेक नाम हैं जो उनके गुणों के अनुरूप हैं। बल, वीर्य से युक्त वह महा+वीर और बज्र+अंक+बली हैं। अभिमान से रहित और सेवा भाव से परिपूर्ण वह हनु+मान अर्थात् मान का हनन करने वाले विवेक और वैराग्य के निधान हैं। वायु जैसी तीव्र उनकी बुद्धि है, शंकर जैसा वैराग्य है अतः हम उन्हें पवनसुत, मारुति नन्दन, शंकर सुवन के नाम से सुमिरन करते हैं। सन्तों के सभी लक्षण इनमें विद्यमान हैं। इनकी पूजा सन्तों के वास्तविक गुणों की आराधना है।

**सन्त संगति का उद्देश्य :**—उपर्युक्त वर्णित सन्तों के लक्षणों के आधार पर सन्तों की प्राप्ति और उनका संग एक कठिन कार्य है। "महत्संगस्तु दुर्लभोऽगम्योऽयो धश्च ॥ (सूत्र ३९ नारद भक्ति सूत्र) महत पुरुषों का संग प्राप्त करना कठिन है : उनको पूर्णतः समझना भी कठिन है : फिर भी उसका फल अमोघ है। यही अमोघ फल सन्त संगति का उद्देश्य है। जिस प्रकार खेत में बोया हुआ बीज अनुकूल जलवायु पाकर वृक्ष के रूप में विकसित होकर फूल और फल देता है, उसी प्रकार यह मूढ़ जीव भी सन्तों की संगति में आकर समयानुसार उनके गुणों को अपना लेता है और शनैः शनैः अभ्यास करता हुआ स्वयम् सन्तों की श्रेणी में प्रवेश करने लगता है।

यह कहना अनुचित न होगा कि जीवन का मूल्य व्यक्तित्व के विकास में निहित है। शरीर मन और बुद्धि का समग्र विकास ही व्यक्तित्व में निखार लाता है। समय के साथ शरीर तो स्वतः विकसित होता है परन्तु मन (भावनाओं) और बुद्धि (विचार) के विकास में निरन्तर प्रयत्न करना पड़ता है। जीवन की सार्थकता इसी विकास की गति पर निर्भर करती है। यह विकास सन्तों के माध्यम से सुगम है। सन्त तुलसीदास जी के शब्दों में "बिनु सत्संग विवेक न होई, राम कृपा बिनु सुलभ न सोई॥" यहाँ पर राम से तात्पर्य है आत्मा राम से। सन्त संगति के लिये स्वयम् को उसके अनुकूल बनाना पड़ेगा। प्रयत्नशील होकर उन गुणों को आत्मसात करना होगा तभी वे गुण अपने गुण बनेंगे और फिर "सो जानहि जेहि देव जनाई। जानत जानत तुमहि होइ जाई।" की स्थिति को प्राप्त होगा और तब संसार बन्धन से मुक्ति का मार्ग खुलेगा।

आदि शंकराचार्य ने भज गोविन्दम् में सत्संगति के प्रभाव को अति सुन्दर ढंग से इस प्रकार कहा है :—

**"सत्संगत्वे निस्संगत्वं, निस्संगत्वे निर्मोहत्वम्।**
**निर्मोहत्वे निश्चलतत्वं, निश्चलतत्वे जीवन मुक्तिः॥"**

सत्संगति से अनासक्ति की प्राप्ति होती है, अनासक्त भावना से माया छूटती है और जब माया छूटती है तब वास्तविक नित्य तत्व का अनुभव होता है जिस अनुभव से मुक्ति (जन्म मरण से छुटकारा) की प्राप्ति हो सकती है।

नवधा भक्ति में सन्त संग एक ऐसी सीढ़ी है जिससे कोई भी साधक धीरे-धीरे आसानी से परम् अवस्था की प्राप्ति कर सकता है।

**— हरि ओम तत्सत् —**

# नवधा भक्ति में नाम-स्मरण

डा० आशा किशोर

कहते हैं जब महाराज़ परीक्षित की आयु के मात्र सात दिन बचे थे तब गंगा तट पर उन्होंने श्री शुकदेव जी, महराज से पूछा कि जिसकी मृत्यु निकट हो उसे क्या करना चाहिये, परम ज्ञानी शुकदेव ने यह सुझाव दिया कि "श्रोतव्यःकीर्तितव्यश्च स्मर्तव्यश्चेच्छतामयमा"—अर्थात् श्रवण, कीर्तन और स्मरण ही मृत्यु के समय मुक्ति का एक मात्र सहारा है। वेद में नवधा भक्ति का महत्व प्रतिपादित किया गया है। भागवत शास्त्र में नवधा-भक्ति का इस प्रकार उल्लेख मिलता है:—

श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पाद सेवनम्।
अर्चनं बन्दनं दास्यं सख्यमात्म निवेदनम्॥

इन सभी अंगों की ओर वैदिक संकेत है। नवधा-भक्ति के नौ तत्वों में नाम-स्मरण भी आता है। ऋगवेद में स्थान-स्थान पर इस कीर्तन और नाम का महात्म्य प्रतिपादित किया गया है:—

"विष्णोर्नु कं वीर्याणि प्रवोचनम्।"

— ऋग्वेद १/१५४/१

x x x x

"तत्तदितदिदस्य पौस्यं गृणीमसीनस्य त्रातु रबृकस्य भीदुषः।"

— ऋग्वेद १/१५५/४

x x x x

"तमु स्तोतारः पूर्व्यं" यथाविद।"

— ऋग्वेद १/१५६/३

"आस्य जानन्तो नाम चिद् विवक्त न।"

— ऋग्वेद १/१५६/३

"वर्धन्तु त्वा सुष्टुलयो गिरो में।"

— ऋग्वेद ७/९९/७

x x x x

"ध्रुवासो अस्य कीरयो जनासः।"

— ऋग्वेद ७/१००/४

x x x x

"तं त्व गृणामि तव समतव्यान् ।"

— ऋग्वेद ७/१००/५

नाम कीर्तन के महत्व को पुराण में एक स्थान पर इस तरह वर्णित किया गया है :--

ध्यायन् कृते यजन् यज्ञैस्त्रैतायां द्वापरेऽर्चयन् ।
यदाप्नोति तदाप्नोति कलौ संकीर्त्य केशवम् ।।"

नवधा भक्ति, खड़ी बोली हिन्दी के महाकवि हरिऔध कृत "प्रियप्रवास" के षोड़श सर्ग में इस प्रकार उल्लिखित है :--

"श्रवण कीर्तन बन्दन दासता ।
स्मरण आत्म-निवेदन अर्चना ।
सहित सख्य तथा पद-सेवना ।
निगदिता नवधा-प्रभु-भक्ति है ।"
"कहेउ नामि बड़ ब्रह्म रामते ।"

ब्रह्म और राम में नाम ही बड़ा है । क्योंकि नाम के माध्यम से ही मूल ब्रह्म तक पहुँचा जा सकता है । गोस्वामी महाकवि तुलसी दास ने रामचरित मानस में न केवल नाम के महत्व को उजागर किया है, बल्कि ब्रह्म और राम दोनों में से नाम को बड़ा बताते हुये एक दृष्टान्त दिया है – यदि किसी गृहस्थ के घर में अपार सम्पत्ति छिपी हो और उसे उसकी जानकारी न हो तब तक वह उसके किसी काम की नहीं है । किन्तु बीजक के द्वारा सम्पत्ति का पता लगते ही वह धनवान हो जाता है । ठीक उसी तरह ब्रह्म सभी प्राणियों की अन्तरात्मा में हैं, किन्तु सर्वत्र व्यक्त नहीं है । अत: "कस्तूरी का मिरग ज्यों, फिर-फिर सूँघे घास" की स्थिति होती है नाम और नामी में यह भेद है कि नाम व्यंजक है नामी परमात्मा व्यंज्य है । व्यंजक के बिना व्यंज्य की स्थिति सम्भव ही नहीं है । नामी की महत्ता नाम के अधीनस्थ है, इसलिये नाम उससे बड़ा है गोस्वामी जी ने इसलिये लिखा है :—

व्यापक एकु ब्रह्म अविनासी, सत चेतन घन आँनद रासी ।
अस प्रभु हृदय अछत अबिकारी. सकल जीवजग दीन दुखारी
नाम निरूपित नाम जतन तें, सोउ प्रगटत जिभि मोलरतन तें ।"

उन्होंने यह भी लिखा, कि स्वयं भगवान राम ने एक अहिल्या को तारा, लेकिन उनके नाम ने असंख्य व्यक्तियों को सुपथ पर ला दिया --

"राम एक तापस तिय तारी । नाम कोटि खल कुमति सुधारी ।"

तुलसीदास जी ने नाम को परमार्थ का साधक और लौकिक जीवन का प्रकाशक माना है, इसलिये उसके नाम का सदैव जाप की सलाहत दी है, "दोहावली" में उन्होंने लिखा है :--

राम नाम मनिदीपु धरु जीह देहरी द्वार ।"
तुलसी भीतर बाहेरहुं जौं चाहसि उजियार ।।

इस दोहावली में अन्यत्र भी उन्होंने नाम की साधना शक्ति का वर्णन किया है, राम नाम को वे अंक के समान तथा अन्य उपासना पद्धति को शून्य के समान मानते हैं । जैसे बिना अंक के शून्य का अपना कोई

महत्व नहीं है, उसी तरह नाम जप के बिना किसी साधना शक्ति का विकास असम्भव है—

राम नाम को अंक है, सब साधन है सून।
अंक गये कछु हाथ नहिं, अंक रहे दस गून ॥

इसी दोहावली में तुलसीदास ने यहां तक घोषणा की है कि :–

पय अहार फल खाइ जपु राम नाम छट मास।
सकल सुमंगल सिद्धि सब करतल तुलसीदास ॥

नाम की महिमा तो इतनी है कि स्वयं राम भी उसका गुण-गान नहीं कर सकते—

राम न सकहिं नाम गुन गाई।

भक्तों की भावुकता चरम कोटि की होती है। गोस्वामी जी राम रूप थे और नाम मय भी, इसलिये उन्होंने यह कहा कि यदि धोखे से भी किसी के मुखारबिन्द से राम का नाम एक बार भी निकले तो उसे इतना महान भक्त मान लेते हैं कि उसके स्वागत में अपनी देह का चर्म भी पांवड़े के रूप में बिछा सकते हैं :–

तुलसी जिनके मुखन तें झूठउं निकसत नाम।
तिनके पग की पांवरि मेरे तन को चाम ॥

नामी नाम के प्यार में बंधा रहता है। वह उनकी याद करते ही उनके अन्तः करण में पहुँच जाता है। जो काम राम और उनके अत्यन्त शक्तिशाली भालुओं और बन्दरों की सेना ने नहीं किया वह काम उनके नाम ने कर दिया।

राम भालु कपि कटक बटोरा। सेतु हेतु श्रम कीन्हन घोरा ॥
नाम लेत भवसिंधु सुखांही। करहु बिचार सुजन मन माहीं ॥

ईश्वर को पाने का सरलतम विधान मंत्र जप माना गया है। यही मंत्र जप साधारण भाषा में नाम स्मरण कहा जाता है। मंत्र जाप से योगिराज हुआ जा सकता है। इसीलिये इसे जप योग भी कहा जाता है। मंत्र में इतनी शक्ति है कि इसके द्वारा इष्टदेव के प्रति आकर्षण पैदा हो जाता है और साधना करने वाले को परमातम तत्व का आनन्द प्राप्त होने लगता है। जैसा तुलसीदास ने लिखा है, वैसा ही सन्त तुकाराम ने अपने "अभंग" में कहा है कि स्वयं ईश्वर भी अपने नाम के महत्व को नहीं समझ पाते।

तुझ्या नामाचा महिमा तुज न कले मेघश्यामा।

रूप नाम के अधीन है नाम के बिना रूप ज्ञान कठिन है। रूप बिना देखे भी नाम का स्मरण करने पर प्रेमाधिक्य से वह हृदय में छा जाता है :–

रूप विशेष नाम बिनु जाने। करत लगत न परहिं पहिचाने ॥
सुमिर नाम रूप बिनु देखे। आवत हृदय सनेह बिसेर्सी

ऐसे तो सभी नाम, मुक्ति दायक हैं किन्तु इनमें राम नाम की महिमा का विशेष महत्व प्रतिपादित किया गया है। राम का नाम अग्नि, सूर्य और चन्द्रमा का कारण है। "र" अग्नि बीज है। अतः वह भक्त के पूर्व जन्म के सभी कुसंस्कारों को भस्म कर देता है। द्वितीयाक्षर "अ" सूर्य बीज होने के कारण हृदय को ज्योति प्रदान करता

है और विवेक को जागृत करता है और उसका "म" चन्द्र की भांति जीवन को शीतलता और मधुर आनन्द से भर देता है।

रकारोऽनलबीजं स्याद ये सर्वे वाडवादयः।
कृत्वा मनोमलं सर्वं भस्म कुर्यात शुभाशुभम् ।।
अकारो भानु बीजं स्याद वेद शास्त्र प्रकाशकम्।
नाश्यत्येव सददीप्त्या या विधां हृदये त-मः ।।
मकारश्चन्द्रबीजं च पीयूष परिपूर्ण कम्।
त्रितापं हरते नित्यं शीतलत्वं करोति च ।।

महारामायण ५२/६२-६४

जितने भी मंत्र हैं वे किसी न किसी इष्ट देव से प्रकाशित हैं। गायत्री मंत्र में सूर्य प्रकाश है। सावर मंत्रों में शंकर का प्रकाश है किन्तु राम नाम स्वतः प्रकाशित है। सूर्य, अग्नि, चन्द्रमा, इन्हें स्वतः प्रकाशित करते हैं। नारद मुनि, ध्रुव, हनुमान, अजामिल, गजराज, ये सभी, नाम-महत्व से ही परम पूज्य बने। उत्तर काण्ड में तुलसी दास ने इसे कलिकाल के पापों से छुठकारा पाने का एक मात्र सहारा बताया है।

**नाम प्रताप प्रकट कलि माहीं।**

नाम-कीर्तन, इतना सहज हैं कि साधक की पात्रता, उसकी अवस्था, देश काल और नैतिक विधि विधान से उसका सम्बन्ध नहीं रहता। इसके लिये न सम्प्रदाय चाहिये, न आचार, यह भी आवश्यक नहीं कि भगवान के किस नाम का स्मरण किया जाय, जो नाम रुचे, जप लीजिये।

इस नाम - जप के कई सोपान हैं। बिना समझे, बिना रमे, भी नाम जाप करने से प्राचीन कुसंस्कारों का नाश होता है। रत्नाकर डाकू के उल्टा जाप से भी उसे बाल्मीकि का परम पद मिला। यह साधना की पहली स्थिति है। कुसंस्कारों के नाश के बाद प्रभु नाम में रुचि जगने लगती है। कीर्तन करने की, सुनने की इच्छा जागृत होती है और यह अनुराग की सीमा तक पहुंच जाती है। तब ईश्वर की चर्चा मात्र से प्रसन्नता होने लगती है। यह दूसरी सीढ़ी है। यह हर्षातिरेक असीम भी हो जाता है। शरीर का रोमांचित हो जाना, आंखों से बिना प्रयास ही अश्रुपात होना, कंठ का अवरुद्ध हो जाना, नाम स्मरण की प्रबल स्थिति है। जोर-जोर से चिल्लाना, और गाना, भावावेश में नाचना और बेहोश हो जाना लोक लाज और मानापमान का ज्ञान नहीं रह जाना, ये कुछ लक्षण नाम स्मरण, कीर्तन के द्वारा ऊंचे सोपान पर चढ़ने के हैं, जिस पर चैतन्य महाप्रभु जी ऐसे सन्त पहुँच चुके थे। यह परम स्थिति यहाँ तक पहुंच जाती है कि वह नाम के अधीन हो जाता है और बिना जाप किये भी निरन्तर उसके रोम-रोम से नाम उच्चारित होते रहते हैं, ऐसी स्थिति को सन्त कबीर ने अजपा जाप कहा है।

मीरा ने नाम प्रभाव के स्वरूप का हृदय ग्राही वर्णन किया है :—

**या व्रज में देख्यों री टोना।**
**ले मटुकी सिर चली रे गुजरिया।**

आगे मिले बाबा नन्दजू को छौना
दधि कौ नाम बिसर गई गुजरी
ले ले री कोऊ स्याम सलौना ।।

सगुण भक्ति मार्ग में ही नहीं निर्गुण भक्ति पद्धति में भी आराध्य के नाम के जाप का बहुत अधिक महत्व दिया गया है । यद्यपि कबीर के राम, तुलसी के राम से, भिन्न, और निरगुन सगुन से परे हैं, तथापि वे इस नाम के जप का सर्वत्र महत्व बताते हैं । यह अहंकार का नाश करता है । वे राम का नाम न लेने वालो का जन्म निरर्थक समझते हैं । जिस प्रकार मनुष्य सांसारिक माया में अपने को लिप्त रखता है, वैसे ही यदि वह नाम जप में अपने को रमा ले तो वह जन्म मरण के बन्धन से मुक्ति पा सकता है । इसीलिये कबीर ने लिखा है :—

राम कहे भला होइगा ।

उन्होंने राम के नाम को ही सार्वाधिक तत्वपूर्ण माना है—

राम नाँव ततसार है,

वे यह मानते हैं कि प्रभु भक्ति के अन्य मार्गों की अपेक्षा नाम भजन सरल और सटीक है ।

भगति भजन हरि नाव है, दूजा दुक्ख अपार ।
मनसा, वाचा कर्मना, कबीर सुमिरण सार ।।

नाम महात्मय के सोपान में मैंने ऊपर चैतन्यमहाप्रभु का उदाहरण देकर जिस अवस्था का वर्णन किया है, उस पर पहुँच कर कबीर ने कैसी सत्याभिव्यक्ति की है—

मेरा मन सुमिरै राम कूं, मेरा मन रामहिं आहि ।
अब मन रामहिं ह्वै रहयो, सीस नवावौं काहि ।

इसी स्थिति के ब्रह्मलीन स्वरूप का उल्लेख करते हुये कबीर कहते हैं :—

तूं तूं करता तूं भया, मुझमें रही न तू ।
बौरीफेरी वलि गई, जित देखौं तित तूं ।।

सोलहवीं शताब्दी में जो बात गोस्वामी जी ने नाम जप के सम्बन्ध में कही थी, ठीक वही बात पन्द्रहवीं शताब्दी में कबीर ने कही—

जिहि पट प्रीति न प्रेम रस, फुनि रसना नहीं राम ।
वे नर इस संसार में उपजि भये बेकाम ।।

भक्तों के उद्धार की कथा की सीमा है, लेकिन नाम महात्म्य असीम है :

नाम लेत भव सिंधु सुखाहीं । करहु विचारु सुजन मन मांहीं ।
(मान १/२५/१-२)

नवधा भक्ति को सार्वाधिक उजागर करने वाला तत्व, नाम महात्म्य ही है। कर्मबहुल इस संसार में आज मानव के लिये, साधना की और पद्धतियाँ अपना सकना सहज संभव नहीं है। विश्व की हिंसक राजनीति, आर्थिक जटिलता, कौटुम्बिक समस्या एवं स्वार्थ से भरे परिवेश में रोजी रोटी की व्यवस्था में व्यस्त आज का समाज साधना की और पद्धतियों का आश्रय नहीं ले पाता। मन से, बेमन से, उल्टे सीधे, समय असमय, ईश्वर का नाम ले लेने से कल्याण हो जाता है। जैसे खेत में उलटे-सीधे बीज पड़ने पर सीधे ही पौधे खड़े हो जाते हैं, वैसे ही नाम का प्रभाव मनुष्य को सही रास्ते पर बढ़ाता है। गोस्वामी जी ने इस कलिकाल के लिये विनय-पत्रिका में लिखा है—

"राम नामबोहित भवसागर चाहै तरन तरो सो"



---

"The perceiver of the pluralistic world is the ego and not the Reality: ego is the phantom that has risen up when consciousness beams itself out through the mist of the mind." —*Swami Chinmayananda*

"Vedanta is the foundation of all theories of self perfection, though the techniques may differ from place to place and master to master." —*Swami Chinmayananda*

"Om. In the centre of the castle of Brahman, our own body, there is a small shrine in the from of a lotus-flower and within can be found a small space. We should find who dwells there and we should want to know him." —*Chandogya Upanishad*

To Live is to give

"We live in a wonderful universe in which everyone and everything gives. The trees give, the rivers give, the earth gives; the sun, the moon, the stars give. Why then must we be anxious only to take, to amass, to gather, to hoard ?



# "गुरुपद पंकज सेवा तीसरि भक्ति अमान"

## श्रीमती शैल मेहरोत्रा

जीवन धारा में व्यक्तित्व के विकास के एक स्तर पर आकर गुरू की अनिवार्यता तीव्र हो ही जाती है। यों तो देहवासना तथा लोकवासना के कारण मनुष्य अर्जन, संग्रह और भोग ही में लगा हुआ अतृप्त संघर्षमय जीवन व्यतीत करता है। कामनायें अतृप्ति की ही अभिव्यक्ति हैं तथा संघर्ष दुख से बचने का ही प्रयास हैं। सत्संगति तथा हरिकथा श्रवण से ही इस जीवन शैली में दोष दिखायी देने लगते है। तर्क संगत प्रखर युक्तियों से चिन्तन करके, विषयों में सुख मानने की भ्रान्ति ज्ञात होती है। प्रिय से प्रिय विषय सुख भी मन की अशान्त अवस्था में अपना समस्त सम्मोहन खो देता है, अतः मन की शक्ति की महत्ता सिद्ध हो जाती है। समस्त निषेधात्मक प्रवृत्तियों काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मत्सरादि, विशेष रूप होने से प्राणी के शत्रु कहे गये हैं। व्यक्ति अशाति अतृप्ति परिच्छिन्नता एवं दुःख की अवस्था में सन्तुष्ट होकर नहीं बैठ सकता, अतः आनन्द एवं सुख की खोज में कामना, कर्म वासना, भय, चिन्ता क्लेश जन्म मृत्यु का संसार चक्र चलता रहता है।

जगत का आदि कारण सत, चित, आनन्द घन परमात्मा ही सुख का एक मात्र स्रोत है।

**जो आनन्द सिंधु सुखरासी, सींकर ते त्रैलोक्य सुपासी।**

अनादि काल से शाश्वत सुख ही व्यक्ति की अन्तिम मांग है चिन्तनशील, बौद्धिक प्राणी होने के कारण कौतूहल एवं जिज्ञासा भी संसार के आदि कारण को जानने के लिये विवश करती रहती है। ज्ञान पिपासा बुद्धि का स्वाभाविक स्पंदन है। सुख के मूल स्रोत, अभिव्यक्त जीवन तत्व को जानने के प्रयास तथा दुख से अत्यांतिक निबृत्ति के अन्वेषण में पबृत्त परिष्कृत बुद्धि में, विभिन्न दर्शन शास्त्र उजागर हुये हैं। चिन्तन की अन्तिम सीमा पर ही उपनिषद प्रमाण प्रकट हुये, जो समस्त प्रश्नों का सम्यक उत्तर देते हैं। अज्ञात ज्ञापक, अतीन्द्रिय मन वाणी तथा बुद्धि से अगोचर तत्व दर्शन के लिये प्रमाणिक शब्द रूप उपनिष्दों में वैयक्तिक स्थूल बुद्धि, शब्दार्थ ग्रहण करके- प्रवेश नहीं कर सकती अनाधिकारी व्यक्ति को तो इससे हानि ही हो सकती है। अतः तत्व ज्ञान के लिये श्रोत्रीय ब्रह्म निष्ठ गुरू की अनिवार्यता है जो इस गूढ़ ज्ञान को यथावत प्रकट कर सके। उपनिषद शब्द का अर्थ ही है पास बैठ कर ग्रहण करना।

वेद ईश्वर की वाणी है। एक मात्र सृष्टि कर्ता ही सृष्टि का रहस्य जानता है। समष्टि बुद्धि में वेद स्वरूप ज्ञानधन परमात्मा ही अवतीर्ण है तथा "शब्द" माध्यम से सदगुरू मुख से वही विस्तृत होकर भक्ति-

परिष्कृत हृदय का अज्ञान नष्ट करता है । अतः संत शिरोमणि तुलसीदास कहते हैं :—

**बंदऊ गुरू पद कंज, कृपा सिंधु नरू रूप हरि ।**
**महामोह तम पुंज जासु ~~बदन~~ वचन रवि कर निकर ।।**

देहाध्यास मनुष्य की मूल अविद्या है । "मेरा शरीर" कह कर दृश्य जड़ संघात को चैतन्य द्रष्टा "मैं" मानने की भ्रान्ति भौतिक उपलब्धियों में सक्षम, सफल, तीक्ष्ण से तीक्ष्ण बुद्धि में भी स्वतः नहीं आती ।

गुरू के वचन इस मूल अज्ञान के प्रति विवेक जगा देते हैं, जो समस्त आधिव्याधियों को समूल नष्ट कर देता है । शाश्वत ईश्वर के बरण, नश्वर, मिथ्या का त्याग, वैराग्य, ऊर्ध्वगामी, लक्ष्य निर्धारण के उपरान्त गुरू का आश्रय एवं शरणागति स्वाभाविक है ।

बुद्धिगत अहंकार का शमन तथा विनम्रता ज्ञान प्राप्ति के लिये परम आवश्यक है । ज्ञान, जल प्रवाह की भांति ऊपर से नीचे की ओर ही होता है । शिष्यत्व वही स्वीकार कर सकता है जिसे अपनी बुद्धि की परिच्छिन्नता का भान हो गया है । गुरू के प्रति आदर, निष्ठा सेवा भावना तथा श्रद्धा से समर्पित हृदय में ही आत्म ज्ञान का अवतरण संभव है । श्रद्धा कोरी भावनात्मक अंध भक्ति नहीं है वरण विवेक बुद्धि एवं विरक्त मन से युक्त अन्तःकरण की दिव्य प्रखरता है जिसमें गुरुपद प्रदत्त ज्ञान उदभूत एवं पुष्ट हो सकता है ।

**श्रद्धावान लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः**

आजकल यह प्रश्न किया जाता है कि गुरू की आवश्यकता ही क्यों है, जबकि स्वयं ही अध्ययन, चिन्तन, से तत्वदर्शन कर सकता है । विचारणीय तो यह है कि क्या बुद्धि, स्वाध्याय से यथार्थ अर्थ ग्रहण कर सम्यक चिन्तन कर सकती है यह ध्रुव सत्य है कि गुरू-शिष्य परम्परा में अनादि काल से यह ज्ञान धारा अक्षुण्य है बुद्धि के तादात्म्य से उत्पन्न "अहं" स्वयं के ही कारण को कैसे जान सकता है । कार्य कारण का अनुवर्ती होने से अपने कारण को कदापि नहीं जान सकता । जहाँ बुद्धि की पहुँच नहीं है, पर जिससे स्पंदित होकर बुद्धि में बौधिक्ता है उसे बुद्धि से जानने की परिकल्पना आत्म प्रवंचना के अतिरिक्त कुछ नहीं है, जिसका विवेक उद्दीप्त नहीं हुआ है; वैराग्य दृढ़ नहीं हुआ है, कामनाओं का इन्द्र जाल नष्ट नहीं हुआ है, अथवा अनन्य भक्ति जागृत नहीं हुयी है, वही इन बोद्धिक प्रलोभनों में अटका, भटका रह सकता है ।

साधन-चुतुष्टय के बिना तत्वान्वेषण संभव नहीं है । यह स्वाभाविक विधान है, कुछ प्राप्त करने के लिये कुछ योग्यतायें आवश्यक है । स्पष्ट देखने के लिये स्वस्थ्य नेत्र अनिवार्य है, अतः पूर्णत्व के शिखर तक पहुंचने के लिए विवेक वैराग्य शम, दम उपरति तितीक्षा श्रद्धा तथा समाधान (षट सम्पत्ति) तथा मुमुक्षत्व अर्थात् साधन चतुष्टय की तैयारी आवश्यक है । एक मात्र गुरू के सान्धिय और प्रेर्णा से ही आत्म संयम, मनोनिग्रह, समस्त दुर्बलताओं और प्रलोभनों में अडिग रहने के संबल विषम स्थिति में शान्ति संतुलन, धैर्य तथा लक्ष्य की अनन्यता सजग होती है और पुष्ट रहती है । त्याग मूर्ति, अनासक्त गुरू की तेजस्वी मूर्ति, साधक को पर्याप्त नैतिक, साहस, बौधिक, निश्चय, हार्दिक, आकांक्षा एवं मानसिक बल देती है । यह तथ्य मनोवैज्ञानिक सत्य पर आधारित है । व्यक्ति का चिन्तन बिन्दु, उसका प्रेम बिन्दु ही होता है तथा चिन्तन के अनुरूप ही उसके व्यक्तित्व का निर्माण होता है । गुरू भक्ति से इन सदगुणों का प्रादुर्भाव दृढ़ होता है ।

उत्कृष्ट के लिए उन्नयनकारी प्रेम ही भक्ति है । यह प्रेम का विशुद्ध स्वरूप है जिसमें लौकिकता एवं राग के कलमश से विक्रत होने की संभावना ही नही है । शिष्य, गुरू में, ईश्वर की ही अभिव्यक्ति

देखता है, तथा गुरू शिष्य को आत्म साक्षात्कार की ओर बढ़ते हुए आत्म रूप में। यह सम्बन्ध लौकिक मूर्त सम्बन्धों में सर्वथा निस्वार्थ, अन्तिम, कल्याणकारी अमोध फल देने वाला है। अतः सर्वत्र अध्यात्म शास्त्र में गुरु बंदना, ईश्वर बन्दना की ही पर्यायवाची है वरन कहीं-कहीं तो गुरु को ईश्वर से भी श्रेष्ठ स्वीकार किया गया है। अमूर्त तक पहुंचने के लिए मूर्त अवलम्बन चाहिए, उपरोक्तानुभूति के पूर्व यथार्थ परोक्षज्ञान चाहिए, लक्ष्य की पहचान तथा मार्ग दर्शन चाहिये। राम चरित मानस में काकभुशुन्डि अपने पूर्व जन्म की कथा प्रसंग में गुरु के प्रति अपनी धृष्टता बताते हुए स्पष्ट कहते हैं कि गुरू की कृपा तो करुणा निधान ईश्वर की कृपा से भी अधिक भावगम्य है क्योंकि मानवीय अपराध को वे तो सहन कर सकते हैं पर प्रभु को वह सहन नहीं है।

**सो दयाल नहि कहेऊ कुछ डर न रोष लवलेश।**
**अति अध गुरू अवमानना, सह नही सके महेश।**

कर्म विधान अटल है। धोखे या अज्ञान से भी अग्नि में गिर जाने पर अग्नि शीतल नहीं हो जाती। वस्तुतः गुरू कृपा ही भगवत कृपा है, क्योंकि गुरू ही नारायण स्वरूप हैं, वह स्वयं ही परमात्मा रूप हैं, जो शिष्यों की रक्षा के लिए आये हैं। यह तथ्य भावनात्मक नहीं वरन युक्तिपूर्ण तर्क संगत है। बुद्धि के तदात्म्य से मिथ्या अहम् की उत्पत्ति तथा उसको सत्य मानकर उससे प्रक्षेपित प्रपंच की असत्यता का निवारण बुद्धि के अभिमान में रहकर संभव नहीं है। अंततः पूर्णता के प्रस्फुटन के लिए बुद्धि के अभिमान का दहन तथा अमानित्व का उद्रेक अनिवार्य है इसे ही शरणागति कहते हैं।

**~~शियस्तेहं मीश्र~~ मां त्वां प्रपन्नभ।**

दूसरे चरण पर साधना, "श्रवण" एवं "गुरू दीक्षा" से प्रारम्भ होती है। गुरू के शास्त्र समान युक्ति पूर्ण विवेचन से बुद्धि की परिविन्नता को समझकर शिष्य में विनम्रता की पुष्टि तथा पूर्वाग्रहों का परित्याग हो जाता है। गुरू शिष्य में मानसिक एकाकारिता से वह सामंजस्य स्थापित होता है, जिससे श्रवण-साधना फलीभूत होती है। श्रवण कानों से सुनने तथा शब्दार्थ ग्रहण कर सकने की क्रिया मात्र नही है। अध्यात्म शास्त्र का प्रयोजन व्यक्ति के स्वयं के ही प्रति अज्ञान का निवारण करना है, अतः सम्यक श्रवण से ही आत्म तत्व की झलक उपलब्ध हो सकती है, ठीक इसी प्रकार जिस प्रकार नेत्रों के सम्मुख रूप उपलब्ध होने पर स्वस्थ्य नेत्रों के खुलने मात्र से ही रूप प्रकट होता है। ज्ञान, वस्तु परक है तत्काल सिद्ध होता है। कर्म और कर्म फल अन्तराल का नियम ज्ञान में नही है। "आत्मा" स्वयं का सत्यस्वरूप होने से अनुपलब्ध नहीं है केवल अनादि अविज्ञा जिसे माया भी कहते हैं, उसके कारण आवृत, विस्मृत है।

अविद्या एवं माया का दूसरा कार्य विक्षेप है, अपने सत्य स्वरूप का अज्ञान तथा देह-मन बुद्धि अनात्म संधात में आत्म बुद्धि इस भव ग्रन्थि के ज्ञान एवं उच्छेदन के लिए एक मात्र साध्य शास्त्र और गुरू से आत्म अनात्म परिचय और विवेक, जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं का विश्लेषण व्यष्टि जीव समष्टि ईश्वर तथा सर्वाधिष्ठान ब्रह्म इन तीनों के" तात्विक एक्य" के प्रतिपादन से गुरू अधिकारी शिष्य में "परोक्षज्ञान" स्थापित कर शिष्य को अध्यात्म पथ पर दृढ कर देता है। मनन और निधिध्यासन द्वारा अन्ततः "अपरोधानुभूति" में स्थित होकर मिध्या जीव भाव तथा मिध्या जीव, सृष्टि, को त्याग कर साधक "जीवन मुक्त पूर्ण" कृतकृत्य हो जाता है। शाश्वत आनन्द से जुड़ जाता है।

अन्तिम साधना, निधियासन की सूक्ष्म साधना, में मार्ग दर्शन की सार्मथ्य तो केवल "ब्रह्मनिष्ठ" गुरू में ही होती है। गुरू का एकमात्र मंगल कार्य "जीव" को "जीवत्व" से छुड़ाकर "ईश्वरत्व" प्रदान करना है।

गुरू शब्द का अर्थ ही है "अज्ञान" का अपहरण करने वाला परन्तु ईश्वर अथवा गुरू शिष्य में अनन्य भक्ति एवं तीव्र मुमुक्षतत्व की अपेक्षा रखते है, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार रवि का प्रकाश अंधकार के शमन के लिये कोठरी के द्वार खुलने की अपेक्षा रखता है ।

अधिकारी शिष्य को गुरू से मिलने का उत्तरदायित्व नरमात्मा पर ही है । आवश्यकता है शियोचित गुणों के विकसित होने की महत् आचार्यों को प्राप्त करना दुर्लभ है, प्राप्त करके उनको पहचानना कठिन है परन्तु यदि उनको किसी प्रकार प्राप्त कर लें और पुरूषार्थ कर उनके समीप पहुंच जाये तो फिर उसकी फल प्राप्ति अमोध होती है । गुरू के समीपता का अर्थ गुरू के उपदेशों को तदवत हृदयंगम कर सकने की क्षमता और तदनुसार जीवन गढ़ने का संकल्प एवं साहस है ।

गुरू की खोज का प्रयास निरर्थक है । जितना ही हम खोज करें हो सकता है उतनी ही हमसे भूल हो और अपनी अयोग्यता के कारण हममें परखने की पूरी योग्यता न हो और हम नकली साधुओं के चक्कर में पड़ जायें । अतः आचार्यों का मत है कि तुम जहां हो वहीं रहकर ही प्रयास के अपने चित्त को शुद्ध करो और मन में गुरू की खोज का भाव उदय होने दो । जैसे साधक को जो सच्चे साधक की भांति जीवन बिता रहा है स्वयं ही आगे मार्ग दर्शन के लिए गुरू की प्राप्ति होगी योग्य शिष्य जब विद्या प्राप्त करने का अधिकारी हो जाता है और सच्चे गुरू से मिलता है तब शिष्य में एक अदभुत परिवर्तन आ जाता है । यदि गुरू के समीप जाकर वर्षों उनके सम्मुख बैठकर भी साधक में कोई अन्तर नहीं आया तो यह समझ लो कि या तो तुम अयोग्य हो या गुरू तुम्हारे योग्य नहीं ।

सदगुरू की प्राप्ति का साधन भी भक्ति ही है । यही वह दिव्य शक्ति है जो साधक में गुरू प्राप्ति की विकलता देती है । यह भी दिव्य शक्ति की प्रेरणा ही होती है जो गुरू जिज्ञासुओं के बीच जाकर ज्ञान प्रदान करने के लिए आतुर बना देती है । जब समय आ जाता है तब वही भगवान अपने अनोखे ढ़ंग से एक और साधन बनाता है और दूसरी ओर साध्य को भेज देता है ।

तत्व दर्शन के पूर्व सदगुरू दर्शन सूर्योदय के पूर्व उषाकाल की लालिमा के समान स्वाभाविक, निर्विकल्प निर्विवाद है ।

**तद्धिद्धि प्रणिपतेन परिप्रश्नेन सेवया ।**
**उपदेक्ष्यंति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्वदर्शिनः ।**



# चौथि भगति मम गुन गन करइ कपट तजि गान ॥

ब्र० विशाल चैतन्य

श्री राम चरित मानस भक्ति प्रधान ग्रंथ है। इसमें एक से बढ़कर एक भक्तों का परिचय मिलता है। कोई भक्त भगवान को पुत्र बनाये हुए है तो कोई शिष्य, कोई सखा बनकर ठिठोलीं करता है तो कोई दामाद बनाये बैठा है। भक्ति में ही ये शक्ति हैं कि अरूप परमात्मा को रूप की संज्ञा देकर सरूप बना देती है, वह भी ऐसा रूप कि जिस पर शत्रु, मित्र सभी रीझ जांय इतना ही नहीं वरन् स्वयं भगवान अपने रूप पर रीझ जाते हैं। भगवान श्री कृष्ण ने एक दिन दर्पण में अपना मुख देखा और मुग्ध हो गये, उनके मन में आया कि यदि मैं राधा होता तो इस श्याम सुन्दर मदन मोहन से अवश्य ही प्रेम करता। तो भक्ति की यह महिमा हैं कि वह नितान्त अकेले परमात्मा को सगे सम्बन्धियों के मध्य बैठा देती है। नित्य तृप्त स्वरूप परमात्मा को भी सम्बन्ध-प्रसूत स्नेहरस का पान कराके तृप्त कर देती है। भक्ति के अलावा किस में यह सामर्थ्य है? परमात्मा भी इसीलिये भक्ति का दीवाना होकर उसी के वश में रहता है "भक्ति वशो हि पुरुषः" गोस्वामी जी कहते हैं "सहज सनेह विवश रघुराई ॥"

श्री रामचरित मानस में ऐसे अनेक भक्त हुए हैं जिनके लिये भगवान को रोना पड़ा है, उनकी सेवा करनी पड़ी, उनका श्राद्ध करना पड़ा, अपनी बनाई हुई मर्यादा को तोड़ना पड़ा। श्री दशरथ एवं भरत जी के लिये भगवान रोये, ब्रह्मर्षि वशिष्ठ एवं विश्वामित्र की उन्होंने सेवा की। उनके साथ रहकर भय, प्रेम और संकोच का एक साथ अनुभव किया। निषादराज को मित्र बनाकर सख्य रस का विलक्षण आनन्द लिया। केवट की अटपटी किन्तु चटपटी बातें सुनकर जोर से हंस पड़े। अनेक विद्वान, तपस्वी, भक्तों के यहाँ स्वयं चल कर गये और उनसे आदेश निर्देश ग्रहण किये। जटायु के लिये वे न केवल रोये वरन स्वयं अपने कर कमलों से उसका श्राद्ध किया। सुग्रीव एवं विभीषण के साथ अपनी बनाई मर्यादा को उन्होंने तोड़ा क्योंकि जिस अपराध से बालि को मारा वही अपराध सुग्रीव एवं विभीषण दोनों ने किये:—

जेहि अपराध हतेउ प्रभु बाली ।<br>
सोइ सुग्रीव पुनि कीन्हि कुचाली ॥<br>
सोई करतूति विभीषण केरी ।<br>
सपनेहुं नांहि नाथ हियं हेरी ॥

हनुमान जी के तो वे ऋणी बन गये और ऋणी बने रहना ही पसन्द भी किया। इन्हीं भक्तों की अदभुत् परम्परा में भक्ति-मती शबरी जी आती हैं जो अपनी तरह की एक मात्र भक्त हैं जिनकी स्तुति भगवान ने स्वयं

की, वह भी छल से, अन्यथा भगवान से अपनी स्तुति सुनना तो बड़ी धृष्टता हैं। इस लिये भगवान ने उपदेश के बहाने उनकी प्रशंसा की, उन्होंने नौ प्रकार की भक्तियों का वर्णन किया और कहा कि इसमें से एक भी यदि किसी में हो तो वह धन्य है किन्तु शबरी तुम तो धन्यता की भूमि से नौगुनी ऊँची भूमि पर हो क्योंकि तुममें ये सभी नौ प्रकार की भक्तियाँ विद्यमान हैं—

"सकल प्रकार भगति दृढ़ तोरे ।।"

यह शबरी स्तुति प्रसंग 'नवधा भक्ति का उपदेश' के नाम से विख्यात है । शबरी के लिये यह स्तुति प्रसंग होते हुए भी हम साधकों के लिये यह उपदेश प्रसंग ही हैं। अतः इस भगवत्मुखविनिःसृत उपदेश को समझ कर तदनुसार जीने का प्रयत्न करना है, इस उद्देश्य से हम भक्ति के चौथे प्रकार पर विचार करेंगे ।

"चौथि भगति मम गुनगन
करइ कपट तजि गान ।।"

भगवान श्री राम ने सत्संग को पहली, कथा-श्रवण में रति को दूसरी एवं गुरु प्राप्ति एवं उनकी सेवा को तीसरी भक्ति कहा । चौथी भक्ति के विषय में कहते हैं कि मेरे गुणों का गायन भक्ति है । गायन एक क्रिया है जिसमें वागेन्द्रिय की सहायता से व्यक्ति अपने हृदय के भावों को अभिव्यक्त करता है। कोई भी भाव जब अपने अतिरेक पर होता है तो वहाँ वाणी पद्यात्मक शैली का रूप धारण कर लेती है उसी को तो गायन कहते हैं फिर चाहे वह विरह का भाव हो या हर्ष का, या मिलन का । तात्पर्य यह है कि भावाभिभूतहोकर जो वाणी निकलती है वह गायन कहलाती है । अतः जब नारद जी कहते हैं कि भगवद्गुणगान चौथी भक्ति है तो उसका अर्थ इतना ही है कि जब साधक ने सत्संग किया, और उसमें उसकी रुचि उत्तरोत्तर बढ़ती गयी, सत्संग बढ़ता गया और इसी बीच उन्हीं संतों में से एक में गुरु भाव जग गया इसके बाद गुरु सेवा एवं कथा रति से धीरे-धीरे उसके हृदम को श्रीभगवान के दिव्य गुणों ने आप्लावित कर दिया तो उसके मुख से गुणगान फूट पड़ा । यह भगवान के दिव्य गुणों से भावित सिक्त हृदव, लीला रस में तैर-तैर कर स्नान किया हुआ हृदय जब वाणी पर आकर अपने आपको स्वतः स्वान्तःसुखाय अभिव्यक्त करता है तो उस वाङ्मय भक्त हृदय को सुनकर, देखकर न केवल साधकों को उस अमृत रस की झलक मिलती है, बल्कि भगवान भी भाव विभोर हो जाते हैं । गायन हृदय की वाङ्मय मूर्ति है । भक्तिमति मीराबाई, संत शिरोमणि सूरदास, तुलसीदास, कबीरदास, भगवान शंकराचार्य, भगवान वेदव्यास जी, जैसे संतों में यह लक्षण स्पष्ट रूप से प्रकट हुआ । संत चाहे अनपढ़ हो या विद्वान उसकी भाषा गंवारू हो या संस्कृत किन्तु सबके गायन का रस एक जैसा है क्योंकि उसका गायन उनके हृदय की अभिव्यक्ति है औरसभी संतों का हृदय प्रायः एक जैसा होता है ।

इस गायन में कपट क्या हो सकता है ? कुछ भी नहीं । किन्तु भगवान के गुणों का गान हम भगवद् प्रेम के कारण न करके यदि किसी अन्य प्रयोजन से करते हैं, या किसी अन्य कामना की प्रेरणा से करते हैं तो वह गायन के साथ छल है क्योंकि हृदय भावविभोर नहीं है और हम गा भी रहे हैं, तो गायन का नाटक ही कर रहे हैं और नाटक अधिक समय चलता नहीं । वह तो अधिक से अधिक तीन या चार घण्टे ही चलता है फिर हम अपने पर उतर आते हैं । प्रेम तो ऐसा नशा है जो पीने पर उतरता ही नहीं किन्तु यह कपट गान का नशा चढ़ता ही नहीं तोउतरने का क्या प्रश्न ।

सुप्रसिद्ध संगीतकार तानसेन ने एक बार कोई राग बादशाह अकबर को सुनाया, तो सुनकर बादशाह झूम गये और उन्होंने मुक्त कंठ से प्रशंशा करते हुए कह दिया कि तुम्हारे जैसा संगीतज्ञ इस समय कोई नहीं है। तानसेन ने प्रणाम करके कहा हुजूर गुस्ताखी माफ करें दुनियां में एक ऐसा संगीतज्ञ मौजूद है जिसके सामने मैं कुछ भी नहीं हूँ अकबर को बड़ा आश्चर्य हुआ उन्होंने कहा, तुमने पहले कभी बताया नहीं, कहां हैं वह, उनको बुलवाओ। तानसेन ने कहा हुजूर ! वह आयेंगे नहीं यदि उन्हें सुनना है तो हमें ही वहां जाना होगा। वह एक संत हैं और वृन्दावन में रहा करते हैं। अकबर ने उनको बुलवाने का बहुत यत्न किया किन्तु वे नहीं आये। अन्ततः अकबर तानसेन के साथ वृन्दावन गये और मन्दिर के पास दोनों छुप गये क्योंकि वे किसी व्यक्ति के आगे नहीं गाते थे। अर्ध रात्रि को जब उन संत ने सितार पर गायन आरम्भ किया तो दोनों मुग्ध हो गये। बाद में अकबर ने तानसेन से पूछा कि तुम्हारे गाने में कमी क्या थी कि जो रस उनके गायन में आया वह आज तक तुम्हारे गायन में नहीं आया। तानसेन ने कहा हुजूर गायन में तो कोई कमी नहीं थी, फर्क केवल इतना था कि मैं आपको खुश करने के लिये गाता था और वे खुदा को। उनके गायन का प्रेरक एवं प्रयोजक ईश्वर है और मेरे गायन का आप हैं। यह भेद है। तो गायन को भक्ति तभी कहा जा सकता है जब गायन भगवान के गुणों का हो इतना ही नहीं गायन के प्रेरक एवं प्रयोजक दोनों ईश्वर ही हों। यदि ऐसा नहीं है तो वह कपट गान है।

इसी सम्बन्ध में एक बात और कहेंगे कि गायन वागेन्द्रिय का कार्य है और वागेन्द्रिय एक कर्मेन्द्रिय है। तो उपलक्षणा से यहां सभी कर्मेन्द्रियों का ग्रहण होना चाहिये। यह अर्थ तब होगा जब कि हमारी सभी कर्मेन्द्रियों से भगवान के गुणों का गायन होने लगे निष्कपट रूप से, सहज रूप से तब वह स्थिति भक्ति की होगी। हमारे हाथ दूसरों की सेवा, सुरक्षा का कर्म करें, पैर भगवान के पदचिह्नों का अनुसरण करें, बाणी मधुर हो, सत्यनिष्ठ हो, हितकारी हो जाय तो यह ईश्वर के गुणों का गायन हुआ। यदि मैं गाता हूँ कि भगवान दयालु हैं दीनबन्धु हैं और हम लोगों के साथ क्रूरता का व्यवहार करते हैं तो यह कपट गान हुआ। गोस्वामी जी कहते हैं "करहिं कपट तजि गान", तो इस कपट को छोड़ कर, त्याग करके ईश्वर के गुणों को जब हमारी समस्त इन्द्रियाँ गा उठें तो वह चौथी भक्ति होगी।

गायन में हृदय भगवान के दिव्य गुणों से भावाभिभूत हो और उस गायन का प्रयोजन स्वयं ईश्वर ही हो साथ-साथ समस्त इन्द्रियाँ ईश्वर के, आराध्य के गुणों को अपनी भाषा में जब गाने लगेंतभी इस निश्च्छल गायन को श्रीमुख ने चौथी भक्ति कहा है—

**"चौथि भगति मम गुन गन करहिं कपट तजि गान"**



# "नवम् सरल सब सन छल हीना, मम भरोस हिय हर्ष न दीना।"

श्रीमती कुन्ती दीक्षित

भगवान राम दुष्टों के संहार, और भक्तों की अभिलाषा पूरी करने के लिये अयोध्या में सगुण साकार रूप में अवतरित हुये। आरण्य निवासी ऋषि, मुनि और भक्त, भगवान के दर्शनों की चिर अभिलाषा सँजोये हुये बैठे थे। भक्त शबरी भी उन्हीं में से एक थीं। भगवान राम, माँ कैकेयी के वनवास के वरदान को निमित्त बनाकर वन में गये। वहाँ कितनों का संहार और उद्धार करते हुये, कितनों को उनकी इच्छानुसार परमगति अथवा अविचल भक्ति का वरदान देते हुये शबरी के आश्रम में पहुँचे। वहाँ, उन्होंने उसे नवधा भक्ति को समझाया। आठ प्रकार की भक्ति का उल्लेख करने के पश्चात् नवीं को निम्न प्रकार से बताया :—

**'नवम सरल सब सन छल हीना। मम भरोस हिय हरष न दीना॥'**

भक्ति रस में अद्भुत उन्माद है। ऐसा उन्माद कि जिसमें भक्त भगवान के लिये विह्वल रहता है। एक बार इसकी रसानुभूति होने पर संसार के सारे रस फींके लगने लगते हैं। अतः उनसे उसे अरुचि हो जाती है, विरक्ति हो जाती हैं। सूरदास के शब्दों में "जिन मधुकर अंबुज रस चाख्यो क्यों करील फल खावै।" इस रस की मादकता में, भक्त, जीवन की अनेक चुनौतियों का सामना करता हुआ, विषम परिस्थियों को झेलता हुआ आगे बढ़ता चला जाता है। अन्ततोगत्वा वह जीवन के परम लक्ष्य पर जा पहुँचता है, जहाँ उपासक और उपास्य मिलकर एक हो जाते हैं।

भक्त में भक्ति रस का उद्रेक या तो मनुष्य के पिछले जन्मों के संस्कारों के फल स्वरूप स्वतः स्वाभाविक ढंग से होता है अथवा सत्संग, स्वाध्याय, पैतृक प्रभाव और भक्तिपूर्ण वातावरण के कारण। सहज स्वाभाविक भक्ति-रस धारा में जब सत्संग, स्वाध्याय आदि संयोग मिल जाते हैं तो उसकी क्षमता बढ़ जाती हैं और उसकी गति तीव्र हो जाती है और माधुर्य कई गुना हो जाता है।

भक्त के हृदय में अपने आराध्यदेव के प्रति भक्ति में जैसे-जैसे दृढ़ता आती जाती है वैसे ही वैसे उसे संसारिक विषयों से वैराग्य होता जाता है और विवेक बढ़ता जाता है। जिस प्रकार स्वप्न से जागे हुये व्यक्ति को स्वप्न का मिथ्यात्व समझ में आ जाता है उसी प्रकार मोह-निशा से जागने पर उसे संसार का मिथ्यात्व भासित होने लगता है और जो मिथ्या है उससे धीरे-धीरे आसक्ति भी समाप्त हो जाती है। उसे यह स्पष्ट होने लगता है कि यह अपना शरीर भी तो नामरूपात्मक जगत का ही एक अंग हैं तथा ईश्वरीय योजनाओं को चलाने का एक यंत्र अथबा साधन है।

उसे जड़-चेतन के अंतराल में उसे विश्वात्मा के दर्शन हो जाते हैं। फिर उस विश्वरूप चेतन सत्ता से छल कैसा। जब सारा विश्व प्रभुमय है फिर किसी से छल करना अपनें प्रभु से ही छल करना है। उन्हीं को धोखा देना है। गोस्वामी तुलसीदास कहते हैं कि—

**उमा जे राम चरण रत विगत काम मद क्रोध।**
**निज प्रभुमय देखहिं जगत का सन करहिं विरोध॥**

ऐसे भक्त का हृदय सात्विक और विशुद्ध भावनाओं से ओत-प्रोत हो जाता है फिर वहाँ अपवित्र, कलुषित छलयुक्त भावनाओं के लिये स्थान कहाँ ? दोनों में विरोध है। फिर दोनों का एक साथ अस्तित्व सम्भव नहीं। क्या प्रकाश के साथ अंधकार रह सकता है ? नहीं, कभी नहीं।

सरलता, विशुद्ध, पवित्र, सात्विक अंतःकरण का स्वाभाविक गुण है। सरलता, बुद्धि के स्तर पर विचारों के रूप में, मन के स्तर पर, भावनाओं के रूप में और इन्द्रियों के स्तर पर वाणी और कर्म के रूप में प्रस्फुटित होती है। इस प्रकार भक्त के विचार, भावनाएँ, वाणी और कर्म उसके हृदय की सरलता के द्योतक होते हैं।

भक्त का एक ही दैवीगुण, आसुरी दुर्गुणों की सेना को परास्त करने की सामर्थ्य रखता है। सद्‌गुणों के प्रतीक अर्जुन ने अकेले ही दुराचारी दुर्योधन की सेना को विराट देश में अज्ञातवास के समय परास्त कर दिया था। परन्तु कोई भी दैवी गुण अधिक समय तक अकेला नहीं रह सकता। उसमें एक से अनेक होने की क्षमता है।

जिस भक्त को अपने सर्वशक्तिमान प्रभु पर पूर्ण भरोसा है उसे दूसरों की दया की भिक्षा मांगने की अथवा दूसरों के सम्मुख हाथ फैलाने की, या अपनी आवश्यकताओं को पूर्ण करने के लिये दीनता दिखाने की, क्या आवश्यकता है। फिर प्रभु से तादात्म्य रखने वाले भक्त के अपूर्ण होने का क्या प्रश्न। जिस प्रकार माँ अपने अबोध बालक की आवश्यकताओं को भली भांति समझती है और उसके बिना कहे ही उन्हें पूरा करती है, उसी प्रकार शरणागत पालक भगवान अपने भक्तों की आवश्यकताओं को भली भांति समझते हैं और भक्त के बिना चाहे ही और बिना मांगे ही उनको पूरा करते रहते हैं। ऐसा अनन्य भक्त न तो अपने लिये किसी वस्तु अथवा सम्पति का संग्रह करता है और न किसी से कुछ मांगता ही है। अतः—

**गांठी बांधत जे नहीं, मांगत मां सकुचांइ।**
**तिन के पीछे हरि फिरहिं कहिं भूखे ना रहि जाइं।**

भगवान कृष्ण गीता में स्वयं कहते हैं:—

**अनन्याश्चिन्तयन्तो माम् ये जनः पर्युपासते।**
**तेषाम् नित्यामियुक्तानाम् योग क्षेमम्वहाम्यहं।**

स्वामी विवेकानन्द देश भ्रमण करते हुये मथुरा वृन्दावन पहुँचे और वहां राधाकुण्ड में स्नान करने गये। स्थान सूना था। अतः उन्होंने अपना अचला धोकर फैला दिया और स्नान करने लगे। जब स्नान करके अचला पहनने के लिये आये तो देखा कि अचला वहाँ नहीं है। नग्नावस्था में बाहर आना असम्भव था। अतः वे समीपवर्ती पेड़ पौधों के झुरमुट में घुस गये। उन्होंने निश्चय किया कि जब तक उनके लिये वस्त्र की व्यवस्था

न होगी तब तक वे अन्न जल त्याग कर वहीं पड़े रहेंगे। इस निश्चय के साथ ही पीछे से किसी ने उन्हें आवाज दी। उन्होंने पीछे मुड़कर देखा तो एक युवक उनके पहनने के लिये वस्त्र और भोजन लिये हुये खड़ा था। जैसे ही उन्होंने भोजन का थाल और वस्त्र पकड़े वैसे ही वह पुरुष अदृश्य हो गया। स्वामी विवेकानन्द को गीता में दिये गये आश्वासन का सुखद अनुभव हुआ। जब वे बाहर आये तो पाया कि अचला वहीं फैला हुआ है।

जिन भक्तों ने भगवत् आश्रय ले रखा है उनके लिये भगवत कृपा से प्रतिकूल परिस्थितियां भी अनुकूल हो जाती हैं। जैसे—

**गरल सुधा रिपु करइ मिताई। गोपद सिन्धु अनल सितलाई।**

अथवा—

**राम चरन उरमंह बस जाके। सपनेहुं मांहि कलेस न ताके॥**

एक स्थल पर भगवान राम नारद जी से कहते हैं:—

**सुनु मुनि तोहि कहहुं सहरोसा। भजहिं जे मोहि तजि सकल भरोसा।**
**करउँ सदा तिनकी रखवारी। जिमि बालक राखइ महतारी॥**

प्रत्येक भक्त के जीवन में ऐसे अनेक अवसर आते हैं, उन सबका उल्लेख तो असम्भव है, फिर भी भक्तों के जीवन की कुछ घटनाएँ प्रस्तुत करती हूँ। भक्त प्रह्लाद को होलिका ने गोद में लेकर अग्नि में प्रवेश किया पर प्रह्लाद के लिये अग्नि शीतल हो गई और होलिका का अग्निप्रूफ दुपट्टा तेज वायु के झकोरे से उड़ गया और वह स्वयं जलकर भस्म हो गई। इसी प्रकार राणा का भेजा हुआ विष का प्याला मीरा के लिये मधुर रस जैसा हो गया है और उन्होंने उसका सहर्ष पान कर लिया। हिमालय की पर्वत श्रृंखलाओं पर विचरण करते हुये स्वामी राम के सम्मुख शेर आ गया। पर स्वामी राम के समीप पहुँचते ही वह अपना हिंसक स्वभाव छोड़कर स्वाभाविक कुत्ते की भांति अपनी दुम हिलाने लगा। महाराष्ट्र के प्रसिद्ध संत भक्त नामदेव के यहाँ एक अतिथि आये, घर में कोई भोजन की व्यवस्था नहीं थी, अतः उनकी पत्नी अतिथि सत्कार के लिये चिंतित हो गई, संत नामदेव पत्नी से यह कह कर चले गये कि, "आज तो एकादशी का व्रत है, कल देखा जायगा।" नामदेव की अनुपस्थिति में एक व्यक्ति गाड़ी में राशन का प्रचुर सामान लेकर उनके घर पर पहुँचा गया। वह अपने को नामदेव का मित्र, केशव सेठी बता गया, परन्तु वास्तव में भगवान बिट्ठल ही उनकी पत्नी की चिन्ता दूर करने के लिये यह सामग्री लाये थे।

जिसको भगवान पर पूर्ण भरोसा है वह पूर्ण निर्भय है, निश्चिंत है, सुनिश्चित है। उस पर भगवान का सदा रक्षात्मक हस्त रहता है। फिर उसका कौन बाल बांका कर सकता है। महाभारत के युद्ध की समाप्ति होने पर अश्वत्थामा ने उत्तरा का गर्भ नष्ट करने के लिये ब्रह्मास्त्र का प्रयोग किया पर शरणागत पालक भगवान कृष्ण ने उत्तरा और उसके गर्भस्थ बालक की रक्षा की। बालक को एक अंगुष्ट प्रमाण का दिव्य पुरुष गदा लिये हुये उसके चारो ओर चक्कर लगाता हुआ ब्रह्मास्त्र से उसकी रक्षा करता हुआ दृष्टिगत हुआ प्रभु संकल्प ही ब्रह्मास्त्र को नष्ट करने के लिये पर्याप्त था। पर अस्त्र की मर्यादा बनाये रखने के लिये उन्होंने ऐसा नहीं किया अस्त्र के प्रभाव के कारण जन्म के समय उस पर अस्त्र-पात हुआ पर भगवत कृपा से मृत बालक पुनः जीवित हो गया। यही बालक परीक्षित के नाम से विख्यात हुआ।

भगवत आश्रय प्राप्त भक्त का अनर्थ सोचना अथवा अहित करने का परिणाम घातक होता है। अश्वत्थामा भी उसका अपवाद नहीं रह सका। भगवान ने उसे शाप दिया, "दुष्ट ! नराधम !! तू बाल हत्यारा है। ब्राह्मण होकर भी तूने ऐसा निन्दनीय कार्य किया है। अतः तीन हजार वर्ष तक अकेला भटकता फिरेगा। तेरे शरीर से रुधिर और पीब की दुर्गन्धि आयेगी।"

इसी प्रकार बालि की भर्त्सना करते हुये भगवान राम उससे कहते हैं —

**मूढ़ तोहि अतिशय अभिमाना। नारि सिखावन करेसि न काना।**
**मम भुज बल आश्रित तेहि जानी। मारा चहसि अधम अभिमानी॥**

एक स्थल पर गुरु वृहस्पति इन्द्र से कहते हैं —

**सुनु सुरपति रघुबीर सुभाऊ। निज अपराध रिसाइ न काऊ॥**
**जो अपराध भगत कर करई। राम शेष पावक सो जरई।**
**लोकहुं वेद विदित इतिहासा। सो महिमा जानहि दुर्वासा॥**

जिसे भगवान के चरणारविंदुओं में अनन्य और अविचल भक्ति है उसे भगवान पर पूर्ण भरोसा है। बचपन में बालक का माँ पर सर्वाधिक प्यार होता है। अतः वह उस अवस्था में मां पर ही पूर्ण भरोसा रखता है। हर आवश्यकता, हर प्रकार की सुरक्षा, सुख और सुव्यवस्था तथा अपनी कल्याण कामना के लिये वह मां की शक्ति पर पूर्ण भरोसा रखता है। उसके हर दुःख दर्द की औषधि मां है। उसे उसकी छत्रछाया में ही सुख और शान्ति का अनुभव होता है। यही स्थिति और भावना भक्त की भगवान के प्रति होती है।

मां के लिये बालक की दुर्गति, उसका कष्ट और उपेक्षा असह्य होती है। उसको बच्चे का दुःख-दर्द अपना ही दुःख-दर्द प्रतीत होता है क्यों कि मां का बच्चे के साथ तादात्म्य है वह उसको अपना ही स्वरूप समझती है। इसी लिये कुछ लोग बच्चे को अपनी आत्मा ही कहते हैं। गीता में भगवान ने भी भक्तों की चार प्रकार की श्रेणियां बताते हुये सर्वोत्तम ज्ञानी भक्त को अपना स्वरूप ही बताया है। यह निम्न उदाहरण से स्पष्ट है —

**उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम्।**
**आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम्।**

अर्थात सभी प्रकार के भक्त उदार है परन्तु ज्ञानी भक्त तो साक्षात मेरा स्वरूप ही है। यह मेरा व्रत है क्यों कि वह मुझ से युक्त मन बुद्धिवाला भक्त अति उत्तम गति स्वरूप मुक्त में ही स्थित है।

प्रभु आनन्द स्वरूप हैं। अतः भक्त भी उस आनन्द स्वरूप में स्थिति होकर आनन्द स्वरूप ही हो जाता है। यही जीवन मुक्ति है। ऐसा व्यक्ति सांसारिक द्वन्दों से परे हैं। उसे जीवन के चढ़ाव उतार प्रभावित नहीं कर पाते। वह हर्ष के क्षणों में न अत्याधिक प्रफुल्लित होता है और न दुःख के समय अत्याधिक दुःखी। सुख-दुःख, मान-अपमान, प्रशंसा-निन्दा, सम्पन्नता-दीनता, शत्रुता-मित्रता, सर्दी-गर्मी, जय-पराजय आदि में वह संतुलित रहता है। क्यों कि यह अनुभूतियां शरीर-मन और बुद्धि के स्तर पर होती है और शरीर-मन-बुद्ध से उसका तादात्म्य समाप्त हो गया है। यह अनात्म तत्व संसार में कर्म करने, सृष्टिकर्ता की सृष्टि को कल्याणकारी तथा सुन्दर बनाने और उसके द्वारा दिये गये दायित्वों को सम्पादित करने के उपकरण मात्र हैं।

# भक्ति का सखा भाव

## सत्य नारायणन्

इस पवित्र भारतवर्ष में असंख्य साधु संत हुये हैं जिनको मनुष्य जीवन के प्रेरम लक्ष्य की प्राप्ति हुई है। ऐसा इतिहास बताता है। हिन्दू धर्म की विशेषता ही यह है कि चरम प्राप्ति के लिये रास्ते अनेक हैं और सब रास्तों में से निकलते हुये इन महान पुरुषों ने एक ही परमात्मा के अस्तित्व का अनुभव किया है—मार्ग अनेक मगर प्राप्ति एक।

बिभिन्न मार्गों पर चलते समय अनुभव अलग-अलग हों, यह स्वाभाविक है, प्रकृति का यही नियम है, किसी ने भगवान को परम पिता कहा, किसी ने स्वामी, किसी और ने और कुछ। कृष्ण भगवान तो एक ही थे मगर राधा के लिये स्वामी, यशोदा के लिये कन्हैया, अर्जुन के लिये सखा, ऋषि मुनियों के लिये आराध्य देव, थे।

परमात्मा को पहचाने का प्रयत्न भी अपने-अपने जन्म संस्कारों के ऊपर निर्भर रहता है। मगर एक गुण तो सब में अवश्य ही चाहिये—यह है वह तड़पन, वह उत्कण्ठा, कि आराध्य को प्राप्त किये बिना रह ही नहीं सकते। प्रेमी और प्रेमिका की दशा को देखिये एक दूसरे को पाने के लिये कुछ भी करने के लिये तैयार रहते हैं। इसी तरह परमात्मा के लिये एकनिष्ट होना अत्यन्त आवश्यक है। यदि एकनिष्ट हो गये तो फिर जिस किसी भी मार्ग को अपनायें भगवत दर्शन सुनिश्चित है।

इन अनेकों मार्गों में से सखा भक्ति भी एक है। जिसमें भगवान को एक सखा के रूप में देखते हैं भक्त और भगवान के बीच प्रेम का वही दृष्टिकोण रहता है जो दो सच्चे मित्रों के बीच में रहता है। इसमें एक दूसरे को समान मानते हैं। एक दूसरे के प्रति ऐसी निकटता का अनुभव करते हैं जो और किसी के साथ सम्भव ही नहीं होती। स्वामी राम कृष्ण परमहंस जी ने काली मां के रूप में भगवद् साक्षात्कार किया उसके बाद उन्होंने दास्य भाव, सखा भाव, माधुर्य भाव आदि अन्य प्रकार के भक्ति के मार्गों द्वारा भी उसी अनुभव की प्राप्ति की थी।

ऐसा ही एक सुन्दर उदाहरण सन्त सुन्दरदास जी का है जो विजय नगर साम्राज्य के प्रसिद्ध चक्रवर्ती कृष्णदेव राय के जमाने के नवकोटि नारायण नामी माने हुये एक बहुत बड़े व्यापारी थे। एक अनोखी घटना के बाद उन्हें परमात्मा के अस्तित्व की अनुभूति हुयी, उसके बाद वे अपने अतुल ऐश्वर्य को दीन दरिद्रों में बाँट कर दास बनकर व्यासराय स्वामी जी के आश्रम में चले गये। आगे चलकर उन्होंने अनन्य भक्ति भाव से साधना की और भगवद् साक्षात्कार कर लिया। उनकी सखा भक्ति की अवस्था की जो रचनायें हैं वे उल्लेखनीय हैं। ये सारी कन्नड़ भाषा में हैं। वे प्रभु से, भक्ति भाव से, जो भी वार्तालाप करते थे वह सब एक अनूठी कृति के रूप में प्रस्तुत होता, और करीब ४ लाख उनके सखा भाव में रचित गीत रचे गये। यह पद उनके पूर्ण समर्पण से लिखे गये दास्य भाव के बाद की स्थिति के हैं। कितनी आत्मीयता से अपने अन्दर की तड़पन को भगवान

के सामने प्रस्तुत करते हैं। उसका उदाहरण इस गीत के भाव में है :—

"अरे भई तेरे लिये कितना तड़प रहा हूँ।
फिर भी अभी तक दर्शन नहीं दिया ।।
यह तेरे लिये ठीक नही रे"

दूसरे पद में कहते हैं :—

"मेरा भी अधिकार है।
केवल अजामिल, द्रौपदी, प्रह्लाद का ही क्यों
मैं भी क्या कम हूँ इतना सुनकर भी चुप हो
यदि एक राक्षस का पुत्र प्रह्लाद तुम्हारी कृपा का पात्र था तो मैं क्यों नहीं
अरे भई इन्तीं भी दया नहीं करोगे"

"उस गजराज ने क्या दिया तुम्हें। एक कमल का फुल ही न।
फिर भी श्री देवी को न बताकर ऐसी जल्दी दौड़ आये उसके लिये,
अजामिल, रुकमांगंद विभीषण ये सब लोग क्या आपके साथ जन्मे थे ?
यदि ये लोग भक्त थे तो मैं क्यों नहीं रे।"

इस तरह परमात्मा के साथ सवाल करना अत्युत्तम सखा भाव का उदाहरण है। कितनी आत्मीयया और स्नेहमयी स्थिति है उनकी भक्ति की ?

उनकी एक और कृति इस प्रकार है पौराणिक भक्त लोगों की एक लम्बी सूची बताते हुये कहते हैं—

प्रह्लाद ठहरा राक्षस पुत्र, ध्रुव तो एक छोटा बच्चा था,
सुदामा ने केवल एक मुट्ठी चूड़ा ही तो दिया था
भिर भी तूने इन सबको दर्शन देकर उद्धार किया,
मैंने क्या कसूर किया है ?
अपनी लाज बचा लो.........
तू नहीं तो कोई बात नहीं,
तेरा नाम का ही सहारा काफी है।

इस तरह दो घनिष्ट मित्रों के बीच जैसे उपहास, सवाल, हटवादिता होती है, उसी रीति में भावोन्मत्त होकर भगवद् साक्षात्कार के लिये उनकी जो तीव्र आकांक्षा और तड़पन थी वे सैकड़ों सुन्दर भक्ति रचनाओं के रूप में रोज उनके मुँह से निकलती थी।

अन्त में उन्होंने सगुण साक्षात्कार किया, निर्गुण का अनुभव सन्त बनकर कर्नाटक के उस समय के समाज का सुधार किया शास्त्रीय संगीत के पितामह कहलाने वाले यह सुन्दरदास जी साक्षात नारद मुनि के अवतार माने गये हैं। उन्हीं के समान सखा भाव से भक्ति करने वालों ने भगवान को सखा रूप में साक्षात्कार किया और अपने जीवन को धन्य कर लिया। ऐसी महान है यह सख्य भक्ति।

# नवधा भक्ति–दास व सखा भाव

राजेन्द्र कुमार

भारतीय दर्शन में ईश्वर प्राप्ति के तीन मुख्य मार्गों का प्रतिपादन किया गया है–ज्ञान, निष्काम कर्म तथा भक्ति। यद्यपि कोई भी मार्ग एकांगी नहीं है, परन्तु प्रत्येक मार्ग में उस तत्व की प्रधानता रहती है। हिन्दू धर्म की विशेषता है कि इसमें प्रत्येक व्यक्ति के लिये उसके अपने संस्कार, अभिरुचि, प्रवृत्ति, परिस्थितियों के अनुसार ईश्वर प्राप्ति का मार्ग है तथा कोई भी मार्ग चुनने की पूर्ण स्वतंत्रता दी गई है। सभी मार्गों का गन्तव्य एक ही है—ईश्वरानुभूति अथवा ईश्वर प्राप्ति। अनेक मार्ग, लक्ष्य एक, जैसे अनेक नदियां विभिन्न मार्गों से अपने २ मार्गों पर रहने वाले जन समुदाय व प्राणियों को लाभान्वित करती हुई अन्ततोगत्वा एक ही सागर में मिल जाती हैं। हिन्दु धर्म की यही विशेषता इस धर्म को जीवित रक्खे हुए है।

ज्ञान, कर्म व भक्ति मार्ग भिन्न-भिन्न प्रतीत होते हुए भी वास्तव में समन्वित हैं। एकांगी तीनों ही अपूर्ण हैं और न कोई साधक एकांगी रह ही पाता है। हां साधना मार्ग पर प्रवृत्त होने के लिए किसी भी मार्ग का अंवलम्वन लिया जा सकता है। जैसे-जैसे साधना में प्रगति होती है, अन्य भावों का भी समावेश होने लगता है। परम तत्व ईश्वर सत् चित्, आनन्द स्वरूप है अतः इसके साक्षात्कार हेतु ज्ञान, भक्ति व निष्काम कर्म तीनों का समन्वय करना होता है। ज्ञान सत का, निष्काम कर्म चित का व भक्ति आनन्द की अनुभूति कराती है। कहा भी है ज्ञान के अभाव में भक्ति अंधी है तथा भक्ति के अभाव में ज्ञान पंगु है। ऊधव का ज्ञान भक्ति हीन होने से शुष्क था अतः भगवान कृष्ण ने उन्हें गोपियों के पास ब्रज भूमि भेजा जहां उन्हें अपने ज्ञान के थोथेपन का भान हुआ। वहां भक्ति रस के पान से उन्होंने अपने को कृतकृत्य माना तथा पूर्ण हो गये—उधौ भये सूधो।

अगम अगोचर लीला धारी।
सो राधावश कुंज बिहारी।
जो रस ब्रह्मादिक नहिं पायो।
सो रस गोकुल गलिन बहायो।

भक्ति में रस व माधुर्य है। एक ऋचा में कहा गया है—"रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दो भवति", इस रस का पान कर भक्त आनन्द से ओतप्रोत हो जाता है। यह आनन्द अनिवर्चनीय है। रामायण में गोस्वामी तुलसीदास जी ने भी कहा है —

ग्यान अगम प्रत्यूह अनेका, साधन कठिन न मन कहूँ टेका।
करत कष्ट बहु पावत कोई, भक्ति हीन मोह प्रिय नहिं कोई।"

ज्ञान मार्ग कठिन, कष्ट प्रद है। इसमें निर्गुण ब्रह्म पर विचार किया जाता है। भक्ति सगुण है, अतः इसका अभ्यास सरल है।

भक्त श्री प्रह्लाद ने अपने पिता जी के सम्मुख नवधा भक्ति को प्रस्तुत किया था जिसके नौ अंगों में दास्य भाव व सख्य भाव क्रम से सातवें व आठवें स्थान पर हैं। यों तो भक्ति में सभी अंगों का समावेश है। परन्तु साधक की प्रगति के आधार पर किसी एक अंग की प्रधानता रहती है, इनका क्रम भक्ति में प्रगति के आधार पर

है। श्रवण, कीर्तन, नाम स्मरण प्रारम्भ में साधक को इस पद पर अग्रसर होने में अति सहायक हैं क्योंकि ये अपेक्षाकृत सरल है, तथा इस व्यस्त जीवन में भी इनके लिए समय निकाला जा सकता है, दास्य भाव भक्त की उच्च स्थिति में बिकसित होता है। इस भाव में भक्त स्वयं को परम तत्व का दास, उसके हाथों में कठपुतली आदि भाव अनुभव करने लगता है। उसका अपना कुछ नहीं, सभी स्वामी का होता है। उसकी अपनी कोई कामना नहीं रहती, सभी ईश्वर के आदेश व इच्छा के अनुरूप करना होता है। पूज्य हनुमान जी दास्य भक्ति के आचार्य माने जाते हैं आज भी इस भक्ति के कारण वे पूज्यनीय व वंदनीय हैं। गोस्वामी तुलसीदास जी ने भी विनय पत्रिका में भगवान को अपना स्वामी व स्वयं को उनका गुलाम कहा है :—

"राम सो बड़ौ हौ कौन मौसों कौन खोटो।
लोग कहौ राम को गुलाम, हौं कहावो।"

अन्य स्थान पर :—

नाथ तू अनाथ को, अनाथ कौन मोसौ।
मो समान आरत नहीं आरतहर तों सौ॥"

दास्य भक्ति में लाभ ही लाभ है। जैसे सांसारिक स्वामी अपने सेवक के भरण पोषण आदि का दायित्व अपने ऊपर ले लेता है। इसी प्रकार भगवान का भक्त भी चिन्तन मुक्त हो जाता है। गीता में भगवान ने कहा है –

अनन्याश्चिन्तमन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।
तेषां नित्यामियुक्तानाम् योग क्षेमं वहाम्यहम्॥
(गीता ९ — २२)

इतना ही नहीं भगवान ने ऐसे भक्त को मोक्ष का भी आश्वासन दे दिया है।

सर्वधर्मान परित्यज्य, मामेकं शरणम् ब्रज।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिश्यामि मा शुचः॥
(गीता १८ — ६६)

मोक्ष प्राप्त होगी, परन्तु शर्त यही है कि भक्ति अनन्य हो। प्रभु ही एक मात्र स्वामी हों।सदैव उन्हीं का चिन्तन, मनन हो, सब कार्य उन्हीं के द्वारा उन्हीं के लिए हों, सब जीवों में वही एक मात्र दृष्टिगोचर हों। सेवक स्वामी पर पूर्ण आश्रित होता है। जो उससे मिला, उसी में सन्तोष रखता है। उसके लिए दुःख व सुख, हानि व लाभ, मान व अपमान नहीं रह जाता है। इस भाव से जहां सन्तोष धन की प्राप्ति होती है, वहां निर्लिप्तता व निरासक्ति भी आ जाती है। जैसे सेवक अपने स्वामी से कुछ छिपाता नहीं है वैसे ही दासभक्त प्रभु से कुछ नहीं छिपाता। यह तभी सम्भव है, जब भक्त सर्वत्र सब में, सब समय व काल में उसी परम तत्व का दर्शन करें। भक्त स्वयं सार्वभौमिक हो जाता है, अतः शत्रुता, घृणा, निन्दा, चोरी आदि दुर्गुण दूर हो जाते हैं। दास भाव से दीनता आती है अतः सबसे बड़े शत्रु अहंकार का नाश होता है। दास का, स्वयं का, कुछ भी नहीं रह जाता। अतः अहंकार का स्थान कहां ? दासोऽहम् को परिणति सोऽहम् में होती है।

अब सख्य भाव की कुछ विवेचना करें। इस भाव में अपने को प्रभु का सखा, मित्र मानना होता है। मित्रता कोई आजकल के समान बाजारू नहीं परन्तु सच्चे अर्थों में मित्रता। मित्रता के लिए पात्रता भी आवश्यक है। हमें जिसे मित्र बनाना हो उसके अनुरूप बनना होगा उससे प्रेम करना होगा। मित्र के लिये त्याग करना

होता है । मित्र में अटूट विश्वास रखना होता है यह तभी सम्भव है जब हममें ईश्वरोचित गुण हों, हम अपने काम, क्रोध, मद, मोह, मत्सर आदि का त्याग करें, करुणा दया, विश्व बन्धुत्व प्राणी मात्र में ही नहीं वरन् कण-कण में उसी की सत्ता के भाव का विकास करें । संक्षेप में स्थिति प्रज्ञ के लक्षणों का विकास करना होगा । यह कोई साधारण बात नहीं है, इसकी पात्रता के लिए सतत् व एकाग्र चित होकर अभ्यास की आवश्यकता है । अर्जुन, भगवान कृष्ण से सखा भाव से सम्बन्धित थे । अतः भगवान कृष्ण ने गीता में जो उपदेश अपने मित्रवत अर्जुन को दिया, उसको हमें जीवन में अपनाना होगा तभी हम अपने को भगवान के मित्र समझने की पात्रता अर्जित करेंगे । जब मित्रता अर्जित कर ली तब शेष क्या रहा । जैसे भगवान कृष्ण ने मित्र अर्जुन व मित्र सुदामा की सेवा की वैसी सेवा मित्र भक्त को भी भगवान से मिलने लगेगी । मित्र भाव में भक्त अधिकार रूप में भगवान से मांग भी करने लगता है, तथा शिकायत व उलाहना भी देता है । भक्त पुरन्दरदास ने भगवान से शिकायत की थी कि आपने अजामिल को एक बार नाम लेने से ही मुक्ति दिला दी परन्तु मुझ पर कृपा क्यों नहीं कर रहे हैं ।

अतः सारांश यही निकलता है कि मित्र भाव भक्ति पथ की उच्चतम अवस्थाओं में से है, जिसमें परम तत्व के साथ तदरूपता का वास्तविक अनुभव होने लगता है ।



---

प्रेम धर्मों का हृदय, सम्पूर्ण उच्च कोटि के कलात्मक और साहित्यिक कार्यों का मूल तथ्य तथा भक्तों का गीत है । वैज्ञानिक केवल यह जानते हैं कि प्रेम क्या करता है – न कि प्रेम क्या है । वस्तुतः प्रेम शायद सभी कारागारों को, और हो सकता है, सभी अस्पतालों को खाली कर सकता है । प्रेम के अभाव में मानव अपने जीवन में कष्ट भोगता है । मानव हृदय के लिये प्रेम की वही महत्ता है जो कि पुष्प के लिये सूर्य की !!

इष्ट के ज्ञान के साथ प्रेम में वृद्धि होती है । अतः प्रेम का तात्पर्य है·········ज्ञान, तथापि ज्ञान का अर्थ आवश्यक रूप में प्रेम नहीं है ।

अक्सर हम बगैर प्रेम के कुछ भी दे सकते हैं, लेकिन बिना कुछ दिये हम कभी प्रेम नहीं कर सकते ।

प्रेम एक ही साथ संज्ञा तथा क्रिया दोनों है । प्रेम एक ऐसी वस्तु है जिसे प्रेम के द्वारा ही जीवित रखना होता है तथा परिपूर्ण करना होता है एक मात्र प्रेम से ही प्रेम को उपजाया तथा घनीभूत किया जा सकता है ।

और हमारे कार्य इस प्रेम को दृश्यमान बनाते हैं । जब प्रेम प्रत्यक्ष रूप में प्रकट किया जाता है, तो कार्य स्वतः ही हो जाता है : जब हम केवल लाभ एवम् वेतन के लिये कार्य करते हैं तो वह कष्ट दायक तथा आनन्द विहीन श्रम बन जाता है ।

अपने हृदय में प्रेम लेकर आओ हम सब प्रयत्न करें और अपने कार्यों से संसार को अच्छादित कर दें ।

—स्वामी चिन्मयानन्द

# वात्सल्य - रस - सम्राट सूरदास

## सावित्री वाही

मध्य युग में वैष्णव भक्ति की वेगवती धारा ने सम्पूर्ण भारत भूमि को आप्लावित कर दिया था। ये भक्त देश के चाहे किसी भी सुदूर भूभाग में हुए पराधीनता और नैराश्य के अन्धकार में डूबे भारत को लीला पुरुषोत्तम और मर्यादा पुरुषोत्तम रूपी ज्योति स्तम्भ को दर्शाते रहे। तब से अब तक इन भक्तों की अमृत वाणी अक्षुण्ण रूप से भारतीय जन मानस को भिगोती रहीं है। इन्हीं में हैं हमारे भक्त शिरोमणि, जिन्हें साहित्य मर्मज्ञों की, भवित विभोर-हृदयों से निसृत वाणी ने "सूर सूर" कहा, और "वात्सल्य-रस-सम्राट" माना।

पार्थिव नेत्रों को खोकर भी सूरदास कृष्ण भूमि की रज नेत्रों से लगाकर देव दुर्लभ दृटि पा गये। उस दिव्य दृष्टि से जो देखा वह बाग् देवी की कृपा से अभूतपूर्व रूप से हिन्दी साहित्य में प्रगट हुआ। यों तो आराध्य के साथ भक्त के न जाने कितने नाते हैं "मोहि तोहि नाते अनेक मानिए जो भावे।" अपने को दोषों से परिपूर्ण देखकर, दैन्य भाव से तुलसी के विह्वल भक्त-हृदय ने प्रभू से विनती की है इसी प्रकार सूर की भक्ति भावना ने भी कभी मायामय संसार से आकुल होकर दीनानाथ कृष्ण से प्रार्थना की है, कभी, माँ बनकर बालक कन्हैया को दुलराया है, कभी मधुर भाव से भर कर प्रणय के गीत गाये हैं, और कभी सखा वनकर गौएं चराई है प्रस्तुत प्रसंग में हमें केवल वात्सल्य भावना के प्रसार का विवेचन करना है।

वात्सल्य भाव की भक्ति का सूत्रपात स्वामी बल्लभाचार्य की प्रेरणा से हुआ उन्होंने अपने सम्प्रदाय से बालभाव की उपासना चलाई। सूर की लेखनी ने इसका जो रूप संवारा है वह हिन्दी साहित्य में क्या, सम्भवतः विश्व साहित्य में बेजोड़ है।

सूरदास ने कृष्ण चरित्र के आरम्भ में संक्षिप्त भूमिका के बाद जिस हर्षोद्रेक का वर्णन किया है उससे विदित होता है कि मानों उनकी सुषुप्त भावनाएँ शिशु के दर्शन मात्र से जागरित होकर प्रसन्नता से नाच उठी हैं। यह प्रसन्नता नन्द, यशोदा, सखियों आदि की ही नहीं बल्कि दाई, बढ़ई आदि सेवकों के हर्षोल्लास द्वारा भी प्रगट हुई है। यह कहना न होगा कि यह आनन्द सहज वात्सल्य भावना से उद्भूत है। ममत्व के कारण माता पिता सन्तान को पालते हुए एक सहज आनन्द की अनुभूति प्राप्त करते हैं। यह मनोभाव तो बालक के हंसने, रोने, किलकारियाँ भरने, तोतली बोली में अस्फुट शब्द बोलने, बाल क्रीड़ओं से माता पिता को मुग्ध करते हुए शैशव पार करते देख कर उस पर न्यौछावर होता है, बलि बलि जाता है यह भाव तो इतना स्वाभाविक, सहज, नैसर्गिक और व्यापक है कि मानव मात्र के हृदय को बिना प्रयास झंकृत कर देता है। सहृदय ही नहीं कठोर से कठोर व्यक्ति भी बालक की अबोध सरल मूर्ति देखकर स्नेहार्द्र हो उठता है। कारागार में जन्मे देवकी के पहले पुत्र को देखकर बज्रहृदय कंस का हृदय द्रवीभूत हो गयाः —

**"पहला पुत्र देवकी जायौ, लै वसुदेव दिखायौ।**
**बालक देखि कंस हंसि दीन्यौ, सब अपराध छिपायों।**

अध्ययन की दृष्टि से देंखे तो स्पष्ट है कि वात्सल्य भाव भक्ति का शुद्धभाव है जिसे इष्टदेव के नाम रूप गुण व्यापार या बाह्य परिस्थिति की अपेक्षा नहीं है। वह केवल भगवान की कृपा पर आधारित है। न यह गोप्य है, न इसको लोक धर्म या समाज धर्म की किसी मर्यादा का बन्धन है। ईश्वर भक्ति में वैराग्य-भावना की अपेक्षा होती है। भगवद् अनुग्रह से अन्तःकरण की यह सहज रागात्मिक वृत्ति कृष्णान्मुख हो जाती है। और संसार के प्रति वैराग्य अपने आप सध जाता है।

सूरदास ने इस पंक्ति द्वारा उदात्त वात्सल्य भाव भावना की झलक कंस के कारागार में कृष्ण जन्म के समय दिखायी है :—

देवकी वसुदेव से विनती करती हैं :

**"अहो पति, सो उपाय कछु कीजै।**
**जिहि उपाय अपनो यह बालक राखि सके सो कीजै।।"**

देवकी का अन्तःहाहाकार कर उठता है कि आठ शिशुओं को जन्म देने की पीड़ा सहन करने पर भी बालक को पालने का सुख न प्राप्त कर सकी।

**"नाहिन इतनो भाग जो यह रस लोचन पुट पीजै।**
**......कहि, जाकौ एसौ सुत बिछुरै, सो कैसे जीवै महतारी।।"**

किन्तु बालक के जीवन की रक्षा के लिए तो हृदय पर पत्थर रखना ही होगा और बालक कृष्ण भाद्रपद माह की घनी काली रात्रि में मथुरा से व्रज भूमि को धन्य करने आ गया। यशोदा माता और नन्द बाबा के घर अद्‌भुत बालक हुआ है। अब तो जन्मोत्सव का आनन्द व्रज में सर्वत्र छा गया।

**"सोभा सिन्धु न अनत रहीरी**
**नंद भवन भरिपूरि उमंग चलि, व्रज की बीथिन फिरत बहीरी।"**

व्रज की स्त्रियाँ दर्शन के लिए उमड़ रही हैं, हर एक सर्व प्रथम बालक को गोद में लेने को उत्कंठित है —

**"नैकु गोपालहि मोकौ दैरी**
**दैखों कमल, बदन नीके करि, तापाछै तू कनियां लैरी।"**

पिता दान दे रहें हैं और याचक भूरि-भूरि बलैयाँ ले रहे हैं और बालक को आशीर्वाद दे रहे हैं। माता पिता का हृदय अपनी मंगल कामना के साथ संतान के लिए सारे संसार का आशीर्वाद व मंगल भाव चाहते हैं। बालक कृष्ण अपने पालने में लेटे हैं माता झुला रही हैं —

**"यशोदा हरि पालने झुलावैं**
**हलरावैं, दुलराइ मल्हावैं जोई सोई कछु गावैं।**
**मेरे लाल को आउरिनिदिया काहे न आनि सुवावैं।**

सर्वकालीन संवेदनीय मातृत्व भाव कैसे स्वाभाविक रूप में दर्शन देता है — और बालक का वर्णन भी —

"कबहु पलक हरि मूंद लेत हैं कबहुँ अधर फरकावैं
सोवत जानि मौन ह्वै रहिरहि, करि करि सैन बतावैं।
इहि अन्तर अकुलाई उठे हरि, जसुमति मधुरै गावैं।

धीरे-धीरे कृष्ण "जसुमति की कनियां" में किलकारी भर माता को अनन्त सुख देने लगे —

"निरखि निरखि मुख कहत लाल सौ, मो निधनी के धनिया"

जसुमति की अभिलाषा देखिये —

"जसुमति मन अभिलाष करै।
कब मेरो लाल घुटुरुवनि रेंगे कब धरनी पग द्वैक धरे
कब द्वै दन्त दूध के देखौं, कब तुतरे मुख बैन करैं
·····कब मेरो अंचरा गहि मोहन जोई सोई कहि मोसो झगरैं।"

माता के आँचल का महत्व तो भावुक हृदयों से छिपा नहीं है इस अनन्त ममत्व भरे आँचल में नारी की क्या दिव्यता के दर्शन नहीं होते रहे हैं, जिन उदात्तभावों के कारण "मातृ देवो भव" कहा गया है। अस्तु

कृष्ण जब पैरों चलने लगे तब तो धीरे-धीरे उपद्रव भी प्रारम्भ हो गये। कभी वे मिट्टी खाते हैं और माता के द्वारा डराये धमकाये जाते हैं। स्नान के लिये कहे जाने पर —

"जसुमति जबहि कहयों अन्हवावन रोइ गये हरि लोटनरी।
····पाछे धरि राख्यौं छिपाई कैं, उबटन तेल समाजैरी।"

पिता के संग कृष्ण भोजन करने बैठे हैं खाते-खाते भूल से मिर्च कुतरली —

"बरो कौर मेलत मुख भीतर, मिरिच डसन टुक तोरे
तीछन लगी, नैन भरि आए रोवत बाहर दौरें
···सूर स्याम कों मधुर कौर दै कीन्हें तात निहोरें।"

कृष्ण चलते दौड़ते आँगन के फर्श में अपना प्रतिबिम्ब देखते हैं—कभी पकड़ने दौड़ते हैं कभी सामने हिलते जुलते देखकर नाचने लगते हैं। यहाँ दृष्टव्य है कि बालक की लीलाएं माता पिता छिप कर देखते हैं एक तो बालक शरमा जायगा दूसरे भर आँख देखने से माँ की नजर न लग जाय।

दूसरे बड़े बालकों को देखकर कृष्ण अधीर होते हैं, कि मैं भी बड़ा हो जाऊँ —

"मैया मौहि बड़ा करि लैरी"

यों अभी समझ भी नहीं आई है कुछ, चन्द्रमा को देख कर लोट गये हैं और हठ साधा है --

"मैया मैं तौ चन्द्र खिलौना लैहों
जैहों लोटि धरनि पर अबहीं, तेरी गोद न ऐहों।
—ह्वै हौं पूत नन्द बाबा को, तेरो सुत न कहैं हौं।"

बालक का रूठना और धमकी कैसी मनोहारी है। माता कौ कैसे तर्कों से समझाना पड़ता है --

"अनहोनी कहुं भई - कन्हैया, देखी सुनी न बात।
यह तो आहि खिलौना सबकौं, खान कहत तिहि तात।
यहै देत लवनी नित मौकों, छिनछिन सांझ सवेरे
—मधुमेवा पकवान मिठाई मांगि लेहु मेरे छौना
चकई डोरि पाट के लटकन, लेहु मेरे लाल खिलौना।"

माखन चोरी का प्रसंग तो छोड़ा ही नहीं जा सकता। "माखन चोर" तो कृष्ण का पर्याय ही बन गया है यशोदा माता के पास दही और मक्खन की कोई कमी नहीं, परन्तु बालवृत्ति के कारण छिपकर, छेड़कर वस्तु प्राप्त करने का आनन्द अनुपम है। कभी तो छिपकर, गोपियों के घर जाकर माखन चुराते हैं कभी मटकी ही फोड़ डालते हैं। कभी पकड़े जाने पर "अपना घर" समझने का बहाना बताते हैं कभी गोरस से चींटी निकालने का।

कभी माता के सामने पकड़कर लाये जाने पर भोलासा मुंह बनाकर कहते हैं मैया, मेरे हाथ देख तो कितने छोटे हैं दही का पात्र तो इतने ऊँचे छीके पर है, मेरा हाथ वहां तक कैसे पहुंचेगा, यह तो वैर के कारण सखाओं ने मेरे मुख पर लगा दिया।

कृष्ण को बलराम बार-बार छेड़ते हैं तू नन्द बाबा और यशोदा मैया का बेटा नहीं है तुझे तो मोल लिया है – देखो, "वे दोनों कितने गोरे और तू काला है।" – कृष्ण तो तड़प उठे हैं ठीक भी है। नन्हें बालक के लिए माता मिता का अपनापन संसार में सबसे मूल्यवान वस्तु हैं। कृष्ण रुवासे हैं और माता से कहते हैं --

"खेलन अब मेरी जात बलैया"
जबहिं मोहि देखत लरकन संग तबहिं खिजत बलभैया"

सखाओं के सामने अपमान सहना तो और कठिन है "ऐसे कहि सब मोहि खिजावत तब उठि चल्यों खिसैया" कभी बलदाऊ फुसलाकर वन में ले जाते हैं और वहां लेजाकर डराते हैं तो माँ से कृष्ण कहते हैं --

"कहन लग्यौ बन बढ़ो तमासो सब मौड़ा मिलि आऊं
मौहूं कों चुचकारि गयौ ले जहाँ संघन बन झाउ
भागि चलौ कहि गयौं उहाँ ते काटि खाइरे हाऊ।"

कृष्ण के लौकिक रूप की सम्पूर्ण मृदुता, माता पिता की ममता की सरसता जहाँ आकण्ठ निमग्न कर

देने की शक्ति रखती है वहाँ उनकी अलौकि लीलाएं हृदय को अभिभूत करती जाती हैं। पूतना से लेकर कृष्ण का प्राण लेने को कंस के भेजे हुए तृणावर्त, बकासुर, अघासुर आदि राक्षसों का आगमन और उन्हें समाप्त करना, माता पिता को उनके अमंगल की आशंका से व्याकुल किये रहता है। माता कुल देवता मनाती है। वस्तुतः वात्सल्य की अखण्ड अबाध गंभीरतम निष्पत्ति यशोदा के भाव में ही हुई है। उनका भाव शुद्ध मातृ हृदय की सहज प्रवृत्ति पर आधारित है सूरदास ने वात्सल्य भाव में भक्ति की चरम अवस्था की व्यज्जना की है। उनका कृष्ण के शैशव से लेकर द्वारिका जाने तक एक सा ही भाव रहता है। और यही निःस्वार्थ अपरिवर्तनशील ममत्व मर्म को गहराई से स्पर्शकरता है। कृष्ण किशोर हो गये कंस का मथुरा से बुलावा आया है। अक्रूर उन्हें ले जाने को तत्पर हैं। माता छटपटा रहीं हैं।

**"जसोदा बार बार यों भाखै।**

**है कोऊ व्रज हितू हमारो चलत गुपालहिं राखै।"**

मथुरा तो राजा कंस की नगरी है राज सभा में राजनीति जानने वाले की आवश्यकता होती है यशोदा कहती हैं कि मेरा अबोध बालक "अथाईन" की रीति नहीं जानता वह वहाँ जाकर क्या करेगा? इन भावों के पीछे क्रूर कंस की प्राण घातक योजना की आशंका छिपी है। परन्तु कृष्ण को तो जाना ही है। एक ओर यह निर्मम सत्य कि वास्तविक माता पिता तो मथुरा में हैं — यशोदा की व्यथा तो मात्र पुत्र वियोग की नहीं है। उसका कारण तो वड़ा गहन गंभीर हैं —

**"संदेसौ देवकी सौं कहियों।**

**हौं तो धाय तिहारे सुत की, कृपा करत ही रहियों।"**

यशोदा की विवशता अपरिमित करुणा से आप्लावित हैं। पिता भी तो कोई कम दुखी नहीं हैं — पत्नी से कहते हैं --

**"तब तू तारि बोई करति**

**रिसनि आगे कहि जुआवति, अब लै भाड़े भरति।"**

अब तो केवल पछतावे भर रह गये हैं। कभी तो याद आता है कि मैंने कृष्ण को कितनी निर्दयता से दण्ड दिया, अपशब्द कहे, न जाने मुझसे कितनी भूलें हो गईं। पर अब क्या हो सकता है। अब तो माता को केवल स्मृतियों के सहारे जीना है।

बालक कृष्ण की क्रीड़ाओं और माता की अनुभूतियों का वर्णन क्या सहज है?

**"हरि अनन्त हरिकथा अनन्ता।"**

ध्यान देने योग्य बात तो यह है कि सूरदास कैसी सहजता के साथ लौकिक के अलौकिक तत्व को हृदयंगम कराते गए हैं जिस ईश्वरीय अस्तित्व के सत्य का दर्शन बड़े-बड़े ज्ञानी, तपस्वी और समर्थों के लिए कष्टसाध्य

है उसे सूर ने लोरी गाती, पालना झुलाती यशोदा माता के माध्यम से मानव मात्र के ममत्व की भावना से अनजाने में जोड़ दिया है। यहाँ न "प्रयत्न" है न "बौद्धिक" "ऊहापोह"--

और सच्चा भक्त हृदय तो सूरदास के साथ ढाढ़ी बनकर केवल द्वार पर प्रतीक्षा करना चाहता है, नन्दरानी से प्रार्थना है —

"जसुमति सुत अपने पाइन चलि
खेलत आवैं आंगन।
जब हंसि कैं मौहन कुछ बोलैं
तिहि सुनि कैं घर जाऊँ।"

बाल भाव की भक्ति का चरम उत्कर्ष इन पंक्तियों में विद्यमान हैं। सच्ची भावना हृदय में धारण कर प्रभू के द्वार पर पहुंच कर उनकी उन्मुखता और स्वीकृति पा लेना क्या भक्त की अन्तिम अभिलाषा नहीं है ? सच ही तो वात्सल्य भाव की साधना का यह रूप सूरदास की अनुपम देन है और हिन्दी साहित्य धन्य है उन्हें पाकर।



# चिन्मय मिशन आध्यात्मिक जागृति।

भारत अध्यातमवाद में सदैव अग्रणी रहा है तथा प्राचीन काल से ही अनेक अध्यात्मिक गुरुओं ने इस देश को अपना अमूल्य योगदान दिया है। भगवान वेद व्यास से लेकर आदि गुरु शंकराचार्य तक इन सभी महान पुरुषों ने लोगों को सदा प्रेरित किया कि वे अपनी अध्यात्मिक शक्ति का भरपूर प्रयोग करके सही दिशा में विचार एवम् कार्य करें। इस प्रकार उन्होंने सम्पूर्ण मनुष्य जाति को बताया कि अपनी अदम्य शक्ति को पहचानने से ही वास्तविक प्रसन्नता मिल सकती है।

इन गुरुओं ने कभी पलायनवादी प्रवृत्तियों का प्रचार नहीं किया। उन्होंने सदैव इस बात पर जोर दिया कि दैनिक जीवन में हमें कठिनाइयों का सामना करना ही है। जीवन के संग्राम में पीठ दिखाकर भागना नहीं है वरन् अपनी शक्ति के अनुसार सब कुछ झेलते हुए प्रयत्नशील रहना है और जो भी परिणाम निकले उसको हँसते-हँसते ग्रहण करना है। अध्यात्मिक मार्ग पर (बिना रुके या झुके) आगे ही आगे बढ़ने का संदेश प्रत्येक गुरू एवं महात्मा ने दिया है।

इसी परम्परा को आगे बढ़ा रहे हैं स्वामी चिन्मयानन्द (पहले श्री बालकृष्ण मेनन) जिन्होंने चिन्मय मिशन के संदेश को सम्पूर्ण विश्व में फैलाया है।

श्री स्वामी चिन्मयानन्द जी को सन्यास आश्रम में स्वामी शिवानन्द ने प्रविष्ट कराया और उन्होंने स्वामी तपोवन महाराज के श्री चरणों में उत्तर काशी में ग्रन्थों का अध्ययन किया। उन्होंने सनातन धर्म का न केवल लिखित ज्ञान अर्जित किया अपितु उसका व्यवहारिक जीवन में भी पालन करने का एवं जनसमुदाय को बताने का भी निश्चय किया। जन मानस को जागृत करने हेतु वे हिमालय पर्वत से उतर आए एवं १९५१ में ज्ञान यज्ञ प्रारम्भ किया।

केन्द्रीय चिन्मय ट्रस्ट की स्थापना संदीपनी साधनालय (एक वेदान्तिक विद्यालय) बम्बई, की देखरेख करने के लिए की गई।

आज पूर्व एवं पश्चिम दोनों ही तरफ चिन्मय मिशन स्थापित हो चुकी है। कैलिफोर्निया में एक संदीपनी पश्चिम है तथा एक संदीपनी हिमाचल प्रदेश के सिद्धवारी स्थान पर भी है जहां २२ फुट ऊँची हनुमान जी की मूर्ति स्थापित की गई है। ये सभी ब्रह्मचारियों के प्रशिक्षण केन्द्र हैं जिन्हें चिन्मय मिशन के केन्द्रों पर भेजा जाता है जिसकी शाखाएं सभी प्रमुख भारतीय नगरों एवं विश्व के नगरों में हैं। इन ब्रह्मचारियों का निःस्वार्थ भाव से निम्नलिखित कार्य होता है :—

१. आध्यात्मिक ज्ञान को जन साधारण को सुलभ कराना।

२. धर्म का वास्तविक रुप जन साधारण को समझाना तथा उनकी धर्म में पुनः आस्था सम्भव कराना।

३. तथा मानव के सामाजिक एवं सांस्कृतिक उत्थान की चेष्टा कराना।

इस कार्य के लिये अन्तर्राष्ट्रीय यज्ञ एवं ज्ञान यज्ञ किये जाते हैं। बाल विहार एवं देवी समूह तथा पाठ्य सामग्री द्वारा भी इस ओर प्रयास किये जा रहे हैं। इन सबके द्वारा जन मानस को शिक्षित करने में सहायता मिलती है तथा उनमें एक कार्य कुशल एवं जागृत प्रकृति का मनुष्य बनने की इच्छा शक्ति उत्पन्न की जाती है। चिन्मय मिशन के अनेक सुन्दर मन्दिर हैं जो अपनी भव्यता में किसी से कम नहीं हैं; अनेक आध्यात्मिक आश्रम हैं (जैसे उत्तर काशी का तपोवन कुटीर, मदुराई का चिन्मय तपोवन) तथा अनेक चिन्मय प्रकाशन हैं जिनके द्वारा हमारे जन मानस में जो धार्मिक ग्रन्थों के ज्ञान को गृहण करने की पिपासा है उसे शान्त करने का प्रयत्न किया जाता है। इन प्रकाशनों के हिन्दी एवं अंग्रेजी भाषा के अतिरिक्त अन्य भाषाओं में भी अनुवाद उपलब्ध कराये जा रहे हैं।

मिशन द्वारा शारीरिक एवं सामाजिक स्तर पर भी जन मानस की सेवा की जा रही है। मिशन के द्वारा स्थापित अनेक चिकित्सालय, विद्यालय, कला मन्दिर, पितामह सदन, हरीहर स्कूल, स्वास्थ्य केन्द्र, व प्रिंटिंग प्रेस इस समय वर्तमान हैं तथा समाज सेवा में रत हैं। अभी कुछ समय पहले स्वामी जी ने एक बृहत योजना "चिन्मया गार्डन्स कोइमबटूर इन्डिया" का संकल्प लिया जिसमें आठ परियोजनायें एक साथ निहित हैं।

स्वामी जी हमारी प्राचीन एवं चिर नूतन आध्यात्मिक परम्परा के सजीव उदाहरण हैं। वे हमारी सहायता के लिए सतत् प्रयत्नशील हैं ताकि हम अपनी सहायता स्वयं कर सकें एवं अपने जीवन को एक सही दिशा एवं अर्थ दे सकें। हमें इस बात का प्रयत्न करना है कि जन मानस में आध्यात्मिक एवं नैतिक चेतना जागृत हो। इस प्रकार अनवरत् खोज जारी रहे—उस अनन्त शक्ति की, उस अनन्त शान्ति की, उस अनन्त सुख की, जिसे प्राप्त होते ही मानव स्वयं अनन्त रूप हो जाता है और द्वैत भाव का अन्त हो जाता है।

हरी ओ३म्



*PEOPLE grow apart needlessly. Most troubles could be avoided if people would give a little, be a little less self-centred, and try a little more to help each other.*

*— Paul S McElroy*

# चिन्मय मिशन के कार्य क्षेत्र व प्रकाशन

(१) अध्यात्मिक शिक्षा केन्द्र :—
- ( i ) सन्दीपनी साधनालय—पवई, बम्बई-४०००७२।
- ( ii ) सन्दीपनी "हिम"—सिद्धबाड़ी, हिमाचल प्रदेश।
- ( iii ) सन्दीपनी "पश्चिम"—पियरसी, कैलीफोर्निया, अमरीका।

(२) अध्यात्मिक आश्रम :—
- ( i ) तपोवन कुटीर—उत्तर काशी।
- ( ii ) चिन्मय तपोवन—मदुराई।

(३) चिन्मय विद्यालय :—
- ( i ) चिन्मय विद्यालय २० मिशन केन्द्रों में।
- ( ii ) अन्तर्राष्ट्रीय विद्यालय—कोइमबाटूर।

(४) चिकित्सा सेवाएं :—
- ( i ) चिन्मय हास्पिटल—बंगलौर।
- ( ii ) डाइग्नोस्टिक केन्द्र—बम्बई।
- ( iii ) तपोवन आरोग्य सदन—सिद्धबाड़ी (हिमाचल प्रदेश)।
- ( iv ) नर्सिंग कालेज—बंगलौर।

(५) सेवा योजनाएं :—
- ( i ) चिन्मय – आरण्यम्—(आन्ध्र प्रदेश)।
- ( ii ) हरी–ॐ विद्यालय—भिन्न केन्द्रों में।
- ( iii ) पितामह–सदन—रीवां (मध्य प्रदेश)।
  कानपुर (उत्तर प्रदेश)।
- ( iv ) चिन्मय–गार्डन्स – वृहद योजना जिसमें दस योजनायें सम्मिलित हैं—कोइम्बाटूर।
- ( v ) चिन्मय–ब्रीज – अनाथ आश्रम।

(६) चिन्मय इन्सटीट्यूट आफ मैनेजमेन्ट।

(७) ज्ञान–यज्ञ, स्टडी ग्रुप, लैसन कोर्स, देवी ग्रुप, चिन्मय युवा केन्द्र, बाल बिहार, भजन व सत्संग ग्रुप।

(८) तपोवन प्रसाद — अंग्रेजी की मासिक पत्रिका।
बाल विहार — बच्चों की मासिक पत्रिका।
चिन्मय चन्द्रिका — हिन्दी की मासिक पत्रिका।

(९) केसैट्स — उपनिषद व्याख्या—स्वामी चिन्मयानन्द द्वारा
वेदान्त व्याख्या ,,
गीता व्याख्या ,,
वैदिक मंत्रोच्चार
भजन

चिन्मय प्रकाशन की पुस्तकों की सूची तथा केसैट्स सूची भी दी जा रही है।

## List of Chinmaya Publications

ENGLISH

1 Aitereya Upanishad
2 Art of Living
3 Art of Man Making
4 Ashtavakra Geeta
5 As I Think
6 Atma Bodha
7 Bala Bhagavatham
8 Bala Ramayanam
9 Bala Vihar Guide I
10 Bala Vihar Guide II
11 Bhajgovindam
12 Dhyana Slokas
13 Geeta for Children
14 Geeta in Chapters :
15 Geeta Chapter 1
16 Geeta Chapter 2
17 Geeta Chapter 3 & 4
18 Geeta Chapter 5 & 6
19 Geeta Chapter 7, 8 & 9
20 Geeta Chapter 10 & 11
21 Geeta Chapter 12 & 13
22 Geeta Chapter 14 & 15
23 Geeta Chapter 16
24 Geeta Chapter 17
25 Geeta Chapter 18
26 Guidance from the Guru
27 Holy Geeta
28 Hymn to Dakshinamoorthy
29 Hymn to Ganga
30 I Love You
31 Isavasyopanishad
32 Iswara Darshan
33 Kaivalyopanishad
34 Kathopanishad
35 Kenopanishad
36 Kindle Life
37 Mandukya & Karika
38 Meditation & Life
39 Mundakopanishad
40 My Prayers
41 Narada Bhakti Sootram
42 On Essaylets
43 Prasnopanishad
44 Purusha Sooktam
45 Sadhana Panchakam
46 Sankara, the Missionary
47 Self Unfoldment
48 Taitareya Upanishad
49 Tatwa Bodha
50 Tell Me A Story Part I
51 Tell Me A Story Part II
52 Tell Me A Story Part III
53 Tune In Mind
54 Vedanta, The Science of Life Part I
55 Vedanta, The Science of Life Part II
56 Vishnu Sahastranama
57 Vivekachoodamani
58 Wandering in Himalayas
59 We Must
60 Himavat Vibhuti
61 Children's Drama
62 Vakya Vritti
63 Sivaparadhaksamapana Stotram.

MARATHI
Serial nos. 5, 11, 28, 56 above are available.

GUJRATI
Serial nos. 11, 36, 47

SINDHI
Serial nos. 11, 36 are available.

TAMIL
Serial nos. 11, 14, 31, 34, 35

HINDI
Serial nos. 3, 5, 11, 36, 39, 41, 43, 44

TELGU
Serial nos. 5, 25, 27, 31, 34, 36, 37, 38, 39, 50, 51

MALAYALAM
Serial nos. 11, 14, 36, 47, 49, 56

KANNADA
Serial nos. 3, 5 & 11

BENGALI
Serial no. 41

CASSETTES

1 ART OF MAN MAKING (a set of 18 cassettes) (Geeta Talks.)
2 BHAGAVAD GEETA CHANTING (a set of 4 cassettes)
3 VEDIC CHANTING (Single cassette)
4 VEDIC CHANTING NO. 2 (Mahanarynopanishad)
5 VEDIC CHANTING NO. 3
6 BHAJA GOVINDAM (Single Cassette)
7 STOTRAM & BHAJANS
8 INDIVISIBLE TRUTH (Single Cassette)
9 RUDRAM & CHAMAKAM
10 CHINMAYA BHAJANS
11 SELECTED GEETA CHANTING
12 ATMASHATKAM RECORD
13 BHAJA GOVINDAM RECORD
14 BHAKTI MANJARI
15 ADI SANKARA
16 KRISHNA AVATAR
17 VISHNU SAHASTRANAM



# CHINMAYA MISSION LUCKNOW

## Report for the Year 1985

*By: A. GARG*

Chinmaya Mission, Lucknow has completed a decade of its existence and has grown up into a strong offshoot of C. C. M. T.

The year 1984 has been an year of unprecedented activities for the Mission. The greatest event being 374th Geeta Gyan Yagna by Swami Chinmaya Nandji from 22nd Feb. to 2nd March, 1984. Swamiji discoursed on Chapter VII of the Geeta in the evening classes and on Vakya Vriti in the morning classes. As usual, the discourses were largely attended inspite of the cold wave that decided to descend upon Lucknow to test the devotion and determination of the workers and devotees. A Souvenir-**our Festivals**, was brought out to commemorate the occasion.

In the trail of the above Yagna a spate of Area Yagnas followed throughout the year as Gurudev had kindly agreed to send Br. Poorna Chaitanya in January, 84 to help the Mission at Lucknow. The following Area Yagnas were organized and the following texts were taken :—

| | Place | Dates | Texts |
|---|---|---|---|
| 1. | Hazratganj (Kamla Hall) | 12-5-84 — 20-5-84 | Bhaj Govindam |
| 2. | 4, Shahnajaf Road | 1-6-84 — 10-6-84 | Geeta Chap. III |
| 3. | Geeta Bhawan | 11-6-84 — 20-6-84 | Geeta Chap. XIII & Bhaj Govinndam |
| 4. | Indira Nagar | 21-6-84 — 28-6-84 | Bhaj Govindam |
| 5. | 4, Shahnajaf Road | 1-8-84 — 10-8-84 | Geeta Chap. VII |
| 6. | Nirala Nagar | 21-8-84 — 28-8-84 | Bhaj Govindam "Forgive Me" |
| 6. | R. D. S. O. Colony | 1-9-84 — 9-9-84 | Updesh Saram, Geeta Chap. XII |
| 8. | Mahanagar | 8-10-84—16-10-84 | Bhaj Govindam, Geeta Chap. XII |
| 9. | Literacy House | 17-10-84—23-10-84 | Bhaj Govindam, Geeta Chap. XII |
| 10. | 4, Havelock Road | 6-12-84—14-12-84 | Kavalaya Upnishad Geeta Chap. III |

Such Yagnas are a part of the large scheme of bringing spiritual awareness among the people of different localities.

The year was interspersed with other festivities as well—like Vishnu Sahastrya Naam Archana and celebrating the festivals jointly, in the form of a large Chinmaya family group.

Shiv Ratri, Ram Naumi, Guru Purnima, Matri Diwas Adi Shankara Jayanti, Krishna Janmashtmi and Dussera all these festivals were well organized by the festival committee.

Apart from these occasional activities the mission is running three regular study groups, first at Kamla Hall, second at R. D. S. O. Colony and the third at Indira Nagar. Two Yuwa Kendras, one at Kamla Hall and another at R. D. S. O. Colony function

regularly. Bal Vihars of Newal Kishore Estate 25, Ashok Marg, and Sunder Bagh are steadily growing up and the R. D. S. O. Colony, Devi Group has become very popular. Two branches of the mission have begun to function at R. D. S. O. and at Indira Nagar Lucknow.

This year saw a considerable rise in the membership graph. We have at present 2 Patron Members, 71 Life members and 74 Annual members. Our finances this year are far better than ever before and we have a fixed deposit of Rs. 17694 at Vijaya Bank. Some of our members attended various Geeta Gyan Yagnas in other cities too, like Kanpur, Banaras and also the International Gyan Yagna at Bombay. Br. Poorna Chaitanya also attended the unique ceremony of "स्फटिक शिव लिंग स्थापना" by Poojya Gurudev in Sidhbari Ashram on the auspicious day of Ram Naumi in April' 84 and Coimbatore कुम्भ मेला in December, 84.

Some minor amendments in the coustitution were recommended by a special committee formed for the purpose and sent to Swami ji. An important point brought to the notice was that the executive committee of the mission is not elected but is selected. Hence the above procedure was strictly followed this time, before installing the new executive committee for the year 1985 and Pujya Gurudev nominated the present year's executive committee.

The two executive-committees outgoing and incoming, for the years 1984 & 1985 respectively had a joint meeting on 21-12-84 at Clark's Avadh Hotel and in an atmosphere of mutual goodwill and trust the old executive committee made way for the new. Shri P. N. Chaturvedi the former president for the last ten years presided and handed over the responsibility to the new president Shri Birendra Kumar.

Lucknow Mission is anticipating progress and growith in its various activities in the year 1985. We already have a project in mind, i. e. to have a mission's premises. Our Executive Vice President and the General Secretary, are negotiating to acquire a piece of land in Nirala Nagar, Lucknow. Another generous offer of land near Pitthoragarh for opening a mission centre has come from a member of the mission.

In this year we have fixed up two Gyan Yagnas. Swami Purushottama Nandji has graciously consented to visit Lucknow in April 1985 for a Geeta Gyan Yagna to be held at Ravindralaya, Lucknow and Br. Vishal Chaitanya arrived on 7-1-85 for a Geeta Ramayana Yagna in Hindi, the venue was Kamla Hall for both evening and morning discourses.

All this could nor have been possible without the joint efforts of selfless and dedicated mission members who have always gladly shared the responsibilities of the executive committee in the past. We have full confidence that this tradition will continue in the future as well.

I would like to quote the first two and the last two lines of Chinmaya Mission pleadge as a finale.

"We stand as one family, Bound to each other with love and respect......................
We know our responsibilities, Give us the ability and courage to fulfil them."

HARI OM !

## लखनऊ चिन्मय मिशन एक अवलोकन

२ मार्च, ७४ लखनऊ वासियों के लिए एक स्मरणीय दिवस था जब स्वामी जी ने पांच दिन 'Logic of Morality' पर प्रवचन दिया। यहीं से लखनऊ में चिन्मय मिशन की आधार शिला रखी गयी जिसने वास्तविक स्थापना का रूप अगस्त १९७५ में, प्रथम गीता ज्ञान यज्ञ के बाद लिया। (७ फरवरी–१५ फरवरी, ७५ के बाद)। तब से आज तक पूज्य गुरुदेव ने लखनऊ में सात गीता ज्ञान यज्ञ संचालित किये हैं तथा अनेक बार हमें अपनी उपस्थिति से अनुग्रहीत किया है। उनके प्रवचनों से जो आध्यात्मिक रस प्रवाहित होता है उसने उनके भक्तजनों को मंत्र मुग्ध कर उनकी आत्मा को वास्तविक शान्ति प्रदान की है।

समय-समय पर गीता के विभिन्न अध्यायों पर अनेक ज्ञान यज्ञों का आयोजन किया जा चुका है। ये प्रवचन स्वामी जी के शिष्य आप्टे चैतन्य, स्वामी तेजोमयानन्द (जो इस समय संदीपनी, बम्बई के आचार्य हैं तथा ब्रह्मचारियों को शिक्षित कर रहे हैं) द्वारा दिये गये हैं।

हाल ही में ब्रह्म विशाल चैतन्य जी ने एक रामायण, गीता ज्ञान यज्ञ संचालित किया जिसने सुनने वालों को बहुत प्रभावित किया।

ब्रह्मचारिणी पूर्णा चैतन्य ने अपने एक वर्ष के लखनऊ प्रवास में १० यज्ञ विभिन्न स्थानों जैसे इन्दिरा नगर, आर. डी. एस. ओ., गीता भवन, कमला हाल, हैवलक रोड आदि में आयोजित किये।

लखनऊ में मिशन के स्वाध्याय केन्द्र, युवा केन्द्र, बाल बिहार व देवी संघ भी है जिनके कार्य कलापों द्वारा पुरुष, स्त्रियों, नवयुवकों एंवं बच्चों को अत्यधिक लाभ पहुंचता है। मिशन द्वारा सभी मुख्य हिन्दू त्यौहार मनाये जाते हैं।

मिशन का एक केन्द्र आर. डी. एस. ओ. एवं एक इन्दिरा नगर में भी है। लखनऊ में मिशन ने **सन् १९८५ विकास एवं संगठन** का वर्ष घोषित किया है। अतः मिशन के क्रिया कलापों को तेजी से आगे बढ़ाया जा रहा है। इसके लिए प्रत्येक सदस्य का निजी योगदान आवश्यक है।

अप्रैल १७ से २४ तक स्वामी पुरुषोत्तमानन्द जी जो स्वामी चिन्मयानन्द जी के अति प्रभावशाली शिष्य हैं के द्वारा एक और गीता ज्ञान यज्ञ आयोजित किया गया है जो गीता के बारहवें अध्याय पर आधारित है। संध्याकाल हिन्दी भाषा में रवीन्द्रालय में प्रवचन होगा एवं प्रातःकाल में अंग्रेजी भाषा में "कैवल्य उपनिषद" पर क्लार्क अवध होटल में प्रवचन होगा।

मिशन का मुख्य कार्यालय श्रीमती कमला भार्गव के निवास स्थान, नवल किशोर रेजीडेन्स, हजरतगंज, लखनऊ में है। इसी में एक वाचनालय भी है। मिशन की सदस्यता :—

| | |
|---|---|
| वार्षिक सदस्यता शुल्क | रु० २१/– |
| आजीवन सदस्यता शुल्क | रु० १५१/– |
| अभिभावक सदस्यता शुल्क | रु० ५११/– |

आपकी सदस्यता आपके लिए अत्यन्त लाभदायक सिद्ध होगी। ब्रह्मज्ञान प्राप्त कीजिए अर्थात् अपने अस्तित्व को समझिये, संसार को जानिए तथा प्रभु को पहचानिये। यही निश्चित अनन्त सुख का प्रवेश द्वार है।

**हरी ओ३म्**

## Life Members of Central Chinmaya Mission Trust, Bombay

1. Kumari Shubra Tandon
   25, Ashok Marg, Lucknow
2. Sri Peush Tandon
   25, Ashok Marg, Lucknow
3. Smt. Sadhana Mull
   Mull Building, Ashok Marg, Lucknow
4. Sri Birender Kumar
   Director, Hotel Clarks Avadh
   M. G. Marg, Lucknow

## Patron

1. Smt. Raj Kumari Gupta
   23, Ashok Marg, Lucknow
2. Mrs. Rekha Mohan
   Rockey Villa
   Mohan Meakin Road, Daliganj, Lko.
3. Mr. Krishna Chandra Seth
   C/o. M/s. Kashinath Seth Jewllers
   Aminabad, Lucknow
4. Mr. Uma Shanker Halwasia
   Halwasia Court, Hazratganj, Lucknow

## Life Members of Chinmaya Mission, Lucknow

1. Smt. Lata Tandon
   25, Ashok Marg, Lucknow
2. Smt. Kanta Wahal
   237, M. G. Marg, Lucknow
3. Smt. Kamla Bhargava
   Newal Kishore Residence,
   Hazratganj, Lucknow
4. Smt. Savitri Narain
   4-Shahnajaf Road, Lucknow
5. Smt. Roma H. Ramchandani
   8/1, Vikramaditya Marg, Lucknow
6. Smt. Kamla Narain
   4-Shahnajaf Road, Lucknow
7. Sri V. N. Kapur
   122, Faizabad Road, Lucknow
8. Sri Parmanand Rallen
   7 R-Dalibagh, Butler Road, Lucknow
9. Sri Jwala Prasad Agarwal
   C–756, Mahanagar, Lucknow
10. Dr. D. N. Sharma
    1-Nirala Nagar, Lucknow
11. Mrs. Indira Sharma
    C/o. Dr. D. N. Sharma
    1, Nirala Nagar, Lucknow
12. Sri P. N. Chaturvedi
    Clay Square, Lucknow
13. Dr. (Mrs.) Sushila Singh
    C/o Sri V. B. Singh
    Conservator of Forests
    17, Rana Pratap Marg, Lucknow
14. Mrs. Kala Devi Singh
    C/o Mr. H. P. Singh
    Chartered Accountant
    7-Hazratganj, Lucknow
15. Sri K. K. Tandon
    35, Sunderbagh, Lucknow
16. Sri C. W. Lal Chandani
    65, Clay Square Lucknow
17. Mr. Y. R. Colly
    Sugar Division
    M-23, Connaught Circus, New Delhi
18. Mrs. Y. R. Colly
    Sugar Division
    M-23, Connaught Circus, New Delhi
19. Sri G. N. Tewari
    B-932 Sector B, Mahanagar, Lucknow
20. Dr. Kamal Kumar Kapur
    C-11/4, River Bank Colony, Lucknow

21. Sri Ram Abhilash Misra
U. P. State Electricity Board
8, Vikramaditya Marg, Lucknow

22. Sri D. K. Garg
C 2-3, Havelock Road Colony, Lucknow

23. Sri Dinesh Misra
B-24 Secretariat Colony
Mahanagar, Lucknow

24. Sri Hari Mittar
4-Gurija Niketan
3, Shahnajaf Road, Lucknow

25. Dr. K. L. Arora
Retired Civil Surgeon (CMO)
Behind Lucknow Club, Lucknow

26. Mrs. Savitri Chaddha
B-95 Sector C, Mahanagar, Lucknow

27. Lt. Col. J. Singh
4-82, Rajaji Puram
P. O. Rajaji Puram, Lucknow

28. Sri Bal Krishna
B-12 A, Niralanagar Lucknow

29. Smt. Usha Bal Krishna
B-12 A, Niralanagar, Lucknow

30. Sri Sohan Lal Kohli
11, Kaiherbagh, Lucknow

31. Mrs. Amravati Wahal
'Shiva Kutir'
237, M. G. Marg, Lucknow

32. Sri B. B. Singh
B-91, Sector C, Mahanagar, Lucknow

33. Sri Shayam Sunder Bhardwaj
B-3 Sector A, Mahanagar, Lucknow

34. Sri G. B. Lal
14-D, Lawrence Terrace,
Hazratganj, Lucknow

35. Sri R. S. Agarwal
79/14, Purana Qila,
Lucknow

36. Sri Brij Nandan Nigam
1, Chakbast Road, Lucknow

37. Sri Murlidhar Bewari
54, Chandganj, Lucknow

38. Sri Raj Kumar Gulati
7, Newal Kishore Road,
Lucknow

39. Sri K. L. Dang
82. Kabir Marg, Lucknow

40. Sri Hari Mohan
C-26/2 G, Wazir Hasan Road,
Lucknow

41. Sri Hari Narain Deengar
25, Lajpatnagar, Lucknow

42. Smt. Vidya Dube
B-5, Butlar Palace, Lucknow

43. Smt. Vidya Misra
2-A, Shahnajaf Road, Lucknow

44. Mrs. Prem Chaudhary
C/o Dr. K. R. Chaudhary
25, Ashok Marg, Lucknow.

45. Smt. Radha Rani Mittal

46. Padma Sri Rani Lila Bhargava
Nawal Kishore Rd. Residence,
Lucknow

47. Sri D. N. Mehrotra
Sr. Manager, LIC Chowk Branch
Lucknow

48. Mrs. Usha Govind Prasad
6, Shahnajaf Road, Lucknow

49. Mrs. Vimla Agarwal
5, Capper Road, Lucknow

50. Shardar Samsher Singh
44-C, Singar Nagar, Lucknow
Tel. : 50178

51. Mrs. Chandra Kala Dubey
C-126/A, Mohan Nagar, Lucknow

52. Mrs. Madhuri Seth
Kothi Kashinath
Mohan Meakin Road, Lucknow

53. Col. B. Kapur
15, M. M. M. Marg, Lucknow

54. Mrs. Pushpa Kapur
15, M. M. M. Marg, Lucknow

55. Mrs. Asha Garg
C-2/3, Hevelock Road, Lucknow

56. Mr. Anil Kohli
224, M. G. Marg, Lucknow

57. Mr. Anoop Kumar
B-133, Nirala Nagar, Lucknow

58. Mr. Amrish Kumar
Hotel Clarks Avadh, Lucknow

59. Mrs. Usha Vardarajan
252, Sidhartha Enclave, New Delhi

60. Mr. Pramod Narain
Vikas Agencies,
Hazratganj, Lucknow

61. Mrs. Vibha Agarwal
S-10/252, Maqbool Alam Road,
Varanasi

62. Mrs. Rajeshwari Kumari
170, New Agra, Bye Pass Road, Agra

63. Dr. K. P. Agarwal
A-5, Nirala Nagar, Lucknow

64. Mrs. Krishna Mishra
207, M. G. Road,
Near Dilkusha Post Office, Lucknow

65. Mr. Apurva Kumar
170, New Agra, Bye Pass Road, Agra

66. Mrs. Ram Upshan
B-133, Nirala Nagar, Lucknow

67. Mrs. Shanti Narain
Krishna Kutir,
Faizabad Road, Lucknow

68. Mr. Lalta Prasad Pandey
B-1338, Indira Nagar, Lucknow

69. Mrs. Prem Khanna
16, Mira Bai Marg, Lucknow

70. Mrs. Dheer Bala Tandon
16, Mira Bai Marg, Lucknow

71. Dr. Mini Goal
B-2/2, River Bank Coloay, Lucknow

72. Dr. Savitri Chawala
D-2/1, River Bank Colony, Lucknow

73. Mrs. Lakshmi Tandon
16, Mira Bai Marg, Lucknow

74. Mr. Harsh Vardhan
15/3, M. M. M. Marg, Lucknow

75. Mr. Anand Narain
4, Shahnajaf Road, Lucknow

76. Mrs. Shanti Khanna
15, M. M. M. Marg, Lucknow

77. Mrs. Manju Das
Bharat Ashram,
Raja Bazar, Lucknow

78. Mr. B. L. Verma
Chetna,
C-927 Sector B, Mahanagar,
Lucknow

79. Mrs. Manju Narain
Premalaya,
Mahaaagar, Lucknow

80. Mr. Madho Ram Misra
8, Rani Laxmi Bai Marg, Lucknow

81. Mrs. Annapurna Gurutu
35, Lall Kallan, Lucknow

82. Mr. D. R. Mogha
B-44, Niralanagar, Lucknow

83. Km. Sudarsh Bala
C/o Mrs. S. K. Bakshi,
11, Telephone Exchange Road,
Kaiserbagh, Lucknow

84. Mr. Krishna Murari Rastogi
228/118, Raja Bazar, Lucknow

85. Dr. G. M. Dixit
9/38, Rana Pratap Marg, Lucknow

86, Mrs. Sheela Rastogi
38, Major Banks Road, Lucknow

87. Smt. Ramla Misra
8, Rani Laxmi Bai Marg, Lucknow

88. Mr. S. N. Satyanarayana
C-9/4, Manak Nagar, Lucknow

89. Mr. H. S. Gopinath
B-69/2, Manak Nagar, Lucknow

90. Mr. R. K. Upadhyay
B-112/7, R. D. S. O. Colony, Lucknow

91. Mr. R. B. Kanitkar
C-149/3, Manak Nagar, Lucknow

92. Mr. K. Raman
B-110/3, Manak Nagar, Lucknow

93. Mr. U. C. Pandey
C-120/2, Manak Nagar, Lucknow

94. Mr. Sanjay Misra
8, Rani Laxmi Bai Marg, Lucknow





"Spiritual dynamism is the only answer to the material challenge of atom and hydrogen bombs."

*— Swami Chinmayananda*









"Religion, if it is to become efficient and bless us with its joy, must be lived in the market-place, at home, in the houses of parliament, and the polling booth."

— *Swami Chinmayananda*







With best complimets from :



# Banaras House Ltd.

11th Floor, New Delhi House
27, Barakhamba Road,
NEW DELHI-110 001 (India)
Tel. No. 43016-7-8-9
Tlx. No. 2804-2805 BAHL IN



"Life can jiggle itself in its peaceful stride to confuse everyone, all in a jiffy. That is the nature of Life. Not to get ruffled by it at all is the "gain" when we develop our faith (shraddha) in and devotion (bhakti) for the Lord of our heart."

— *Swami Chinmayananda*







"An individual who has mastered himself is a master of the external world."

— *Swami Chinmayananda*



"Recognition of the self is the crowning victory in life. Such individual, in his perfection, becomes the superhuman saint."

— *Swami Chinmayananda*





---

"Life Divine is reached through Divine Life."

— *Swami Chinmayananda*









"He says, with the dying Buddha, 'Work out your own salvation : I can help you. No man can help you. Help yourself'. Harmony and peace, and not dissension, is his watch-work.

— *Vivekananda*









"Give. The greatest Joy in life is in giving, in loving and sacrificing. To give we must have abundance in ourselves. We can't give what we have not with us. Therefore, first create fullness; good health, good emotions in plenty, greate knowledge. Then give-give physical help to all; give love and sympathy to those who deserve; give knowledge to all who need them. Give. To give is life; to take is death.

— *Swami Chinmayananda*









"If you wish to help a man, never think what that man's attitude should be towards you. If you want to do a great or a good work, do not trouble to think what the result will be."

— *Vivekananda*









"CULTIVATE a store of joy unending — and bring it out it perpetual smiles. World needs, as never before, smiles. Be a Light House of Joy and Peace, spreading hope and shelter to the weary pilgrims everywhere. Smile on—casting away all sorrows and fears in to the Jamuna—mak life an afternoon's play with the Blue-Boy-of-Smiles.

— *Swami Chinmayananda*







*IMPRESSIONS* Print-O-Pac, 8-A, Rani Laxmi Bai Marg, (Begam Hazrat Mahal Park) Lucknow.